# सम्पादकीय

हिंदी जगतकी ब्रजभाषा-साहित्य" में भ्रमर-गीत या "भँवर-गीत" रूप काव्य-सृजनकी परंपरा उस "श्रीमद्भागवत महापुराण" से आयी जिसके प्रति—

'निगमकल्पतरोर्गलितं फलं
शुकमुखादमृतद्रवसंयुतम् ।
पिबत भागवतं रसमालयं
मुहुरहो रसिका भुवि भावुकाः ॥

—भा [illegible] १।

जैसी आत्मानंददायिनी अनेक सरस-सूक्तियाँ स्तुति-रूपमें कही-सुनी जाती हैं। अतः हिंदी-साहित्यमें संस्कृतसे उधार लिया गया यह साहित्य मौलिक रूपमें उस मूलसे कहीं अधिक [illegible] यह निस्संदेह कहा जा सकता है। भक्त-कवियोंने तो इस हीरे जैसे उज्ज्वल विषयमें अपनी अपनी प्रतिभा-द्वारा 'चार चाँद' ही लगा दिये। उदाहरणके लिये यह "श्रीनंददासजी" प्रणीत "भ्रमर" या "भँवर-गीत" प्रस्तुत है। यों तो इस स्तुत्य विषयपर 'अष्टछाप' के सुप्रसिद्ध साहित्य-सूर्य "सूरदासजी" एवं "परमानंददासजी" के साथ-साथ रीति-कालके और भी महत्त्वपूर्ण कवियोंने जिनकी गणना उँगलियोंपर नहीं गिनायी जा सकती। [illegible] लिखा है इस पावन विषयको उन्होंने समझाया भी खूब है किंतु जैसा श्रीनंददासजीने [illegible] रस छंदकी गागरमें सम्पूर्ण भावोंका 'सागर' भरा है वैसा दूसरे कवियोंसे नहीं बन पड़ा है। सच तो यह है कि यह विरह-विभूषित-काव्य-निलय श्रीनंददासजीका भ्रमरगीत [illegible] ब्रजभाषाको [illegible] सुललित-रूपमें इतना ऊँचा उठा हुआ है कि उसकी समता कोई भी कवि नहीं कर सका है। तभी तो साहित्य-समर्मज्ञ भावके प्रति—

-और कवि महिमा ... महिमा।
कहा है। वास्तवमें महाकवि श्रीनंददासजी शब्दों और भावोंके सच्चे जड़िया ही थे ।

## "श्रीनंददासजी-कृत ग्रंथ"

महाकवि श्रीनंददासजीकृत निम्नलिखित ग्रंथ देखने और सुननेमें आते हैं— पाँच मंजरियाँ ( रसमंजरी विरहमंजरी रूपमंजरी अनेकार्थ मंजरी नाममंजरी ) रासपंचाध्यायी भ्रमर-गीत रुक्मिणीमंगल, भागवत दशमस्कंध पूर्वार्द्ध ( अनुवाद ) श्यामसगाई सिद्धांतपंचाध्यायी गोवर्द्धनलीला दानलीला मानलीला वेणुगीत सुदामाचरित कृष्णमंगल, ज्ञानमंजरी नासकेत पुराण प्रबोधचंद्रोदय नाटक रूपमंजरी राधीमंगल विज्ञानार्थ प्रकाशिका हितोपदेश ( राजनीति हितोपदेश—भाषा ) और फुटकल पदावली । इस नामावलीमें—"पाँचों मंजरियाँ रास-पंचाध्यायी भ्रमर-गीत अत्यन्त प्रसिद्ध हैं और अनेक स्थानोंसे अनेक बार प्रकाशित भी हुए हैं। बाकीके आपके ग्रंथ-रत्न यत्र-तत्र बिखरे हुए पड़े थे जिन्हें संपादकने बड़े परिश्रमसे संग्रह किया है। अतएव इन सभी रत्न रचनाओंमें भावोंका लालित्य अद्भुत ढंग विषयानुकूल कथानकोंकी उठान "विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगात्—रसनिष्पत्ति" अर्थात् रसोंका सरस रूप अलंकार ध्वनि-व्यञ्जना—इत्यादिका उद्गम और विकास आपके पद-पद और शब्द-शब्दसे टपक पड़ता है।

## "कवि-जीवनी"

अष्टछापके श्रीसूरदास इत्यादि प्रातःस्मरणीय महाकवियोंकी भाँति भाषा-सम्राट श्रीनंददासजीका 'जीवन-वृत्त' भी अभी तक रूपमें सामने नहीं आया है। वह समयके धुँधले पर्देपर खेल रहा है फिर भी श्रीगोकुलनाथजीकृत वार्ता तथा उसपर श्रीहरिरायजीकृत "भाव प्रकाशिका" टीकाके अनुसार कहा जा सकता है कि आपका जन्म 'सोरों' (पुराण-प्रसिद्ध—शूकरक्षेत्र) के पास 'रामपुर' ग्राममें पं० आत्मारामजी शुक्ल सनाढ्य ब्राह्मणके घर सं० "१५ वि०" के आसपास हुआ था

यह यह कि जैसा ऊपर लिख आये हैं—"आप ( नंददास ) प्रसिद्ध "श्रीराम-चरितमानस'-रचयिता भक्त-प्रवर "गो० तुलसीदासजी"के छोटे भाई थे।" इस बातकी पुष्टि "भक्तमाल"-रचयिता नाभादासजीसे आदि लेकर अन्य सभी भक्त-जीवनी लेखकोंने की है। श्रीगोकुलनाथ-कृत 'वार्ता' तथा उसपर टीका-कर्ता श्रीहरिरायजी भी यही कहते हैं। साथ ही ये सभी पुष्टिकर्ता श्रीनंददासजीके सम-सामयिक भी हैं अतः उन्हें अपनी कल्पनासे झुठलाता हुआ आजका संकुचित हृदय साहित्यिक इसे स्वीकार नहीं करता! क्यों? इसका समुचित उत्तर उसके पास नहीं है। वह इन सत्य—समुचित साक्षियोंको न मानकर बिना आधारके अपनी असत्य-मान्यताको प्रश्रय देता चला आ रहा है।

"भ्रमर-गीत"

भ्रमर-गीत एक विरह-विभूषित काव्य-कथाका विषय है किंतु इसे विशेष-रूपसे भक्ति, शृंगार और करुण रसोंका रम्य आगार, निर्गुण-सगुण उपासना-तत्त्वोंका प्रभावशाली विस्तृत सागर तथा ज्ञान-भक्तिका अक्षय भंडार भी कहा जा सकता है। कारण भक्त-कवियोंने जहाँ इस "रेख दुर्लभ" विषयके सहारे "अशोकमलमलसिद्धिः"-रूप 'मुक्ति-चतुष्टय' जैसे महान् पदार्थोंको ठुकराकर अपने उपास्यसे "बिरहीबिलासे" की याचना की है वहाँ 'रीति-कवियों' ने इस विषयके द्वारा शृंगार रसको पूर्ण बनानेका अनुपम उपक्रम किया है। अस्तु, जैसा पूर्वमें कहा है इसका मूल-कथानक "श्रीमद्भागवतमें" इस प्रकार है—

व्रजमें जब अपनी अनेक रस-भाव-भरी ललित लीलाएँ रचकर—"एते चांशकलाः पुंसः कृष्णस्तु भगवान् स्वयं" शूर कंसके बुलानेपर अक्रूरके साथ निष्ठुर आतापत हो मथुरा पधारे और कंसादिक-असुरोंका संहार कर अपने माता-पिता देवकी-वसुदेवजीको बंदी-गृहसे छुड़ा, महाराज उग्रसेनको पुनः मथुराकी राजगद्दीपर बैठाल दिया तब आपने बिछुड़े उन प्यारे व्रजवासियों तथा "प्रेमपुञ्ज-स्वरूपणी" व्रज-ललनाओंकी याद आयी जिन्होंने—

‘‘संस्थाय सर्वविद्याश्रय पादमूलं’’
इस मूल-मंत्रको सिरोधार अपनाकर अपने जीवनको प्रभुपर उत्सर्ग कर दिया था अतः तद्भाव-विभोर होकर आपने—

‘‘वृष्णीनां प्रवरो मन्त्री कृष्णस्य दयितः सखा ।
शिष्यो बृहस्पतेः साक्षादुद्धवो बुद्धिसत्तमः ॥’’

—भा० १० । ४६ । १

को इन लोगोंके मामस्वभार्थ वा अपने इस निर्गुणवादी नये सखाको अपने-जैसा रस-भावुक बनाने और ज्ञान-गर्वके उद्धवको पुनीत प्रेममें परिणत करनेके लिये ब्रज भेजा । अतः ब्रज पहुँचकर श्रीउद्धवने पहले बाबा श्रीनंद और माता यशोदा तथा ग्वाल-बालोंके साथ मिल कर उन्हें भगवान् श्रीकृष्णका प्रिय संदेश दिया । उसके बाद आप ब्रजबालाओंसे मिले और उन्हें आप मानापमानके ज्ञानादिके कथन करनेको प्रिय-संदेशकी मिसरीमें मिलाकर पिलाना चाहा तो बात बढ़ गयी फलस्वरूप ज्ञान और भक्तिका मधुर्यमय संवाद चल पड़ा । जब वह जय-पराजयकी गुफामें इधर-उधर भटक ही रहा था कि कहींसे उड़ता हुआ एक रस-लम्पट भँवरा जो अपने रूप-गुणोंके कारण गोपियोंको कृष्णके समान जैसे—

भौंरी मन घनस्याम स्याम घनस्याम उतै दुति ।
वैसी गुंजन सुनि मधुप अरु मधुर मुरलि-धुनि ॥
पीत-रेख तन कटि-लसै इत पीताम्बर चारु ।
दिपि अ-बिन्दी दार रमन पदै रस सुभाय ॥

—कृष्ण रस के धनी

—वहाँ आ पहुँचा और विरह-विकुलित ब्रज-वनिताओंके चरण-कमल-युगल समान पाद-पद्मोंपर गुन गुन करता हुआ बैठने अथवा उन्हें चूमनेको मँडराने लगा तो प्रेम-रस-विदग्ध गोप-कन्याओंके श्रीमुख खुल गये तथा इस उपस्थित प्रमादकी ओटमें छिपे प्रियतम कौन रखनेवाले मधुरिया कृष्णके प्रति जो-जो बीते फिर भी मधुरसे मधुरता तीर छोड़ गये यही ‘‘भ्रमर’

या 'भँवर गीत' के विषय रूपमें संगृहीत हुआ। अस्तु — 'अविरा नंददासजीने इस भागवत-वर्णित भ्रमर-रसकी सिकता भक्ति या प्रेम अथवा ज्ञानके विस्तृत चौगानमें ज्ञानी उद्धव और प्रेम-योगिनी गोपियों-द्वारा निर्गुन-सगुनकी गोटीसे खेले गये इस खेलको अपने ढंगसे अपनाया और उसे बेहद सजाया—वर्ण-विन्यासके हृदयहारी करखोंसे तोल-तोलकर मधुर्य सरस बनाता इस अनोखी भाँतिसे प्रस्तुत किया कि वह सबके गुणीके हृदयोंका हार बन गया।

## संपादन कथा

इस प्रेम कपोटे मदपटे' मध्य भावोंसे भरे भ्रमर-गीत -संपादन प्रकाशनकी भी अनेक दुःख-सुखोंमें पगी एक विस्तृत कथा है जिसे चिर प्रेक्षित प्रकाशकके समय कहना नहीं चाहता फिर भी उस गौड़-गद्दीकी अवगम-कथाके प्रति इतना तो अवश्य कहा जा सकता है कि 'श्रीनंददासजी'के इस गुणमालाके प्रथम प्रकाशन आज दो युगोंके बाद हो रहा है। प्रेस आपी वर्षों इधर-उधर अनेक मान्य विद्वानोंके करकमलोंमें खेलती हुई उनके सद्-विचारोंसे भी अवगुम्फन और पल्लवित होती रही। इन मान्य महानुभावोंमें पहलेके 'बाबूजी' और अबके 'राजर्षि' श्रीपुरुषोत्तमदासजी टंडन, श्रीहरिभाऊजी उपाध्याय पंडितवर श्रीसाबरमल शर्मा तथा डा० श्रीवासुदेवशरणजी अग्रवाल प्रमुख हैं अतः संपादक—

अन्ये चापि महाप्राज्ञाः महात्मा प्रेम-निर्जितौ।
ते सर्वे गुणसीदंतु नाम्ना न स्मृता मम:॥

के साथ इनका भक्ति भरी है। साथ-ही परम भक्त विद्वद्वर श्रीहनुमान प्रसादजी पोद्दार संपादक—'कल्याण' जिन्हें हम जैसे क्षुद्र लोग प्रेम-वश 'भगवान' बनानेके लिये 'भाईजी' कहा करते हैं के भी अति आभारी हैं जिन्होंने अनेक-बार कष्ट उठाकरके सहकर आपके गुणमिश्र ग्रन्थ— 'गीताप्रेस'में मुद्रित करा सुन्दर रूपमें प्रकाशित किया है।

संपादनकी आधार-भूत पोथी हस्त लिखित तथा मुद्रित प्रतियोंका कैसा योग भी आज प्रकाशनके समय स्मृति-पटलमें ओझल हो गया है

जिसका हमें खेद है। न मालूम कितने स्थानोंमें अमूल्य हस्त-लिखित तथा मुद्रित प्रतियाँ एकत्रित की गयी थीं। उनमें डाग प्रेस— भरतपुर-राज्य पुस्तकालयकी सबसे प्राचीन और शुद्ध प्रति तथा बा॰ राधाकृष्णदास संपादित "हरिश्चंद्र-चंद्रिका" में छपा था बालमुकुंद गुप्त संपादित 'भारत-मित्र' प्रेस कलकत्तासे प्रकाशित प्रतियोंको नहीं भुलाया जा सकता। अंतिम दोनों व्याकरणीय मुद्रित प्रतियाँ ब्रजभाषाके माधुर्यसे—व्याकरणसे भ्रष्ट हैं फिर भी ग्रहण-योग्य हैं क्योंकि आप लोगोंने इसे मुद्रणका अशुद्ध पिसाकर विकृत-रूपमें नहीं —जीवित रक्खा है। साथ-ही संपादक उन महानुभावों कवियों तथा ग्रंथ-रचयिताओंका भी बहुत-बहुत ऋणी है जिनकी कोमलकांत पदावलियों एवं विद्वत्तापूर्ण विचारोंसे विभूषित कर इसे इतना पल्लवित किया गया है। और अंतमें यह भी कि मुद्रणसे पूर्व प्रम-कापी देखनेमें न आयी सो न आयी। प्रूफ भी विशेषकर अंतिक तीन फार्मोंका जिनमें मूल छपा है तब देखनेमें आया जब संपादक अधिक रुग्ण था अतः उसमें गलतियोंका रह जाना कोई आश्चर्य जनक नहीं। उदाहरणके लिये पृ — १५" पर मूलकी अंतिम पंक्ति सुनौ मैंद-आदिकैं' के स्थानपर "सुनौ मैंद-म्यक्तिनैं' तथा पृ —८१ पं ११—२१ चौंथी" के स्थानपर— तैयों' तथा इसी भाँति पृ०—२२१ प —७ पर ह्वै हिगुनी के स्थानपर ह्वै हिगुनी" छप गया है। इस प्रकारकी और भ्रांतियाँ भी होना संभव है अतः संपादक उनके लिये क्षमा प्रार्थी है विज्ञ-पाठक उन्हें उचित रूपमें परिष्कृत कर लेंगे ऐसी आशा है।

मथुरा<br>'राम-नवमी'<br>संवत् २०१० वि०

—जवाहरलाल चतुर्वेदी



# अनुक्रमणिका





श्री

# भ्रमर-गीत

## ( महा-कवि 'नंददास' प्रणीत )

१

ऊधौ कौ उपदेस सुनौं ब्रज-नागरी ।
रूप, सील, लावन्य सबै गुन आगरी ॥
प्रेम धुजा रस-रूपनी, उपजावँन सुख-पुंज ।
सुंदर-स्यौम-बिलासिनी, नव बृंदावँन कुंज ॥
—सुनौं, ब्रज-नागरी ॥

२

कहँन-स्यौम-संदेस-एक मैं तुम्ह पै आयौ ।
कहत समैं संकेत कहूँ औसर नहिं पायौ ॥
ाचत-ही मन मैं रह्यौ, कब पाऊँ इक-ठाँउँ ।
ाहि-संदेस नँदलाल कौ, बहुरि मधुपुरी जाँउँ ॥
—सुनौं, ब्रज-नागरी ॥

३

सुनति स्याँम कौ नाँम, बाँम, घर की सुधि भूलीं,
भरि आँनद-रस हृदै, प्रेम-बेली-द्रुम-फूलीं ।
पुलकि-रोंम सब अँग भए, भरि आए जल-नैंन,
कंठ घुटी गद-गद-गिरा बोले आत न बैंन ॥
—बिवस्था-प्रेम की ॥

४

अरघासँन बैठाइ चौहोरि-परिकंमा दीन्हो,
स्याँम-सखा-निज-जाँनि, बहोत हित-सेवा कीन्हीं ।
बूझति सुधि नँदलाल की, बिहँसति-मुख ब्रज-बाल,
नीके हैं बल-बीर जू, बोलत-बचँन-रसाल ॥
—सखा सुन स्याँम के ॥

५

कुसल स्याँम औ राँम, कुसल संगी सब उन्हके,
जदु-कुल सिगरे कुसल, परँम आँनद सबँन्ह के ।
पूछँन-ब्रज-कुसलात कौं, हौं आयौ तुँम्ह-तीरे,

---

पाठान्तर—
१—१ (क) सुनत स्याँम कौ नाम बाँम घर की सुधि भूली ।
(ख) सुँनति स्याँम की नाँम बाँम गृह की सुधि भूली ।
—अति हुलस[1] ।
४—२ (ग) सखा-स्याँम कौ जानि बहुरि सेवा पुनि कीनी ।
५—३ (घ) में पठयौ तुम्ह ।

मिलि हैं थोर-दिनैंन मैं जिन्ह जिय होहु अधीर ॥
—सुनौं, ब्रज-नागरी ॥

६

सुनि मोहँन-संदेस, रूप-सुमरँन ह्वै आयौ,
पुलकित आँनन-कँमल, अंग आवेस जनायौ।
बिह्वल ह्वै धरनीं परीं, ब्रज-बनिता मुरझाइ,
दै जल-छींट-प्रबोध-कीं, ऊधौ-बैंन-सुनाइ ॥
—सुनौं, ब्रज-नागरी ॥

७

व तुम ते नहिं दूरि, ग्याँन की आँखिन-देखौ,
अखिल-बिस्व-भरपूर, रूप सब उनहिं बिसेखौ।

---

पाठान्तर—

१—१ (ग) सुनत स्याम कौ नाम
(घ) मोहन-सुनि संदेस " " "
२ (क) पुलकत आनन-कमल "
अथवा—
(ग) पुलकत आनन अंग-अंग आवेस जनायौ।
(घ) " अंग सकल "
३ (क) ऊधव-बात सुभाय
४ (घ)—प्रेम जुत स्याम दै।
७—५. (ग) (घ) (च) सब में रूप बिसेखौ
अथवा—
(ट) सब सब रूप बिसेखौ

लोह, दारु, पासौंन में, जल, थल, मही, अकास,
सचर अचर बरतत सबै, जोति-ब्रह्म-परकास।
—सुनों, ब्रज-नागरी ॥

८

कौन ब्रह्म, को जाति, ग्यौंन कासों कहैं ऊधौ, !
हमरे सुंदर-स्याँम, प्रेम कौ मारग-सूधौ।
नैंन, बैन, स्रुति, नासिका मोहैंन-रूप लखाइ,
सुधि-बुधि-सब मुरली-हरी, प्रेम-ठगोरी लाइ॥
—सखा, सुन स्याँम के॥

९

ये सब सगुंन उपाधि, रूप-निरगुँन है उँन्ह कौ,
निरबिकार, निरलेप, लगत नहिं तीन्हों-गुँन्ह कौं।
हाथ-पाँइ नहिं नासिका, नैंन, बैन नहिं कांनं,
अच्युत जोति प्रकास हीं, सकल बिस्व के प्रांन॥
—सुनों, ब्रज-नागरी॥

---

पाठान्तर—

१—१ (क) प, इ, ग—सगुँन सबै उपाधि रूप-निरगुँन है उनकौ ...

२ (ख) निराकार निर्लेप, लगौ ना तीनौं-गुन कौ।

३ (ग) पाँइ न हाथ न नासिका नैंन बैन नहिं कान

४ अच्युत ज्योति प्रकासिका सबै बिस्व के प्रांन।

अथवा—

ज्योति-हि-ज्योति प्रकास है अखिल बिस्व के प्रांन।

१०

जो मुख नाहिंन हुतो, कहौ किन्ह माँखन-खायौ,
पाँइन-बिन गो-संग कहौ, बन-बन को धायौ ।
आँखिन में अंजन दियौ, गोवरधन लियौ हाथ,
नंद-जसोदा पूत हैं, कुँवर कान्ह ब्रज-नाथ ॥
—सखा, सुन स्याँमके ॥

११

जाहि कहौ तुम्ह कान्ह ! ताहि कोउ पिता न माता,
अखिल-अंड-ब्रम्हंड सकल उन्ह-हीं सों जाता ।
लीला कौ अवतार लै, धरि आए तँन-स्याम,
जोग-जुगति ही पाइए, परब्रम्ह-पुर-धाँम ॥
—सुनों, ब्रज-नागरी ॥

---

पाठान्तर—

११—१ (क) (ख) कहौ जाहि तुम कान्ह
ताहि कोउ पितु नहिं माता ।
२ (ग) सकल अंड ब्रम्हंड बिस्व उनहीं तें जाता
अथवा—
(ग) सबै अंड ब्रम्हंड-लोक उनहीं सौं जाता
३ (ग) जुगति जोग की पाइयै पारब्रम्ह पद-धाम ।
अथवा—
(क) (ख) जोगै-जौगै पाइयत परब्रम्ह-पद-धाम

१२

ताहि बताऔ जोग, जोग ऊधौ जहाँ पावौ,'
प्रेम-सहित हँम-पास, नंद-नंदँन-गुँन गावौं'।
नैंन, बैंन, तँन, प्राँन में, मोहँन-गुँन रह्यौ पूरि,'
प्रेम-पियूषै छाँड़िकैं कौंन समेटै धूरि ॥
—सखा, सुन स्याँम के ॥

१३

धूरि धुरी जो होइ, ईस क्यों सीस-चढ़ावै,
धूरि-छेत्र में आइ, करँम-करि हरि-पद पावै।
धूरहिं ते यै तँन भयौ, धूरहिं तें ब्रह्मंड,
लोक-चतुरदस पूरि ते, सात-दीप नौ-खंड ॥
—सुनौं, ब्रज-नागरी

१४

करँम-धूरि की बात, करँम-अधिकारी जाँनैं।
करँम धूरि क्यों आँनि, प्रेम अंमृत में साँनैं॥

---

पाठान्तर—

११—१ (क)(ख) ताहि बतावौ जोग
जोग ऊधव जेहि पावै
२ ,, प्रेम-सहित जो पास स्याम-सुंदर गुन गावै.
३ (६) नैन बैन मन प्रान में मोहन-गुन भरि-पूरि
१२—७ (क)(ख)(ग) लोक—चतुरदस पूरि तें, सप्त-दीप नव-खंड।

तब हीं लों सब करम हैं, जब लों हरि उर नाहिं ।
करँम-बंध सब बिस्व के, जीव बिमुक्त ह्वै जाहिं ॥
—सखा, सुन स्याँम के ॥

१५

करँमहिं निंदौ कहा ? करँम सों सदगति होई ।
करँम-रूप ते बली नाहिं, त्रिभुवँन में कोई ॥
करँमहिं ते उतपत्ति है, करँमहिं ते सब नास ।
करँम-कर ते मुक्ति होइ, परब्रम्ह-पुर-बास ॥
—सुनों, ब्रज-नागरी ॥

१६

करँम पाप औ पुन्य, लोह-सोंने की बेरी ।
पाँइन परँन दोऊ, कोऊ मानों बौहतेरी ॥
ऊँच करँम ते सरग है, नीच-करँम ते भोग ।
प्रेम बिनों सब पचि मरे, बिषै-बासनाँ-रोग ॥
—सखा, सुन स्याम के ॥

---

पाठान्तर—

१५—१ (ग) (६) तुम कर्महिं कम निन्दत काकी सद्गति होई
अथवा—(ङ) (च) कस तुम कर्मी निन्दति सद्गति जाकी होई ।
अथवा—(ज) तुम निन्दति का कर्म सद्गति जाते होई ।
२ (ग) (ज) बली कम तें नाहिं कहो त्रिभुवन में
३ ,, कम किए तें मुक्ति है पारब्रम्ह-पुर-बास ।
१६—४ (क) (ग) बिनों प्रेम सब पचि मुए बिषय बासना-रोग
अथवा—(च) बिना प्रेम पचि सब मरें

१७

करम बुरे जो होहिँ, लोग क्यों फिरि कोउ धारैं।
पद्मासन सों हारि-रोकि, इंद्रिन कौं मारैं॥
ब्रह्म-अगिन सों सुद्धि ह्वै, सिद्धि-समाधि लगाइ।
लीन होइ सायुज में, ज्योति-हिँ-ज्योति समाइ॥
—सुनों, ब्रज-नागरी॥

१८

जोगी जोगहिँ भजै, भक्त-निज-रूपहि जानि,
प्रेम-पीयूषहिँ प्रगट, स्याम-सुंदर-उर-आनि।
निर्गुन गुन जो पाइये, लोग कहैं ये नाँहि,
घर आयें-नाग-न-पूजिये, बाँमी-पूजन जाँहि॥
—सखा, सुन स्याम के॥

---

पाठान्तर—

१७—१ (ग) (घ) कर्म बुरी जो होइ लोग काहे जोग धारै,
अथवा—(क) (ग) बुरे करम जो होहिं लाग काहे जोग धारै
२ पद्मासन सब हार-मूँदि इन्द्रिन क्यों मारै।
३ (क) ब्रह्म-अग्नि-जरि सुद्ध ह्वै
४ (क) होइ लीन सायुज्य में जोती जोति अवगाइ।
१८—५ (ख) (ङ) (ग) जोगी जोतिहि भजै भक्त निज रूपै जानैं।
अथवा—(क) (ङ) (च) जोगहिं जोगी भजहिं भक्त निज रूपहिं जानैं।
६ (क) (ख) नाग न घर आयें पुजै पुनि बाँबी पूजै जाहिं।

१९

जो हरि के गुँन होंहिं, मद क्यों नेति-भरवाँनें,
निरगुँन, सरगुँन, आतमाँ कहि उपनिपद सु गाँनें ।
वेद-पुराँनन-खोजि कें, नहिं पायौ गुँन-एक,
गुँन-ही के गुँन होंइ जो, कहि अकास कहँ टेक ॥
—सुनों, ब्रज-नागरी ॥

२०

जो उन्ह कें गुँन नाहिं, और गुँन भए कहाँ तें,
बीज बिनाँ तरु जमें हँमें तुँम्ह कहाँ कहाँ तें ।
वा गुँन की परछाँहिं-री माया-दरपँन-बीच,
गुँन तें गुँन न्यारे नहीं, अमल-बारि ज्यों कीच ॥
—सखा, सुन स्याम के ॥

---

पाठान्तर—

१९—१ (न) (प) जो उनकै गुन नाहिं वेनि क्यों वेद-बखानें

अथवा—(ज) गुन उनकै जो नाहिं - - -

२ „ निरगुन सगुन आत्मा रचि ऊपर सुख-सानें

३ „ जो गुन ही के होइ गुन, कहु अकास किहिं टेक ।

२०—१ (क) गुन जिनिहें जो नाहिं भए गुन आर कहाँ तें

२ (क) बिना बीज तरु जमैं नाहिं गुन कहन कहाँ तें ।

अथवा—(प) बीज बिना तरु जमैं मोहिं तुम कहा कहाँ तें ।

६ (प) गुन तें गुन भए कहूँ ज्यों अमल-वारि बिनि कीच

२१

माया के गुँन और, और गुँन हरि के जानौं,
उँन्ह गुँन कौं इन्ह माँहि आँनि काहे कौं सानौं।
जाके गुँन औ रूप कौ, जाँनि न पायौ भेद,
तासौं निरगुँन-ब्रम्ह कौं, बदत उपनिखद-बेद ॥
—सुनौं, ब्रज-नागरी ॥

२२

बेदहु हरिके रूप, स्वाँस-मुख सौं जो निसरे,
करँम-क्रिया-आसक्ति सबै पिछली-सुधि बिसरे।
करँम-मध्य ढूँढति सबै, तिन्ह-हूँ न पायौ देखि;
करँम-रहित ही पाइये, तासौं प्रेम-बिसेखि ॥
—सखा, सुन स्याँम के ॥

२३

प्रेम जु कोइ बस्तु, रूप देखत लौं लागै,
बस्तु-दृस्टि-बिन कहाँ, कहा प्रेमी अनुरागै।

---

पाठान्तर—

२१—१ (ख) तातैं निरगुन ब्रह्म कहि बदैं उपनिषद-बेद ॥

२२—२ (ख) (ग) (घ) बेद जु हरि के रूप स्वाँस-मुख तैं निसरे

३ करम-मध्य ढूँढ़ैं सकल तऊ न पायौ देखि

४ (ख) (ङ) (घ) कर्म-रहित है पाइयें तातैं प्रेम-बिसेखि।

२३—५ (ख)(ग)(ङ) प्रेम न कोउ बस्तु जु देखत ही कछु लागै

अथवा—(ङ) प्रेमहि ना कोउ बस्तु,

तरनि-चंद्रके रूप कौ गुन नहिं पायौ आँने,
तौ उनकौ कहा जानिऐं, गुनाँतीत-भगवाँन ॥
—सुनौं, ब्रज-नागरी ॥

२४

तरँनि, अकास-प्रकास, आदि मैं रहौ दुराई,
दिव्य-दृष्टि-बिन कहौ कौन पै लख्यौ आई ।
जिनकें वे आँखें नहीं, न्यें क्यों वै रूप,
तिन्ह साँच क्यों ऊपजै, जे पर करँम के कूप ॥
—सखा, सुन स्याँम के ॥

२५

वे करिए नित करँम, भक्ति हू आमें आई,
करँम रूप तें कहौ कौन पै लख्यौ जाई ।

---

पाठान्तर—

१ (ड) तरन-चन्द्र के रूप कौ नहिं पायौ गुन जान।
२ (घ) उनकौ तौ जानै कहा गुनातीत भगवान ॥
अथवा—(भ) जानैं उनकौं कौन कहा — — — —

२४—३ (भ) (घ) तरनि प्रकाश अकास तेज मैं रह्यौ दुराई
४ „ दृष्टि-दिव्य बिनु नाहिं काहू पै देख्यौ जाई ।
५ जिनकी वे आँखें नहीं कहा देखैं वह रूप,
६ क्यों उनकौ विस्वास जु परे कर्म के कूप ।

२५—७ (भ) (ट) (द) जब करिवै नित कर्म
अथवा—(क) (क) करिवै नित वह कर्म

क्रम-क्रम करँम-हिं किऐं तें करँम-नास ह्वै जाँई,
तब आतम निहकरम सों निरगुन-ब्रम्ह समाइ ॥
—सुनों, ब्रज-नागरी ॥

२६

जा हरि के नाहिं करँम, करँम-बंधन क्यों आवैं,[1]
तौ निरगुन ह्वै बस्तु मात्र, परमाँन बतावै ।
जो उन्ह कौ परमाँन है, तौ प्रभुता कछु नाहिं,[2]
निरगुन भए अतीत के, सगुन सकल जग माहिं ॥
—सखा, सुन स्याँम के ।

२७

जे गुन आवें द्रिष्टि माँहिं नस्वर ते सारे,[1]
इन्ह सबहिन तें बासुदेव अच्युत हैं न्यारें ।

---

पाठान्तर—

१ (क) (ख) क्रम-क्रम कर्म किये तें नास करम है जाइ ।
२ आतम तब निष्कर्म ह्वै ब्रम्हहि-ब्रम्ह समाइ ।
२६—३ (क) (घ) हरि कै जो नहिं करम करम-बंधन क्यों आवौ
४ तौ निरगुन इक बस्तुमात्र परमान बतावौ ।
५ „ उनकौ जदि परमान है प्रभुता फिरि कछु नाहिं
२७—१ (ट) (घ) गुन आवैं जो द्रष्टि माँहिं ते नस्वर सारे
२ (ट) (छ) इन सब ही तें बासुदेव अच्युत हैं न्यारे ।

इंद्री-दृष्टि-विकार ते रहित अधोछज-जाति,[1]
सुद्ध-सरूपी-ग्यान की प्रापति तिन्ह कौं होति[2] ॥
—सुनौं, ब्रज-नागरी ॥

२८

नास्तिक हैं जो लोग, कहा जानैं निज रूप,[3]
प्रगट भानु कौं छाँड़ि गहैं परछाँहीं धूप।
हम कौं तौ वा रूप बिन और न कछू सुहाइ,
ज्यौं करतल आमास कै कोटिन ब्रह्म दिखाइ ॥
सखा, सुनि स्याम के ॥

२९

एसे मैं नँदलाल-रूप नैनन कै आगैं,
आइ गयौ छबि-छाइ, बने अरु पियर बागैं।
ऊधौ सौं मुख मोरि कैं, कहति तिन्हहि सौं बात,
प्रेम अँमृत मुख सौं स्रवत, अंबुज-नैन-चुचात ॥
—बरक रस-रीति की ॥

---

पाठान्तर—

१ (इ) (ग) इन्द्रिय-दृष्टि-विकार तें परे अधोछज-जाति
२ सुद्ध सरूपी जानि जिय पूरित ह्व तातें होति।
२८—३ (ग) (घ) हैं नास्तिक जो लोग न जानत कछु वह रूपै
अथवा— (क) जो नास्तिक हैं लोग कहा जानत हित रूपै
४ हम को बिनु वा रूप के कछु न और सुहाई
५ ज्यौं करतल आमलक के प्रत्र-दि-मत्र दिखाइ।
२९—६ (इ) (ग) आइ गए छबि-छाइ बने पीरी पट बागे
७ „ ऊधव तें मुख-मोरि कै बैठि मधुप कहि बात

२०

अहो नाथ, अहो रमानाथ, जदुनाथ, गुसाँई,[1]
नंद-नँदन बिछुराति फिरति तुँम्ह बिन सब गाँई[2]।
काहे न फेरि कृपाल है, गो-ग्वालँन सुख देहु,[3]
दुख-जलनिधि हम बूड़िहीं, कर अवलंबँन-लेहु[4]॥
—निठुर है का रहे !

२१

काहू कहै, अहो दरस देति पुनि लेति छिपाई,[5]
यै छल-विद्या कहौ कौन पिय ! तुम्हैं सिखाई[6]।
हम परबस आधीन हैं, ता सौं बोलत—दीन,
जल बिन कहौ कैसैं जिएँ, पराधीन ज्यौं मीनँ॥
—बिचारौ रावरे !

---

पाठान्तर—

२०—१ (क) अहो नाथ ! रमानाथ और जदुनाथ गुसाँई,
२ नन्द नँदन बिछुराति सकल तुम बिनु बन गाँई।
३ काहे न फेर कृपाल बन गो-ग्वालन-सुधि लेहु
४ (ग) दुख-जल-निधि सब बूड़हीं कर अवलंबन देहु।

२१—५ (घ) (ङ) कोउ कहै क्यों दरस देति फिरि लेति छिपाई
६ छल-बल-बिद्या कहौ कौन पिय तुम्हैं सिखाई।
७ ,, जल-बिनु कहाँ कैसैं परमातुर है मीन।
अथवा—(प) बिनु जल कैसैं कछु जिएँ, गहरे-जल की मीन।

३२

कोउ कहै, पिय दरस देहु औ बैन बजावौ,
दुरि दुरि बन की ओट, कहा हिय लौन लगावौ।
हम कों पिय तुम एक हौ, हम-सी तुम्ह कों कोरि;[1]
बहुतक की रावरे! प्रीति न डारौ तोरि[2] ॥
—एक ही बार यौं ॥

३३

कोउ कहै, अहो स्याँम! कहा इतराइ गए हौ,
मथुरा कौ अधिकार पाइ, महाराज भए हौ।
ऐसें कछु प्रभुता अहो जानत काऊ नाहिं,[1]
अबला-बध सुनि डर गए, घटी जगत के माँहिं ॥
—पराक्रम वाँनि कें ॥

---

पाठान्तर—

३२—१ (अ)(ब) कोउ कह पुनि दरस देहु पिय बैनु-बजावौ
अथवा— (ग) कोउ कहै अहो दरस देहु पुनि बैनु-बजावौ
२ हम कौं तुमसे एकु हौ तुमकौं हमसी कोरि
३ (घ) बहुत भाँतिके रावरे! की प्रीति न डारा तोरि।
३३—१ (ग)(ग) कोउ कहै कहा स्याम! कहा इतराइ गये
ऐसी कछु प्रभुता हुती जानत कोउ नाहिं
अथवा— (घ) कछु ऐसी प्रभुता कौ कहा कहत जगत कोउ
अथवा— (ङ) ऐसी ना प्रभुता कछु अहो कहत कोउ नाहिं
२ अबला-बधि हम डर गए घटी रहै जग-माहिं।

३४

कोइ कहै अहो स्याम ! चँहत मारँन जो ऐसें,
गिरि-गोवरधँन-धारि करी रच्छा तुम कैसें।
ब्याल-अनल बिष-ज्वाल तें, राखि लई सब-ठौरें;
अब बिरहानल दहत हौ, हँसि-हँसि नंद किसोरें ॥
—चोरि चित लै गयौ ॥

३५

कोइ कहै ए निठुर, इन्हें पातक नहिं ब्यापैं,
पाप-पुँन के करँनहार ए आप हि-आपैं।
इन्ह के निरदै-रूप में, नाहिँन कोइ-चित्र;
पै-प्यावत-प्रौनन-हरे, पुतनाँ बाल-चरित्रं ॥
—मित्र ए कौन के ?

---

पाठान्तर—
३४—१ (क) (ख) कहै कोऊ अहो स्याम चँहत जो मारन ऐसें
२ गोवरधन-कर-धारि करी तुम रछा कैसें।
३ (ख) (ट) ब्याल-अनल की ज्वाल सौं कढ़ राखि सब ठौर
४ बिरहानल अब दाहि हौ ... ... ... ।
अथवा— (ग) बिरह-अनल अब दाहि हौ
३५—५ (क) (ट) पाप-पुन्य के करनहार ये हौ हैं आपै
६ इनकै निरदय रूप मैं नाहिँन कछु विचित्र
७ पय पीवत ही पूतना मारी बाल-चरित्र।

३८

कोइ कहै री, और सुनौं गुन इनह के आली,
बलि-राजा पै गए भूमि-माँगन बनमाली।
माँगी बाँमन-रूप-धरि, परवत भए अकाइ;
सच, धरम सब छाँड़ि कैं, धार्यौं पीठ पै पाँइ॥
—लोभ की नाव ए!

३९

कोइ कहै, इनह परसराँम ह्वै माता—मारी,
फरसा-कंधा धारि भूमि-छत्रिंन्ह सघारी।
सौंनित-कुंड भराइ कैं, पोखे अपने पित्र;
इनह के निरदै-रूप मैं कछु-हू नाहिं बिचित्र॥
—बिलग कहा मानिये॥

---

पाठान्तर—

१८—१ (च) (भ) कोउ कहै अहो और सु ी इनके गुन आली
२ राजा-बलि पै गए भूमि-माँगन बनमाली।
३ (ग) माँगत बामन-रूप धरि मंपित करी कुदाय;
४ (प) सत्य धम इन छाँड़ि सब धार्यौ पीठ पै पाँव।

१९—५. (क) (ड) (ढ) इनके निरदयरूप मैं नाहिन कोउ चित्र

विशेष—

उक्त सत्ताईसवें छन्द्का अन्तिम चरण और पूर्वमें उद्धृत पैंतीसवें छन्दका तीसरा चरण—दोनोंका पाठ एक ही है।

४०

कोउ कहै री, कहा हिरँनकच्छप तें बिगरयौ,[1]
परम-दीठ-प्रहलाद, पिता के सनमुख झगरयौ ।
सुत अपने कों दति हो, मिच्छा-न्ड बँधाई;
इन्द्र बपु-धरि नरसिंघ कौ नखँन-बिदारयौ आइ ॥
—बिनौं अपराध ही ?

४१

कोउ कहै अहो, कहा दोष सिसुपाल नरेसै,[1]
ब्याह-करँन कों गयौ नृपति भीषँम के देसै[2] ।
दल-बल जोरि बरात कौं ठाढ़ौ हो छबि-धारि[3];
इन्द्र छल करि दुल्ही हरी, दुखित-प्राम-मुख कारि[4] ॥
—आपने स्वारथी ॥

---

पाठान्तर—

४०—१ (ख) (ग) कोउ कहै कछु कहा ? हिरनकच्छप तें बिगरयौ,
अथवा— (क) कोउ कह अहो कहा— " "
२ (ख) (ग) सुत अपने कौं देति हो मिच्छा नंध-बँधाइ
अथवा— (क) अपने सुत कौं देत हो मिच्छा दृढ़ बताइ

४१—१ (क)(ग) कोउ कहै सखि ! दोष कहा सिसुपाल-नरेसै
२ ,, परम-ब्याह हित गयौ नृपति-भीषम के देसै ।
३ जोरि-बटोरि बरात कौं ठाढ़ौ हो छबि-धारि।
४ (ग) छल-बल करि दुल्ही हरी ग्राम दुखित-मुखकारि

४२

या बिधि भर-आवेस, परँम प्रेंम-हिं अनुरागीं,[1]
और रूप, पिय-चरित तहाँ सब देखँन्ह लागीं।
रोंम-रोंम रह्यौ ब्यापि कें, मोंहँन-रूप-अनूप;[2]
तिन्ह के भूत-भविष्य कौ, जाँनैं कौंन सरूप[3] ॥
—रँगीली प्रेंम की ॥

४३

देखति इन्ह कौ प्रेंम, नेंम, ऊधौ कौ भाज्यौ,
तिमिर-भाव-आवेस, बौहौत अपने जिय लाज्यौं[4] ।
मन में कहि 'रज' पाइ कें ले माँथें निज धारि;
मैं तौ कृत-कृत ह्वै गयौ, त्रिभुवन आँनँद-वारि[5] ॥
—चंदनों सोम ए !

४४

कबहुँ कहै, गुन-गाइ-स्याँम के इन्हें रिझाऊँ,
प्रेंम-भक्ति तौ भलें स्याँमसुंदर की पाऊँ[6] ।

---

पाठान्तर—
४२—१ (क) यह बिधि भर आवेस परम-प्रेमी—अनुरागी
अथवा— (ख) इहि बिधि होइ आवेस अतुल-प्रेमी अनुरागी
२ (क) रोम-रोम रह्यो व्यापि कै जिनकें मोहन आइ
३ „ उनके भूत-भविष्य कौ जानत कोउ न सुराइ
४३—४ (ख) भाव-तिमिर-आवेस बहुत मन अपने लाज्यौ
५. „ परम-कृतारथ ह्वै रही आँनद-त्रिभुवन वारि।
४४—६ (ख) (ग) तातें प्रेमाभक्ति, स्याम-सुन्दर की पाऊँ

जा-विधि मो पै रीझि-हीं, सो हौं करौं उपाइ;
तातें मो-मन सुद्धि होइ, दुविधा-ग्याँन-मिटाइ ॥
—पाइ रस प्रेम कौ ॥

४५

ताही छिन इक भँमर, कहूँ ते उड़ि तहाँ आयौ,
ब्रज-बनितँन्ह के पुंज माँहिं, गुंजत छबि-छायौ ।
बैठ्यौ चाँहत पाँइ पै, अरुन-कँमल-दल जाँनि;
मँनु मधुकर ऊधौ भयौ, प्रथमहिं प्रगट्यौ आँनि ॥
—प्रेम कौ भेष-धरि ?

४६

ताहि भँमर तें कहति सबै प्रति-उत्तर-बातें,
तरक-वितरकँन्ह-जुक्त, प्रेम-रस-रूपी-घातें ।

---

पाठान्तर—

४४—१ (ख) (घ) जिहि विधि विधि प रीझिहो हौं सो करौं उपाइ।
२ जातें मन-को सुद्धि ह्वै दुविधा-ग्यान मिटाइ ।

४५—१ (घ) (च) ताही छिन एक भँवर कहूँ सौं तहँ उड़ि आयौ
४ „ चाँहत बैठ्यो चरन पर अरुन-कमल-दल जानि।

अथवा— (च) चाहत बैठन पद-कमल पै भुमत अरुन-दल जानि
५ मनु मन ऊधौ कौ तबै प्रगट्यो प्रथमहिं आनि ॥
६ —मधुप कौ भेष धरि ॥

४६—१ (क) ताहि भँवर सो कहैं सुघर प्रति-उत्तर-बातें

जिनि परसौ मम-पाँइ हो, तुम्ह-मानत हम-चोर;
तुम्ह-हीं सौ कपटी हुतो, नागर-नंद किसोर ॥
—यहाँ तें दूरि होउ ॥

४७

कोइ कहै अहो मधुप, तुम्हें लाज-हु नहिं आवत
स्वामी तुम्हरौ स्याम, कूबरी-दास कहावत ।
यहाँ ऊँच-पदवी हती, गोपी-नाथ कहाइ;
अब जदु-कुल पावन भयौ, दासी-जूठन खाइ ॥
—मरत कहा बोल कौं !

४८

कोइ कहै रे मधुप, कौन कहै तोहि मधुकारी,
लियें फिरत विष-जाग-गाँठि प्रेमी-मधकारी ।

---

पाठान्तर—

४६—१ (क) जिनि परिसै मो-पाँइ रे ! गयौ भौंवर-रस-चोर
२ तोही सम कपटी हतौ नागर-नंद-किसोर ।
४७—१ (ख) (ह) कोउ कहै री मधुप तोहि लाजौ नहिं आवतु,
२ , तेरौ स्वामी हरि ? कुबरी-दास कहावतु ।
अथवा—(ग) कहत कोउ रे मधुप तोहि लज्जा नहिं आवै
, सखा तिहारे स्याम ! कूबरी नाथ कहावै ।
अथवा—(ङ) स्वामी तुम्हरौ स्याम कुबरिया-दास-कहावै ।
४८—१.(क) कहत कोउ अहो मधुप कहौ तुम की को मधुकर,

चोंनति हाँ सब-भाँति कै, सरबसु लियौ चुराइ;
ऐसें कछु ब्रज-बासिनी, को जु तुम्हैं पतियाइ ॥
—छहे सब जानिकैं ॥

५१

कोउ कहै रे मधुप, कहा तू रस की जानें,
बोहोत कुसुम पै बैठि, सबै आपुन-रस मानें ।
आपुन-सी हम कौं कियौ चाँहति है मति-मंद;
दुबिधा-रस उपजाइ कें, दुखित-प्रेम-आँनंद ॥
—कपट के छंद सों ॥

---

पाठान्तर—

१ (क) (ग) हौं जानति हरि भाँति कै सब मधु लयो चुराइ;
अथवा—(ख) जानति हौ हरि भाँति सब सरबसु लियौ चुराइ;
२ (क) (ग) ऐसैं कछु ब्रजबासिनी को जु तुमैं पतियाइ ।
अथवा—(ख) ए बौरी ब्रजबासिनी नाहिं तुम्हें पतियाँइ ।
३ —कपे हम जानिकैं ।
५१—१ (ख)(ग)(घ) कोउ कहत कहो मधुप नाहिं तू रस कौ जानत
५. „ बहु कुसुमन पै बैठि सबै सम-रस करि मानत ।
अथवा—(क) (घ) अमित कुसुम पै बैठि सबै आपन रस मानैं ।
अथवा—(ड) —बहुत कुसुम पै बैठि-बैठि सबही सम मानैं ।
३ (ख) (ग) आपुन सी हम की कियौ चाँहत तू मति-मंद;
अथवा—(क) आप सरीखी हमकौ कियौ चाँहत क्यों मति-मंद;
४ „ दुबिध-स्याम उपजाइ चित दुखित प्रेम-आनंद ।
अथवा—(घ) स्याम-दुबिध उपजाइ मन धारि प्रेम के फंद ॥

विशेष—

पचासवाँ छन्द (ख) प्रति में इक्यावन नंबर पर और इक्यावन नंबर वाला पचास नंबर पर है इसी तरह (क) प्रति में पचासवाँ छप्पन नंबर पर और इक्यावनवाँ सत्तावन नंबर पर उद्धृत है ।

५२

कोउ कहै रे मधुप, नाँहिं पट-पद-पसु दरस्यौ,[1]
अबलौं या ब्रज-दस माँहिं कोउ नाहिं बिसेस्यौं[2] ।
द्वै-सिंग आँनन-ऊपरैं, कारौ, पीरौ—गात;[3]
खल अमृत सम मानहीं, अमृत—देखि डरात ॥[4]
—याद ये रसिकता[5] ॥

५३

कोउ कहै र मधुप, बाँहत निरगुन इन्ह आन्यौं,[1]
तरक-वितरकँन जुक्ति बाँहत उन्ह-ही मे मान्यौं[2] ।

---

पाठान्तर—

५२—१ (ख)(घ) कोउ कहै अहो मधुप षैम-पद की सुन देख्यौ
अथवा—(ग) कोउ कहत रे मधुप षैम-पद-पद-पसु देख्यौ
अथवा—(च) कहै कोउ अहो मधुप कहूँ पसु षट-पद देख्यौ
२ „ अब लौं यहि ब्रिज्र माँहि कोउ नाहि बिसेख्यौ।
३ वैसीई सुरँन असि कारौ पीरौ गात;
अथवा—(क) द्वै-सिंग आनन पर जमे पीरौ कारौ गात;
४ „ अमृत-सम गरल मानहीं देखि हु अमृत डरात ।
अथवा—(च) गरल अमृत सम मानहीं अमृत देखि डरात ।
५ —याद यह रस-कथा ।
५३—१ (ग)(घ) कोउ कहै अहो मधुप बहुत निरगुन हम मान्यौ
अथवा—(च) कोउ कहत अहो मधुप निगुन हम बहु करि जान्यौ
२ तरक-वितरकनि जुक्ति बहुत उनही पद का

पै इतन्हीं नहिं जानि-हीं, बस्तु-बिनौं गुन नाहिं;[1]
निरगुन भए अतीत के, सगुन सबै जग माहिं ॥
—बुधि जो ग्यौंन होइ[2]।

५४

कोइ कहै रे मधुप, होंहिं तुम्हसे जो संगी,[3]
क्यौं न होहिं सँग स्याम सकल बातँन चतुरंगी[4]।
गोकुल मे चोरी कोइ, पाई नाँहिं मुरारि;[5]
ज्यौं जु त्रिभंगी आपु है, त्यौं करी त्रिभंगी-नारि[6] ॥
—रूप, गुन, सील की ॥

---

अथवा—(ङ) ताकौ तिरगुन जानि जु करी अनहीं तें मान्यौ।
१ (क) पै इतनौ नहिं जानहीं बिनौं वस्तु गुन नाँहि।
२ ,, निरगुन सबै अतीत कै सकल सगुन जग माँहिं ॥
अथवा—(ग) निरगुन-सक्ति जु स्याम की सबै सगुनता माँहिं।
३ —सखा सुन स्याम के।

विशेष—
तिरपन नंबर का चौथा चरण और छप्पन नंबर का चौथा चरण दोनों एक-से हैं।

पावन नवरत्नाला छन्द—"कोऊ कहै रे मधुप नहिं परस्पर सु देख्यौ" (घ) प्रतिमें तिरपन नंबर पर और तिरपन नंबर वाला छन्द उसी प्रतिमें चव्वन नंबर पर दिया है।

५४—४ (म) (म) कोऊ कहै अहो मधुप होहिं जो तुम सो संगी
५ ,, होहिं न क्यौं सम-स्याम सबै बातन चतुरंगी।
६ ,, चोरी गोकुल मैं कोऊ पाई नहीं मुरारि।
७ ,, सबी त्रिभंगी आपु हैं करी त्रिभंगी नारि ॥
अथवा—(च) मदन-त्रिभंगी आप हैं करी त्रिभंगी-नारि।
अथवा—(छ) ललित-त्रिभंगी आपु ज्यौं करी त्रिभंगी-नारि ॥

५५

कोउ कहै रे मधुप, स्याम—जोगी तू चेला,¹
कुबजा—तीरथ जाइ कियौ इन्द्रिन कौ मेला²।
मधुबन-सुधि बिसराइ कैं, आए गोकुल माँहिं;³
यहाँ सबै प्रेमी बसैं, तुम्हरे गाहक नाँहिं ॥
—पधारौ रावरे !

५६

कोउ कहै री सखी, मानु मधुबन के ऐसे,¹
औरु यहाँ के सिद्ध-लोग, हैं ई यों कैसे²।

---

पाठान्तर—

५५—१ (इ) (प) कोऊ कहै अहो मधुप स्याम-जोगी तुम चेला
२ " कुबजा-तीरथ जाय कियौ इन्द्रिन का मेला।
अथवा— (च) तीरथ-कुबजा जाइ करी इन्द्रिन कौ मेला।
३ मधुबन सुधहिं बिसारकै आए गोकुल माँहि।
अथवा— (क) मधुबन सिद्ध बहाइ कैं, आए गोकुल [illegible]
अथवा— (ग) सुधि-मधुबन बिसराइ [illegible] पहुँचे गोकुल [illegible]
४ (अ) (प) इत सब प्रेमी बसत हैं तुम्हरे [illegible]
अथवा— (च) प्रेमी इत सब बसत हैं गाहक [illegible]

विशेष—

चौवनवाँ छन्द (क) प्रति में [illegible] नंबर पर [illegible] और इसी तरह (च) प्रति में [illegible] है तथा पचपन नंबरवाला छन्द (ग) प्रति में [illegible] (अ) प्रति में छप्पन नंबर पर है।

५६—१ (च) (छ) [illegible]
२ " " [illegible]

औगुन-हीं गहि लेसि हैं, जो गुन डारें मेंटि;
मोंहन निरगुन होंहिं क्यौं न, उँन्ह सागुँन कों मेंटि ॥
—गाँठि कछे छोइ कें ॥

५७

छोइ कहै रे मधुप, ग्यौंन उलटौ लै आयौ,
मुक्ति पर जे लोग, तिन्हें फिरि करँम बतायौं ।
बेद-उपनिषद-सार जो, मोंहन-गुन गहि लेंहि;
तिन्ह कों आतम-सुद्धि करि, फिर-फिरि सथा देंहि ॥
—जोग-घटसार में ।

५८

छोइ कहै सखि, बिस्व-माँहिं जेतक हैं कारे,
कोटि-कपट की खाँन, कुटिल-मोंनस बिपहारे ।

---

पाठान्तर—

१ (ख) (ग) औगुन-गुन गहि लेसि हैं गुन की डारत मेंटि।
२ „ (घ) मोंहन-निरगुन की गहे तुम सगुन की मेंटि ।
५७—१ (ग) (घ) छोइ कहै अहो मधुप ग्यान की उलटी ल्यायौ
२ भए मुक्ति जे लोग, करम फिरि तिन्हैं बतायौ ।
अथवा— (च) मुक्ति भए जो रसिक ! तिन्हैं क्यौं करम सिखायौ।
विशेष—उप्पन नंबरवाला उक्त छन्द (च) प्रति में अट्ठावन नंबर पर और सत्तावन नंबर का छन्द उक्त प्रतिमें चौवन नंबर पर उद्धृत है।
५८—१ (क) छोइ कहै री बिस्व माँहि हैं जेतिक कारे
२ कपट कोटि के परम-कुटिल मानुष बिपहारे।
(ख) कपट कुटिल की कोटि परम-मानुष बैंसिहारे।
(म) कुटिल कपट की कोटि परम-मानुष मसिहारे।

एक साँप-तँन परसि कैं जरत आअलों अंग;
ता पाछें ये मधुप फिरि, लायौ जोग-भुअंगे ॥
—कहा इन्ह कौं दया ?

५९

कोहू कहै र मधुप, कहत अनुरागी तुम्ह कौं;[2]
कौंनें गुनधौं जानि ? परँम अचरज है हम कौं[3] ।
कारौ-तँन अति पातकी, मुख-पियरौ जग-निंद;[4]
गुन-औगुन सब आपुने आपु-हिं कौंन अलिंदे ॥[5]
—दखि, लै आरसी[6] ॥

६०

या विधि सुमरि गुविंद, कहति सखी-प्रति गोपीं,[7]
भृंग-संग्या करि यदत सकल कुल-लज्जा-लोपीं[8] ।

---

पाठान्तर—

१ (स) ता पाछैं यह मधुपहू लायौ जोग-भुयंग ।
५९—२ (क) (ख) कोऊ कहा कहो मधुप कहैं अनुरागी तुम्हकौं
३ कौनैं गुन की जान परैं अचरज है हमकौं ।
४ „ कारौ-अंग बहु पातकी पियरा-मुख जग-निंद;
५ (ख) अवगुन-गुन सब आपुने आपी जान मलिंद ॥
६ „ —हरि गहि आरसी !

विक्षेप—

अनुक्रम संख्यावाला यह छन्द (ख) प्रति में सैंतालीस नंबर पर और उनसठ संख्यावाला छन्द उनचास नंबर पर (क) प्रति में दर्ज मिलता है।

६—७ (ग) या बिधि सुमिरि गुविंद कहैं ऊधव प्रति गोपी
८ „ संग्या भृंग करि कहत सबै लज्जा कुल लोपी ।

६२

प्रेम पियूषा दरसि, सुद्धि अति भक्ति-प्रकासी,'
दुविधा-ग्यान-गिलानि मंदता सिगरी नासी।
कहति अहो निगुनै यहै, हरि-रस कौ निज-पात्र;'
हौं तौ कृत-कृत ह्वै गयौ, इनके दरसन मात्र ॥
मेटि मद-ग्यान कौ !

६३

पुनि-पुनि कहि 'हरि' कहन बात एकांत पठायौ,'
मैं इन कौ कछु मरम जानि एकौ नहिं पायौ।
हौं कहौं निज-मरजाद की, ग्यान-करमनि रोपै;
ए सब प्रेम-असक्त ह्वै, रही लाज-कुल-लोपै ॥
—धन्य ए गोपिका !

---

पाठान्तर—

६१—१ (क) (ख) प्रेम-पर्यंसा दरसि सुद्ध भो भक्ति-प्रकासी।
३ कहति अहो निगुर्नै यही हरि-रस की निज पात्र।
अथवा— (ग) निगुर्नी ए हैं अहो हरि-रस की सब पात्र।
६२—२ (क) पुनि सब सौं कहि कहन बात एकान्त पठायो।
४ „ पै इन का मैं मरम जानि कछु नहिं पायो।
अथवा— (ख) इन का ही कछु मरम जानि नहिं कछु पायो।
५ (क) हौं तो निज मरजाद की ग्यान कर्म करता रोपि
६ पै सब प्रेमासक्ति है कुल-लज्जा दई लोपि।

६४

जो ऐसें मरजाद-मेंटि मोंहन कों ध्यावें,[1]
क्यों न परँम-आँनंद-प्रेंम-पदवी कों पावें[2]।
ग्यौंन, जोग सब करँम तें, प्रेंम-परे आइ साँच;[3]
हों इन्ह पटतर देति हों, हीरा-आगें काँच ॥
—बिषमता बुद्धि की !

६५

धन्य-धन्य ए लोग, भजत जो हरि कों ऐसें,[4]
और कोइ बिन रस-हिं प्रेंम-पावत कहौ कैसें[5]।
मेरें या लघु-ग्यौंन कौ, रह्यौ जु मद है ब्याधि;[6]
अब जान्यों ब्रज-प्रेंम कौ, लहति न आधौ-आधि ॥
—ऊधौं सँम करि मरयौ !

---

पाठान्तर—

६४—१ (क) ऐसी जे मरजाद-मेटि मोहन कौ ध्यावैं
२ काहे न परमानंद प्रेम-पदवी कौ पावैं।
अथवा—(ख) काहे न प्रेमानंद-प्रेम पद पी कौ पावैं।
अथवा—(ग) काहे न परमानंद प्रेम-पदवी सुखु पावैं।
३ ग्यान, जोग सब करम सौं प्रेम-परे है साँचु।
६५—४ (क)(ख)(ग) धनि धनि ऐ ब्रज लोग भजे हरि कौं जो ऐसें
५ और जु पावत प्रेम-बिना पावत कहु कैसें।
६ मेरे या लघु ग्यान कौ उर-मद रह्यौ उपाधि
अथवा— (ख) या लघु मेरे ग्यान कौ मन मैं मद रह्यौ ब्याधि।

६६

पुनि कहँ परसि सु पाँइ, प्रथम हौं इन्हें निवारयौ,
भृंग-संग्या करि कहत, निंद सबहिन तें डारयौ।
अब ह्वै रहौं ब्रज भूमि के, मारग में की धूरि;
विचरत पग मो पै परें, सब-सुख-जीवन-मूरि ॥
—मुनिन्ह दुरलभ अहैं ॥

६७

कै ह्वै रहौं द्रुम-गुल्म, लता, बेली बन-माँहीं,
आवत-जात सुभाइ परै मो पै परछाँहीं।

पाठान्तर—

६६—१ (क) (ख) पुनि कहि परसत पाँइ प्रथम मैं इनैं निवारयौ
अथवा— (ग) कहि पुनि परसत पाँइ सबनि हौं प्रेम दि वारौ
२ ,, भृंगी-संग्या करत निसर-गुन-गुन बिसारौ।
३ अब रहि हौं ब्रज-भूमिकी ह्वै पग-मारगधूरा
अथवा— (ग) तब मति मैं हुत-हुत है मुँख बसे सद पाँइ।
४ ,, अवगुन तें मधुकर भयो सुधा-जोग मिलाइ।
५ (क) —मुनिनहूँ दुरलभै।
अथवा— —मुनिन दुरलभै जो।
६७—१ (क) कबै होंहू द्रुम लता बेलि, बली बन माँहीं
२ (ख) परै सुभावत-जात मानों मो पै परछाँहीं।
भ नी है—

सोऊ मेरे बस नहीं, जो कछु करौं उपाई;
मोहन होंहिं प्रसन्न जो, मैं बर माँगौं चाई॥
—कृपा-करि देहि ना!

६८

पुनि कहि सब तें साधु-संग, उत्तम है भाई!
पारस-परसें लोह, तुरत कंचन ह्वै जाई।
गोपी-प्रेम-प्रसाद सों, हौं हीं सीख्यौ आई;
ऊधौ ते मधुकर भयौ, दुविधा ग्यान मिटाई॥
—पाइ रस प्रेम कौं!

६९

ऐसें मन-अभिलाखि करत मथुरा फिरि आयौ,
गदगद, पुलकित अंग अंग आवेस जनायौ।

---

पाठान्तर—

१ (ख) मेरे बस हू बस नहीं करौं हू कछुक उपाइ;
२ मोहन होंहिं प्रसन्न जो बर-बर माँगौं जाइ॥

विशेष—

अड़सठवाँ छन्द (च) प्रतिमें सड़सठ नम्बरपर और सड़सठवाँ छन्द अड़सठ नंबरपर लिखा है।

६८—१. (ख) " कहि पुनि सब तें संग-साधु उत्तम है भाई
२ परसैं-पारस लोह तुरत कंचन ह्वै जाई।
५. (ग) (ङ) सौंति-नीर सीपहिं मिलैं मुक्ता होत सुभाइ;
६ नीर-छीर सँग कै मिलै बिसद-रूप दरसाइ॥
७ " " —संग को गुन कहौ॥

६९—८ (घ) (च) इहि बिधि मन अभिलाख करत मथुरा पुनि

गोपी-गुन-गावँन लग्यौ, मोंहन-गुन-गयौ भूलि;
जीवँन कौ लै का करौं, पायौ जीवँन-मूलि ॥
—भक्ति कौ सार यौं[1] ॥

७०

ऐसें सोचत, स्याँम जहाँ राजत तहँ आयौ,[1]
परकमा, दंडौत, प्रेम सौं हत जनायौ[2] ।
लखि निरदइता स्याँम की, करि क्रोधित दोउ नैंन;
पुनि ब्रज-बनिता-प्रेम सों बोलत रस-भरे बैंन ॥
—सुनों, नँद-लड़िले !

---

पाठान्तर—

१ (ग) (म) गद्‌-गद्‌ पुलकित रोम अंग आवेस जनायौ

२ „ „ —भक्ति कौ सार यह !

अथवा— (ग) —भक्ति कौ मूल ये

विशेष—

अष्टमकौ छन्द (क) प्रतिमें अपूर्ण अंकपर अङ्कित मिलता है। इस छन्दका चौथा चरण जैसे—"ऊधौ तें मधुकर भयौ दुविधा-जोग-मिटाइ' सड़सठवें-छन्दके पाठान्तरमें उद्धृत किया जा चुका है। यथा—

तब अलिसे हल-हन्त है धूँध बसे सरि चाइ।
'ऊधव तैं मधुकर भयौ मुद्रा-जोग मिटाइ।''
—सबी यह संपदा !

अथवा—

"ऊधौ तैं मधुकर भयौ दुविधा-जोग मिटाइ' ॥

७०—१ (क) (ट) ऐसैं सोचत जहाँ स्याम तहँ आयौ-आयौ

२ „ „ परिकरमा दंडौत कुमरि आवेस जनायौ।

५. (च) (छ) कछु निरदयता की लखि करि क्रोधित दोउ नैंन।

अथवा— (ख) निरदयता लखि स्यामकी क्रोधित करे दोउ।

६ (च) (छ) कछु ब्रज-बनिता प्रेमकी बोलत रसभरे बैंन॥

७१

करुनामई-रसिकता है तुम्हरी सब झूठी,[1]
जब ही लौं कहौ लाख, तभी लौं बँध रही मूँठी[2] ।
मैं जान्यों ब्रज जायकैं, निरदै तुम्हरौ-रूप[3];
जो तुम्ह कों अवलंब-ही, तिन्ह कों मेलौ कूप[4] ॥
—कौन यै धरँम है[5] ?

७२

पुनि-पुनि कहै अहो स्याँम, चलौ बृंदाबँन रहिये,[1]
परँम-प्रेम कौ पुंज जहाँ गोपिँन-सँग लहियेँ ।

---

पाठान्तर—

६—अथवा—(ग) ब्रज-बनितन कछु प्रेम नहिं, रस-भरे बोलत बैन ।
अथवा— कछु विरहपता स्याम की सोच समझ देत नैन।

७१—१ (क) (ख) करुनामई जो रसिक-प्रकृति तुम्हरी सब झूँठी
अथवा—(ग) करुनामयी रसिकता सब तुम्हरी अति झूँठी
२ „ जब ही लौं नहिं कही तबहिं लौं बाँधी मूँठी ।
अथवा—(क) ब्रज-बनितन दुख-दयौ सबन-मन करी निज मूठी ।
३ (क) (ख) जान्यौ ब्रज मैं जाइ कै तुम्हरौ निरदै-रूपा
४ „ „ तुमहीं जो अवलंब ही मेलो तिन कौ कूप ।
५. —कौन सो धरम यह !

७२—१ (क) (ख) पुनि-पुनि कहैं हैं स्याम जाइ बृंदावन रहिये
२ „ प्रेम-पुंज तैं लखत-प्रेम गोपिन-सँग लहिये ।

और संग सब छाँड़ि कै, उन-लोगँन सुख-देहु,[1]
नातरु टूट्यो जात है, अब-हीं नेह-सनेहु[2] ॥
—करौगे फिरि कहा !

७३

सुनति सखा के बैन, नैन भरि आए दोऊ,
बिबस प्रेम-आवेस रही नाँहिन सुधि कोऊ।
रोंम-रोंम-प्रति-गोपिका, भई साँवरे-गात,
कलप-तरोरुह-साँवरौ, ब्रज-बनिता हीं पात ॥
—उलहि अँग-अँग ते ॥

७४

है सचेत, कहि भले सखा, पठऐ सुधि ल्यावनें,
औगुन हमरे आँनि, तहाँ ते लगे दिखावन।

---

पाठान्तर—

१ (ड) (च) और सकल सँग छाँड़ि कै ब्रज-बनितन सुख देहु
२ (च) नातरु टूटहि जात है सबै जु नेह-सनेहु ॥
३ —करौगे तो कहा !
७३—३ (क) बिबस प्रेम के भर्यें रही सुधि नाहीं कोऊ,
५ रोंम-रोंम में गोपिका भइ साँवरे-गात।
अथवा— (ख) रोंम-रोंम प्रति गोपिका है गईं साँवरे गात।
अथवा— (ग) रोंम-रोंम सब गोपिका है रहीं साँवल-गात।
६ (घ) काम-तरोवर साँवरो ब्रज-बनिता भईं पात ॥
अथवा— (ङ) काम-तरोवर स्याम भयौ ब्रज-बनितनके पात ॥
७४—७ (च) (छ) (ज) है सुचेत कहि भलौ सखा पठयौ सुधि ल्यावन
८ औगुन हमरे आँनि तहाँ तें लगे बतावन।

# टिप्पणी

## और

# मम भावद्योतक सूक्तियाँ

---

कथानककी पूर्वपीठिका—'उद्धवका गोपियों से कृष्ण-संदेश कहने जाना।'

उद्धव—(ऊधो) (उधव) यादववंशी श्रीकृष्णके सखा, मित्र, यार, दोस्त या भक्त। जैसे—

> वृष्णीनां प्रवरो मन्त्री कृष्णस्य दयितः सखा।
> शिष्यो बृहस्पतेः साक्षादुद्धवो बुद्धिसत्तमः॥
> (श्रीमद्भा० १०।४६।१)

उद्धव, देवमीढ़ अर्थात् शूरसेनकी स्त्री 'मारिषा' से उत्पन्न 'देवभाग' के पुत्र थे।

> देवमीढस्य शूरस्य मारिषा नाम पत्न्यभूत्।
> तस्यां स जनयामास दश पुत्रानकल्मषान्॥
> वसुदेवं देवभागं देवश्रवसमानकम्।
> सृञ्जयं श्यामकं कङ्कं शमीकं वत्सकं वृकम्॥
> (श्रीमद्भा० ९।२४।२७—२९)

ऊधौ—

'ऊधौ' सर्वेन समीपेषि बौधि वर्णय की परिषद ।

( नवनीत कवि )

( उपदेश )—शिक्षा, दीक्षा, हित-कथन, सिखावन, सीख, नसीहत । ब्रज, सं०—ब्रज—गो-स्थान, मथुरा-मण्डल, समूह—

'समूह-निवह-व्यूह-संदोह-विसर व्रजाः'

( अमरकोष २ । ५ । ३९ )

*नागरी*—नगरमें रहनेवाली, प्रवीण, चतुर स्त्री । यहाँ 'नागरी' शब्दका अर्थ इससे समन्वित 'ब्रज' का चमत्कारक श्रीवियोगी हरिजीने अपने पहले संस्करण 'ब्रज-माधुरी-सार' में और श्रीमान् ब्रजरत्नदासजीने स्वसम्पादित 'भ्रमर-गीत' में ( नागरीका अर्थ ) 'नगरवासिनी' अथवा 'नगर-निवासिनी' किया है, जो उचित प्रतीत नहीं होता; क्योंकि ब्रज में नगर-निवासिनी स्त्रियाँ नहीं रहती थीं—निवास नहीं करती थीं । अपितु यहाँ दोनों अर्थात् 'ब्रज और नागरी' का अर्थ एक साथ ही होगा । ब्रज-नागरी—ब्रज की चतुर या प्रवीण स्त्री, या स्त्रियाँ ।

रूप—किसी का वह गुण जो चक्षुरिन्द्रिय-द्वारा जाना जाता हो, अथवा पदार्थों के वर्णों व आकृति का योग जिसका ज्ञान नेत्रोंको होता हो । रूप, आकार, आकृति और सुन्दरताका भी नाम है ।

पदार्थोंमें एक शक्ति संनिहित रहती है जिससे द्रष्टाको उन पदार्थोंकी आकृति और वर्णोंका ज्ञान या बोध होता रहता है, इसलिये इस शक्तिको 'रूप' कहते हैं, क्योंकि दर्शन-शास्त्रकारोंने

रूपको चक्षुरिन्द्रियका ही विषय माना है। वैशेषिक-दर्शनकार इसे ( रूप ) गुण मानते हैं।

"रूपं शब्दो गन्धरसस्पर्शाश्च विषया अमी।
( अमरकोश १।५।१६ )

सांख्यकार इसे पञ्चतन्मात्राओंमें एक तन्मात्रा और बौद्ध दर्शनकार रूपको पाँच स्कन्धोंमें पहला स्कन्ध कहते हैं। जैनतत्त्वदर्शनमें इसको एक उपाधि नामसे उद्बोधित किया है, अतएव 'रूप' सोलह प्रकारका होता है—"ह्रस्व, दीर्घ, स्थूल, चतुरस्र, वृत्त, शुक्ल, कृष्ण, नील-अरुण, रक्त, पीत, कठिन, चिक्कण, श्लक्ष्ण, पिच्छल, मृदु और दारुण।

सील या शील—उत्तम-स्वभाव, चाल-व्यवहार, वृत्ति, चरित्र, उत्तम-आचरण, अच्छा चाल-चलन आदि-आदि।

बौद्ध-शास्त्रकारोंने 'शील' के हिंसा, स्तेन व्यभिचार, मिथ्या भाषण, प्रमाद, अपराह्न-भोजन, नृत्य-गीतादि, माल्य-गन्धादि, उच्चासन शय्या, द्रव्य-संग्रह और इन सबका त्याग इत्यादि दस प्रकार माने हैं। कहीं-कहीं 'सप्तशील' भी कहे जाते हैं, पर यह 'शील' छः या दस पारमितायोंमेंसे एक है, जो कि तीन प्रकारका कहा जाता है—सम्भार, कुशल-संग्रह और सत्त्वार्थ-क्रिया।

( हिंदी शब्द-सागर ३३३१ )

पर—

"शील स्वभावे सद्वृत्ते सस्ये हनुरूपे चन्द्रम्।

अर्थात्—सुस्वभाव, प्रकृति, अच्छा मन आदिको ही "शील" कहते हैं।

गुण्यो गु चरिते "दीसिम्" ।
(अमरकोष १।७।२१)

*लावन्य ( लावण्य )*—नमकीन, अत्यन्त सुन्दर, सुनाई स्तै—सबका, सम्पूर्णका अनुभवन । गुन-आगरी—गुणोंकी खान समूह । गुण—वह धर्म या भाव अथवा सिफत जो किसी वस साथ सम्बन्धित हो—रूपी हो ।

सांख्यकार तीन गुण मानते हैं, सत्त्व, रज और तम । तीनोंकी साम्यावस्थाको प्रकृति कहते हैं । जिससे कि सृष्टि उ होती है—विकसित होती है । सतोगुण हल्का और प्रकाश क माना, रजोगुण चञ्चल व प्रवृत्तिकर तथा तमोगुण भारी रोकनेवाला कहा जाता है । इन तीनों गुणोंका यह साम्यि धर्म है कि वे परस्पर एक दूसरेको दबाते हुए अपना-अपना प्र दिखाते और एक दूसरेके आश्रयमें रहते, एक-दूसरेको उत्पन्न क रहते हैं । जिससे जाना जाता है कि सांख्यमें गुण एक प्रकार द्रव्य है—तरल पदार्थ है, जो विविध धर्मोंसे घूसरित है जिससे विविध पदार्थ उत्पन्न होते रहते हैं । विज्ञान भिक्षुका अभि है कि जिससे आत्माके बन्धनार्थ महत्तत्त्व आदि रमणीय रज्जु तै होता है उसीको सांख्यकार "गुण" कहते हैं । वैशेषिक गुण द्रव्यके आश्रित मानते हैं और उसकी परिभाषा इस प्रकार लिख हुए कहते हैं कि—"जो द्रव्यमें रहनेवाला हो, जिसमें कोई गुण हो और जो संयोग-विभागका कारण न हो उसे "गुण" कहा जा है । रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, परत्व, अपरत्व, गुरुत्व, द्रवत्व, स्नेह और वेग—ये मूर्त-द्रव्योंके गुण हैं । बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न,

धर्म, अधर्म, भावना और शब्द—ये अमूर्त-द्रव्यके गुण हैं। संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग और विभाग, मूर्त और अमूर्त दोनों द्रव्योंके गुण हैं। यह गुण दो प्रकारका होता है—विशेष और सामान्य। रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, स्नेह, सांसिद्धिक द्रवत्व, बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म, भावना और शब्द ये 'विशेष' गुण हैं अर्थात् इनसे द्रव्योंमें भेद माना जाता है। संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, गुरुत्व, नैमित्तिक-द्रवत्व और वेगादि 'सामान्य' गुण हैं। द्रव्य स्वयं आश्रय हो सकता है, पर गुण स्वयं आश्रय नहीं हो सकता। कर्म संयोग-विभागका कारण होता है किंतु "गुण" नहीं। गुण—सन्धि, विग्रह, यान, आसन, द्वैध और आश्रय इन छहोंको राजनीति शास्त्रकी परिभाषामें "गुण" ही कहा जाता है। यथा—

सन्धिर्नाविग्रहो यानमासनं द्वैधमाश्रयः।
षट् "गुणाः" ~ ~ ~ ~ ~ ~ ॥

कोषोंके अनुसार धनुषकी डोरीको भी गुण कहते हैं, यथा—

मौर्वी ज्या शिञ्जिनी गुणः" ( अमरकोष )

ब्रज-नागरी, गर्व, मीरु, लावण्य और गुन-आगरीके सरस-प्रयोग।

"नागरी ब्रज-नागरी" प्यारी रैन मेरा दौन।

—परमानन्ददास

"... अमीनी ... को ... है मौन-गुमौन।"

—कृष्णदास

---

१ ... "भ्रमरगीत" में दो
१, ७, ... १८, २१, २४, २८, ३०, ३१, ४२ और ७० नम्बरके ...
... "... ..." ... नहीं, जैसे—

... ... ... ... ... ।
"..."—... ... ... ॥

"सील" सँकोच न स्यामहिं प्यारे ।"

—परमानन्ददास

"कहि न सकति 'कामध्वजा' श्रीरति-राज-कुमारि ।"

—बाबा कृष्णदास

"छबीली-नागरी 'गुन-आगरी'" मेरौ मन मोहि लियौ ।"

—सूरदास मदनमोहन

प्रेम-धुजा, शुद्धस्वरूप—प्रेमध्वजा—प्रेमकी ध्वजा, अर्थात् प्रेम करनेवालोंमें अग्रगण्य, अगाड़ी गिनी जानेवाली ।

प्रेम-धुजा ( प्रेमध्वजा ) पर कुछ इसी भावको—नन्ददासजीकी इसी सौन्दर्यमय सूक्तिको, परमानन्ददासजीने बड़ी सुन्दर रीतिसे वर्णन किया है—

गोपी प्रेम की धुजा ।
जिन गुपाल किए अपने बस उर धरि स्याम-भुजा ॥
सुक-मुनि व्यास प्रसंसा कीन्हीं ऊधौ-संत-सराँहीं ।
भूरि-भाग गोकुल की बनिता अति-पुनीत भुव-माँहीं ॥
कहा भयौ जिन-कुल जनमें जो हरि-सेवा नाँहीं ।
सोइ कुलीन 'दास परमानँद' जे हरि सन्मुख जाँहीं ॥

हमारे माननीय स्वर्गीय कवि श्रीनवनीतजी भी यही कहते हैं—

नारद परासर तें आदि व्यास सुकदेव
मुनिन समाज गोरि कीन्हीं चौर जस की ।
नवनीत' प्यारे के प्रतापी भुव कारीगर
प्रीति-पिरथी मैं नीम डोरी प्रेम जस की ॥
परम-पुनीत पैहलाद परखैया किये
उदय अनन्य धाम धाई नेह जस की ।

क्रीडा आदिको भी 'रस' कहते हैं। उमंग, जोश, वेग, गुण, सिफत, जल, पानी आदिको भी 'रस' कहते हैं, परंतु नन्ददासजीने इन रसोंके लिये इस शब्दका प्रयोग नहीं किया है, अपितु यहाँ 'रस' शब्दसे वह अभिप्रेत अर्थ है, जिसके लिये श्रुतियाँ कहती हैं—

रसो वै सः। रसं ह्येवायं लब्ध्वानन्दी भवति।
(तैत्तिरीयोपनिषद् २।७।१)

वेदोंमें भगवान्‌को 'रस' रूप कहा है—

अकामो धीरो अमृतः स्वयम्भू रसेन तृप्तो न कुतश्चनोनः।
तमेव विद्वान् न बिभाय मृत्योरात्मानं धीरमजरं युवानम्॥
(अथर्व १० । ८ । ४४)

इन वेदों, उपनिषदों और ब्राह्मणोंमें जिस मधु-रसका नाना प्रकारसे वर्णन किया है, वही 'रस' यहाँ अभिप्रेत है—यही अर्थ यहाँ इच्छित है।

उपजावनि—उपजानेवाली, पैदा करनेवाली। सुख-पुंज—सुखका समूह, ढेर। सुख—मनकी वह उत्तम तथा प्रिय अनुभूति जिसके द्वारा अनुभव करनेवालेको विशेष समाधान और संतोष होता हो, अथवा जिसके बराबर अर्थात् हमेशा बने रहनेकी कामना करता हो, वह अनुकूल और प्रिय-वेदना जिसकी सबको अभिलाषा रहती है।

सुखको कुछ लोगोंने हर्षका पर्यायवाची शब्द माना है, पर है दोनोंमें अन्तर। कोई उत्तम समाचार सुनने अथवा कोई उत्तम पदार्थ प्राप्त होनेपर मनमें जो सहसा 'वृत्ति' स्फुरित होती है उसे हर्ष कहते हैं।

यथा—

प्रिय-दरसन लखवारि में हाइ जो हिये प्रमाद।

—देव

परन्तु 'मुग्ध' इस तरह आकस्मिक रीतिसे नहीं होता, क्योंकि यह इसकी अपेक्षा अधिक स्थायी—स्थायी ठहरनेवाला होता है। अनेक प्रकारकी चिन्ता करने आदिसे अलग रहनेपर तथा अनेकानेक वासनाओंकी परितृप्ति होनेपर मनमें जो प्यारी-प्यारी अनुभूतियाँ अनुकूल होती हैं वास्तवमें उन्हींका नाम तो सच्चा सुख है। अत इस सुखको कुछ महानुभावोंने मनका और कुछ लोगोंने आत्माका अनुपम धर्म माना है। न्याय और वैशेषिक मतानुसार सुख आत्माका 'गुण' है जो दो प्रकारका है—नित्य-सुख और अन्य-सुख। सांख्य और पातञ्जलिके अभिमतसे 'सुख' प्रकृतिका धर्म है, जिसकी उत्पत्ति सत्त्वोंसे होती है। ऐसा भी तीन प्रकारका 'सुख'—सात्त्विक, राजस और तामस नामसे मानते हैं। सात्त्विक सुख ज्ञान, वैराग्य और ध्यानादिसे, राजसिक सुख विषय तथा इन्द्रियोंके संयोगसे और तामसिक सुख आलस्य और उन्मादसे उत्पन्न होता है; किंतु कोशकार 'हर्ष' को ही 'सुख' मानते हैं—

मुद् प्रीतिः प्रमदो हर्षः प्रमोदामोदसम्मदाः।
स्यादानन्दथुरानन्दः शर्मसातसुखानि च ॥

(अमरकोश १।४।२)

सुंदर-स्याम विलासनी—स्याम-सुन्दरके साथ विलास करनेवाली, आनंद देनेवाली, पालनेवाली, सेवनेवाली। 'सुन्दर-स्याम' श्रीकृष्णका नाम

सकल निर्गुन-कुसुम-तरु आया मोहन मन भव धाम ।

—सूरदास

धाम—आँख और रोशनीको भी कहते हैं। जैसे—

'धाम-धामु' धरकति सिखै आ हरि जीवन-मूरि ।
सौ तोही मों मेरि हौं राखि गुरहिं मूरि ॥ *

—बिहारी

निधि है यही तु 'धाम'। —ज्ञानजी

उर्दूमें 'बाम'का अर्थ—अटारी, कोठा, मकानके ऊपरवाली छत, घरका सबसे ऊपरवाला भाग, अथवा घरकी चोटीको कहते हैं, जैसे—

'तमाम रात हुई कर गया किनारा चाँद ।
बस उतरो 'बाम' से तुम जीते और हारा चाँद ॥
'दूर पर जैसे किसी बन में है चमके की झलक ।
कुछ सरे 'बाम' से वैसा ही तमाशा निकला ॥
'बाम' पर जो न आओगे तुम मरे महताब में ।
चाँदनी पड़ जायगी मैला बदन हो आफताब ॥

घर—गृह, मकान, वासस्थान। सुध—याद, स्मरण, चेत, स्मृति। आनंद या आनन्द—हर्ष, हर्ष, प्रसन्नता, खुशी, सुख, मोद, आह्लाद।

---

* बिहारीके इस दोहेपर एक ऐसी ही भावभरी यह 'आर्या' भी सुन्दर है, यथा—

'धमधमति धरकति घुम्मति सीदति पुनः पुनः स्विद्यते ।
प्रियकथामाप स्मरिता वियोगिनी धाम धामुस्थम् ॥'

—आर्या सप्तशती।

मुत् प्रीतिः प्रमदो हर्षः प्रमोदामोदसम्मदाः ।
स्यादानन्दथुरानन्दशर्मशातसुखानि च ॥
( अमरकोष १ । ४ । २ )

हिये ( हृदय )—अन्तःकरण, मन, चित्त, छाती, दिल, कलेजा । हृदय, छातीके भीतर—और बाँयी ओर स्थित मांस-कोश या थैलीके आकारका एक भीतरी अवयव है जिसमें स्पन्दन होता रहता है और उसमेंसे होकर शुद्ध-रक्त नाड़ियोंद्वारा सारे शरीरमें संचार किया करता है ।

चित्तं तु चेतो हृदयं स्वान्तं हृन्मानसं मनः ।
( कोष )

प्रेम या प्रेम—प्रीति, अनुराग, स्नेह, प्रणय, मुहब्बत, प्यार, माया ।

प्रेमा ना प्रियता हार्दं प्रेम स्नेहोऽथ दोहदम् ।

यों तो 'प्रेम' शब्दका अर्थ—उसकी परिमित परिभाषा आज तक न बनी, क्योंकि—स्वर्गीय श्रीसत्यनारायणजीके—

'शब्द-सम्पति कछु जिनकि-जग की सब भाषा ।
जिन्हहिं न पै कहुँ एक प्रेम-हूँ की परिभाषा ॥'

क्योंकि प्रेमका स्वरूप अनिर्वचनीय है, अर्थात् कथनमें नहीं आ सकता—गूँगेके गुड़ जैसा है अनुभवसिद्ध है ।

"अनिर्वचनीयं प्रेमस्वरूपम् मूकास्वादनवत्"
( नारदभक्तिसूत्र ५१, ५२ )

यही श्रीसत्यनारायण कहते हैं

> कहत सबै कछु प्रेम-स्वाद मुख-बरनि न आवै।
> जदपि परम-आस्वाद मूक ज्यों भाव बतावै॥
> विद्या-बल तत्वनि के भेद प्रभेद बतावैं।
> गूँगे को गुर-स्वाद बतात बैठ्यो सिर नावें॥

उर्दूके शायर भी प्रेमको—इश्कको निरुपम कुछ न बतलाते हुए वही बेबसीका राग पीटते हैं—

> शायद इसी का नाम मुहब्बत है शेफ्ता।
> एक आग-सी है दिलमें हमारे लगी हुई॥
>
> —ग़ालिब

मीर कहते हैं—

> हम तौरे इश्क से तो वाकिफ नहीं हैं लेकिन।
> सीने में कोई जैसे दिल को मला करे है॥

एक और शायर साहब फर्माते हैं—

> 'इश्के-मुहब्बत क्या जानूँ लेकिन इतना तो जानूँ हूँ।
> अंदर-ही-अंदर सीने में मेरे दिल को कोई खाता है॥

लेकिन फिर भी प्रेमकी परिभाषाएँ चाहे वे अधूरी ही हैं, किसी-न-किसी रूपमें मिलती ही हैं। सबसे प्रथम 'भक्ति-सूत्र' में प्रेमकी परिभाषा करते हुए श्रीनारद मुनि कहते हैं—

> "गुणरहित कामनारहित प्रतिक्षणवर्धमान
> अविच्छिन्न सूक्ष्मतरमनुभवरूपम्।"
>
> (नारदभक्तिसूत्र ५४)

अर्थात्—प्रेमका स्वरूप गुण और कामनाओंसे रहित,

प्रतिक्षण वर्द्धमान, एकरस, अत्यन्त-सूक्ष्म, केवल अनुभवगम्य है। जैसे—

> 'बिन गुन जोबन रूप धन बिन स्वारथ हित जानि ।
> सुद्ध-कामना तें रहित प्रेम सकल रस-खानि ॥
> अति सूच्छम कोमल अतिहि अति पतरौ अति दूर ।
> प्रेम कठिन सबतें सदौ,—नित इक रस भरपूर ॥
>
> 'इक अंगी बिन कारनें इक रस सदौं समान ।
> गनें प्रियहिं सरबस्व जो सोइ प्रेम प्रमान ॥"
>
> रहै स्वाभाविक, बिना-स्वारथ अचल महान ।
> सदौं-एकरस सुद्ध सोइ प्रेम अहै 'रसखानि' ॥"

भक्ति-रसामृत-सिंधुके कर्त्ता कहते हैं—

> 'सम्यङ्मसृणितस्वान्तो ममत्वातिशयाङ्कितः ।
> भावः स एव सान्द्रात्मा बुधैः प्रेमा निगद्यते ॥

अथवा—

> दर्शने स्पर्शने वापि श्रवणे भाषणेऽपि वा ।
> यत्र द्रवत्यन्तरङ्गं स स्नेह इति कथ्यते ॥

करुण-रसाचार्य महाकवि श्रीभवभूतिजी अपने 'उत्तर राम-चरित' नाटकमें प्रेम निरूपण करते हुए कहते हैं—

> 'अद्वैतं सुखदुःखयोरनुगुणं सर्वास्ववस्थासु यद्
> विश्रामो हृदयस्य यत्र जरसा यस्मिन्नहार्यो रसः ।
> कालेनावरणात्ययात् परिणते यत्स्नेहसारे स्थितं
> भद्रं प्रेम सुमानुषस्य कथमप्येकं हि तत्प्राप्यते ॥"

अर्थात्—स्वर्गीय कवि श्रीसत्यनारायणजीके शब्दोंमें—

सुख-दुख में नित एक हृदय का प्रिय-विराम-थल।
सब विधि में अनुकूल, विपद्-कष्टमय अविकल॥
जासु सरसता सकै न हरि कबहूँ जरताई।
ज्यों-ज्यों बढ़त सघन सघन सुंदर सुखदाई॥
जो अवसर पर संकोच तजि परिणत ह्वै अनुराग सत।
सो दुर्लभ साधन प्रेम अस बँड़भागी कोउ लहत॥

कबीर-साहब फरमाते हैं—

छिन हिं चढ़ै छिन ऊतरै सो तो प्रेम न होइ।
अघट प्रेम पिंजर बसै प्रेम कहावै सोइ॥

सच-बात तो यह है कि प्रेमकी कोई ठीक-ठीक परिभाषा हो ही नहीं सकती, क्योंकि प्रेम ईश्वरमय है—ईश्वर ही है, अथवा ईश्वर ही प्रेम है। जैसे—

नित्य विचारहु जोग सकल उपदेस यही दर।
परमेसुर-सो प्रेम प्रेम-मय शिव परमेसुर॥

अथवा—

'प्रेम हरी को रूप है त्यों हरि प्रेम स्वरूप।
एक होइ द्वै यों लसैं ज्यों सूरज औ धूप॥'

—रसखान

यही बात हजरत 'मीर' फरमाते हैं—

ए न होवै तो नज्म कुल उठ जाय।
सच्चे हैं शायरों खुदा है इश्क॥

अस्तु, परम-शुद्ध और विशाल अर्थमें 'प्रेम' ईश्वरका ही स्वरूप है, इसलिये अधिकांश धर्मोंके अनुसार प्रेम ही ईश्वर, या ईश्वर

ही प्रेम—अथवा प्रेम ही परम धर्म माना जाता है—गाया जाता है और यही भक्तिका परमात्माका स्वरूप समझकर मोक्ष-प्राप्तिका परम-साधन बतलाया जाता है। यों तो सत्-शास्त्रकारोंने, अथवा वैष्णव-साहित्य-सुवेत्ताओंने प्रेमके अनेकानेक भेद विभेद विभूषित किये हैं, पर मुख्यतम रूपसे—उत्तम, मध्यम और अधम अर्थात् निकृष्ट ये तीन भेद ही कहे हैं। उर्दू-साहित्य-सयानोंने इस इश्कके केवल दो ही भेद माने हैं—मजाजी और हकीकी। अस्तु,

> प्रेम-समुद्र अपार है, वाँ सिर्फ न अंत।
> तेहि समुद्रमें तो परा तीर न मिलत तुरत॥
>
> —सूरसुरभद्र

अथवा—

> इश्कके तीर मिली है न मिलेगी हमदम।
> देखने के लिये चाहे उन्हें जितना देखो॥"

भारतीय प्रेम-परिभाषा जहाँ उसे ईश्वरका रूप ही मानती है, वहाँ उससे इतर देशोंने प्रेमकी परिभाषा भिन्न प्रकारसे की है। यथा—

१ अमरीका—"स्वार्थपर प्यार, मूल कोषमार।"

२ अरब—"प्रेम सात सेकंड, कल्पना सात मिनट और अप्रेममना जीवनभर टिकती है।"

३ आयर्लैंड—"एक पुरुष अपनी प्रथमाको सबसे अधिक, पत्नीको सबसे अधिक अच्छी भाँति और माँको सबसे अधिक समय तक प्यार करता है।"

४ आयर्लैंड—"सभी पुरुषोंसे प्रेम करो, मुस्कराकर छोड़कर।"

५ इस्तर—"सूप ( एक प्रकार मांससे बना पय ) और प्रममें प्रथम (सूप) ही उत्तम होता है।"

६ इग्लैंड—"वह बिल्कुल प्रम नहीं करता, जो जानता है कि अन्त किस प्रकार किया जाता है।"

७ जर्मनी—"प्रम दृष्टिको छीनता है विवाह पुन प्रदान करता है।"

८ जापान "प्रमार्की दृष्टि चचकक रोग, गालोंमें पड़नेवाले सुन्दर गढ़े होते हैं।"

९ डेन्मार्क—"यदि सोना बरसे तो भी प्रमी कभी धनी नहीं होगा।"

१० फ्रांस—"बिना इर्ष्याके कभी प्रम नहीं होता।"

११ फ्रांस—"पुराना प्रम और पुराने कोयले जल्दी आग पकड़ते हैं।"

१२ मिस्त्रिशियन प्रदेश—"बचपनका प्रम अधूरा और बूढ़ा प्र ठंडा होता है।"

१३ मिश्र—"प्रमीका प्रहार उतना ही मधुर होता है, जितना कि किसमिस खाना।"

१४ पोलैंड—"प्रम पुरुषकी आँखोंमे और स्त्रीके कानोंमें प्रवेश करता है।"

१५ पोलैंड—"जो बहुत प्यार करता है, वही बहुत मारता है।"

१६ रूस—"प्रम और अंडा ताजा ही स्वादिष्ट होता है।"

१७ अग्नि-प्रवेश—"प्रेमी, पागल।"

१८ बाल्टिक-प्रदेश—"प्रेमको शीरेकी भाँति फैलाया जा सकता है।"

१९ स्कॉटलैंड—"किसीकी प्रेमिका कुरूप नहीं होती।"

२० स्पेन—"प्रेम मोचकी भाँति होता है जिसकी पुनरावृत्ति अधिक सरलतासे हो जाती है।"

२१ स्वीडन—"प्रेम या पाजामामें लगी आगको छिपाना सरल नहीं होता।"

२२ हंगरी—"स्वप्नों और प्रेममें कुछ भी असम्भव नहीं।"

२३ फ्रेंच—"प्रेमकी जीभ उसकी आँखोंमें होती है।"

बेली—कुछ लोग बेल, बेलि, या वल्ली और वनस्पति-शास्त्रके अनुसार वे छोटे-छोटे तथा कोमल पौधे जिनमें पौढ़ या मोटा-तना नहीं होते और अपने बलपर ही ऊपरकी ओर उठते हैं, पर बढ़ नहीं सकते। इसीसे इसे लता व वल्ली कहते हैं।

'भवकाण्डे स्तम्बगुल्मी वल्ली तु व्रततिर्लता।'
(अमरकोश २।४। )

साधारणतः बेल दो प्रकारकी होती है। एक वह जो कि अपने उत्पन्न होनेके स्थानसे आस-पासके पृथ्वी तलपर अथवा इसी तरह किसी अन्य तलपर दूरतक फैलती चली जाती है। दूसरी वह जो कि आस-पासके वृक्षों अथवा इसी कार्यके लिये लगाये गये बाँस आदिके सहारे उनके चारों ओर घूमती हुई ऊपरकी ओर जाती है।

द्रुम—वृक्ष, महीरुह, शाखी, विटपी, पादप, तरु, अनोकह, कुट, साल, पलाशी, द्रु और अगमको कहते हैं।

> वृक्षो महीरुहः शाखी विटपी पादपस्तरुः।
> अनोकहः कुटः सालः पलाशी द्रुद्रुमागमाः॥
> (अमरकोष २।४।५)

फूली—फूलना, विकसित होना, खिलना, आनन्दित होना, श्रीनन्ददासजीके—'प्रेम-बेली-द्रुम-फूली' इस पदांशपर श्रीसत्यनारायण-जीकी एक बड़ी सरस सूक्ति याद आ गयी है, जैसे—

> 'कृष्ण-विरह की बेलि, बढ़ी या उर हरियाई।
> सोचन-अश्रु-विमोचन सींच सघन अधिकाई॥
> पाइ प्रेम-रस बढ़ि चली तन-तन लिपटी जाइ।
> कैसे फूलि फलीं जो बिथा न बरनी जाइ॥
> —अकथ याकी कथा।

पुलकि—पुलकित होकर, हर्षित होकर या हर्षसे—प्रेमसे। रोम या रोम—रोयाँ, लोम, देहके—शरीरके बाल। छए—छा गये, फैल गये।

'पुलकि—रोम सब अँग छए' पर बिहारीकी उक्ति बड़ी सामयिक है। देखिये न, जैसे—

> "मैं यह तोही मैं लखी भगति-अपूरब बाल।
> लहि प्रसाद-माला जु भौ तनु कदंब की माल॥"

अथवा—

'आसनं' स्कन्धदेशः स्यात्       ।'

—अमरकोष २।८।७

ऐसे तो योग-शास्त्रानुसार तथा कामशास्त्रानुसार आसन चौरासी प्रकारके कहे जाते हैं, पर अष्टाङ्ग-योगके तीसरे-अङ्गानुसार "आसन" पाँच प्रकार माना जाता है, जैसे कि "पद्मासन, स्वस्तिकासन, भद्रासन, वज्रासन और वीरासन"। प्रकारान्तरसे—पद्मासन, सिद्धासन, गरुड़ासन, कमलासन और मयूरासन भी कहे जाते हैं आदि ~    ।

*परिकंमा*—परिकरिमा या परिक्रमा, अर्थात् किसी वस्तु या देवताके चारों ओर घूमना, फिरना, चक्कर लगाना। *स्यौम-सखा*—स्यामका सखा, मित्र, बन्धु, साथी, संगी आदि    ।

वयस्यः स्निग्धः सवयाः अथ मित्रं सखा सुहृत्।

—अमरकोष २।८।१२

*निज*—अन्तरङ्गीय, आत्मीय, स्वकीय, खास, प्राइवेट, मुख्य, प्रधान। *हित*—हितसे, प्रेमसे। *सेवा*—शुश्रूषा सेवा, किसीको आराम पहुँचानेकी क्रिया, खासी टहल, खिदमत, परिचर्या। *बूझत*—पूछत। *नँद-लाल*—नंदके लाल, प्यारे बेटे, लड़के। *नंद*—गोप जातिके एक प्रमुख सरदार, नेता, राजा, जिनके यहाँ भगवान् श्रीकृष्णने बाल-क्रीड़ा की थी।

कहते हैं कि—नन्दबाबाके पिताका नाम 'पर्जन्य' और 'माता' का नाम 'वरीयसी' था और इनके पाँच भाई जैसे—

"उपनन्द, अभिनन्द, नन्द, सुनन्द और नन्दन तथा दो बहिनें "नन्दनी और सुनंदा" थीं, जो "महीन" और "सुभानु" नामक एक प्रतिष्ठित गोपको ब्याही गयी थीं। नन्दजीके बड़े भाई उपनन्दजीकी दो सन्तानोंका उल्लेख मिलता है—कन्या "श्याम देवी, जो श्रीकृष्णके ही समतुल्य रस-रंगमें थी और पुत्र श्रीकृष्ण जो श्रीनन्दबाबा—द्वारा गोदमें बैठाये जानेके कारण उनके पुत्र कहलाते थे। उपनन्दसे छोटे अभिनन्दके "सुबाहु" नन्दबाबाके भगवान् श्रीकृष्ण, सुनन्दके "सुबल" और नन्दनके तोक या तोकक नामके पुत्र थे। श्रीनन्दबाबाका वर्ण गौर था और केशराशि कुछ काली और कुछ सफेद मिली हुई थी। तोंद कुछ बड़ी, छाती ऊँची और पेशानी विस्तृत थी तथा आप नीले रंगके पहिरावा करते थे। आपकी पत्नीका नाम श्री "यशोदा" था। जो कि शरीरसे स्थूल व रंग कुछ साँवला-सा था और आप सदा पीले रंगके पहिना करती थीं, श्रीयशोदा-मैयाका दूसरा नाम "देवकी" भी मिलता है। श्रीनन्दबाबाके भाइयोंके हिस्सेमें जो लाख गैयें मिली थीं, पर थीं इनके—बहत्तर करोड़। उपनन्दजीने और अभिनन्दजीने कभी राज्य नहीं किया इसका कुछ भी उल्लेख नहीं मिलता—कहीं भी इसका पता नहीं चलता, अस्तु श्रीनन्दराय यों ही राजा कहे जाते थे, अर्थात् व्रजराज या व्रजराजके नामसे आप ही सम्बोधित किये जाते थे। आपके कुल देवता—नारायण, वेद साम, शाखा कौथुमी और हरिवंश पुराणानुसार वेद-यजु, शाखा माध्यन्दिनी तथा कुल-पुरोहित शाण्डिल्य-ऋषि कहा जाता है। श्रीनन्दबाबाकी राजधानी गोकुल और नंदिग्राम थी आदि-आदि।

आनन—मुख, मुँह, चेहरा, वदन, आस्य।

वक्त्रास्ये वदनं तुण्डं 'आननं' लपनं मुखम्।

—अमरकोश

कमल—पुष्प-विशेष, जिसको पद्म, अम्बुज, जलज आदि भी कहते हैं। यथा—

वा पुंसि पद्मं नलिनमरविन्दं महोत्पलम्।
सहस्रपत्रं 'कमलं' शतपत्रं कुशेशयम्॥

—अमरकोश १ । १ । १९

कमल पानीसे उत्पन्न एक पुष्प, जो संसारके सभी स्थानोंमें प्रायः पाया जाता है। यह पुष्प झीलों, तालाबों और छोटे-बड़ोंसे नदियोंमें तथा गड्ढोंमें जो कि पानीसे—जलसे पूर्ण हो, होता है। रंग और आकारके भेदसे इसकी अनेकानेक जातियाँ होती हैं, किंतु विशेष रूपसे लाल, सफेद, पीला और नीला ही अधिक देखनेमें आता है। कमलकी पीड़ पानीमें चाहे जौन था ऊ अंकुरसे उत्पन्न ऊपर नहीं आती। कमलकी पत्तियाँ गोल थाली-सदृश होती हैं और बीचके डंठलमें पत्तेके तलेके साथ जुड़ी रहती हैं। इन पत्तियोंको 'पुरइन' भी कहा जाता है, आदि-आदि।

अंग—शरीर, अथवा शरीरका कोई हिस्सा, अवयव, बदन, देह, तन, गात्र, जिस्म।

"अङ्गं" प्रतीकोऽवयवोऽपघनोऽथ कलेवरम्।
गात्रं वपुः संहननं शरीरं वर्ष्म विग्रहः॥"

—अमरकोश २ । ६ । ११

अङ्गके और भी अर्थ होते हैं। जैसे—भाग, अंश, टुकड़ा,

खण्ड, उपाय, सहायक, तरफदार, सुहृद्, प्रत्ययमुक्त शब्दका प्रत्यय-रहित भाग, प्रकृति, क्रम-क्रम, वह साधन जिसके द्वारा कार्य सम्पादित किया जाय, देशविशेषका नाम, भुवनकी एक राजा, एक मतका नाम, एक सरस सम्बोधन, प्रिय, प्रियवर, ६ की संख्या, ओर, तरफ, नाटकमें शृंगार और गीत छोड़कर अन्य अप्रधान रस, नाटकके नायक व अङ्गिका कार्य साधक-पात्र, वेदके ७ अङ्ग, जैसे—शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, ज्योतिष और छन्द। सेनाके चार विभाग व अङ्ग जैसे—हाथी, घोड़े रथ और पैदल। योगके आठ अङ्ग जैसे—यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, ध्यान, धारणा और समाधि। राजनीतिके सात अङ्ग, जैसे—स्वामी, अमात्य, सुहृद्, कोष, राष्ट्र, दुर्ग और सेना। फिर पुन को भी अङ्ग कहते हैं। जसे—

"पुनरत्र्थेऽङ्ग निम्नार्थां तुपु सुखं प्रयासने॥

आवेस—शुद्ध आवेश, अर्थात् आतुरता, व्याप्ति, संचार, दौरा, जोश, चित्तकी प्रेरणा, झोंक, आवेग, वेग, प्रवेश, बिहवल—शुद्ध विह्वल, अर्थात् घबराकर, व्याकुल, किसी मनोवेगके कारण चंचल होना। जैसे—

व्यसनार्त्तोपरक्तौ द्वौ विहस्तव्याकुलौ समौ।
विक्लवो 'विह्वलः' स्यात्तु विवशोऽरिष्टदुष्टधीः॥

—अमरकोष

धरनी—शुद्ध धरणी, पृथ्वी, भूमि, जमीन। अब-बनिता—अबकी स्त्रियाँ व स्त्री। मुरझाए—मुरझाकर, उदास होकर, निष्प्रभ होकर सूखकर। प्रबोध—ज्ञान, चेतावनी, यथार्थ ज्ञान, पूर्णबोध, सान्त्वना, आश्वासन, ढाढ़स, तसल्ली, दिलासा।

'कहु 'प्रबोध' कबहुँ क्यों दीजै।

—ज्ञानदास

ब्रजवनिता' अति मधुक मधुप नहिं मेरी रोहैं।

—गोपालदास

## उद्धव-वचन

( ७ )

दूरि—दूर, पृथक् अलग। ग्यान—ज्ञान, बोध, जानकारी, प्रतीति, अथवा आत्माका गुण-विशेष। मोक्षके विषयमें जो बुद्धि उसे भी ज्ञान कहा जाता है। यथा—

'मोक्षे धीर्ज्ञानं ।

—अमरकोश १।५।१८

अथवा—वस्तुओं और विषयोंकी वह भावना जो मन या आत्माको हो।

न्याय और दर्शनकार—'जब विषयोंका इंद्रियोंके साथ इंद्रियोंका मनके साथ और मनका आत्माके साथ संपूर्ण संबंध स्थापित हो तब 'ज्ञान'की उत्पत्ति मानते हैं, क्योंकि न्यायमें प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द—आदि चार प्रमाण[1] ज्ञानके—ज्ञान होनेके माने गये हैं। प्राणि-विज्ञानानुसार मस्तकके भीतर जो मज्जा-तन्तु-जाल या नाड़ियाँ अथवा कोश हैं, चेतन-व्यापार या 'ज्ञान' उन्हींकी क्रियाओंसे संबंधित है, इसलिये इनमें क्रियाओंको ग्रहण और उत्पन्न करनेकी शक्ति है। जब यह शक्ति ही इंद्रियोंके साथ विषय-

१ सांख्य—प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द तीन ही प्रमाण मानता है,क्योंकि उपमान इनके अंतर्गत आ जाता है।

संयोग-द्वारा अथवा उक्त शक्तिसंचालित-नाड़ियोंके द्वारा भीतर जाती है और कोशोंको प्रोत्साहित करती हुई परमाणुओंमें उत्तेजना उत्पन्न कर बाहर आती है और यही शक्ति कहलाती है। भूतवादियोंके अनुसार उक्त शक्ति ही नाड़ियों और कोशोंकी मिश्र 'चेतना' कहलाती है; पर है यह एक स्वतन्त्र शक्ति ही।

पाश्चात्य दर्शनोंमें भी—विषयोंके साथ इंद्रियोंके सन्निकर्षरूप प्रत्यक्ष-ज्ञानको ही ज्ञानका मूल या प्रथम रूप माना जाता है। किसी वस्तु—ज्ञानके लिये यह भावना आवश्यक है कि जिस का ज्ञान करना है वह वस्तु कुछ वस्तुओंके समान है—अथवा भिन्न, क्योंकि बिना साधर्म्य और वैधर्म्यकी भावनाके किसी प्रकारका ज्ञान हो ही नहीं सकता—असंभव सा है और इस साक्षात्कारणरूप ज्ञानसे ही आगे चलकर सिद्धान्तरूप ज्ञानके लिये संयोग, सहकारणकी भावनाएँ होती हैं, जो व्याप्तिरूपसे ज्ञान कहलाता है। अस्तु उक्त ज्ञान—प्रमा और अप्रमा, अर्थात् यथार्थ-ज्ञान और अयथार्थ-ज्ञानरूप दो भेदोंमें विभक्त है। वेदान्तमें आत्माको ही ज्ञानस्वरूप माना है, अतएव उक्त मतानुसार सबका पृथक्-पृथक् ज्ञान नहीं हो सकता। एक वस्तुसे दूसरी वस्तुओंमें अथवा एकके ज्ञानसे दूसरेके ज्ञानमें जो विभिन्नता विभूषित है, वह विषय-रूप उपाधिका कारण है, वास्तविक-ज्ञान तो एक ही है जिसके अनुसार सब विभिन्नता-भूषित पदार्थोंके मध्य केवल एक चिद्रूपकी सत्ता या सत्ता ही बोध होता है, आदि—आदि।

अखिल-बिस्व-परिपूरि—ओर (आदि) से आखीर (अंत) तक सारा ब्रह्माण्ड। अखिल—संपूर्ण, समग्र, सब, पूरा, बिल्कुल

'विश्व' अथवा विष —चौदहों भुवनोंका समूह, समस्त ब्रह्माण्ड, सारा संसार, जगत्, दुनियाँ। विश्व, सबको भी कहते हैं। यथा—

'विश्वमशेषं कृत्स्नसमस्तनिखिलाऽखिलानि निःशेषम्।'

भर-पूर—पूरी तरहसे भरा, पूरा पूरा, जिसमें कुछ भी कमी न हो। पूर्णरूपसे, अच्छी तरह। दिसैसो—प्रतीत होना, भासित। लोह—लोहा, धातुविशेष। दारु—लकड़ी, काष्ठ या काठ। पाखान—शुद्ध पाषाण, पत्थर या पथर।

पाषाण प्रस्तरग्रावोपलाश्मानः शिला दृषत्।

मही—पृथ्वी, जमीन, धरती। अकास—शुद्ध आकाश, अर्थात् गगन, अंबर, शून्य। सचर—सचल, अर्थात् संपूर्ण चल—चलनेवाली वस्तु, चर, जंगम।

अचर—अचल, अर्थात् न चलनेवाली वस्तु, जड़-पदार्थ।

जोति—शुद्ध ज्योति, अर्थात् प्रकाश, उजाला, लौ। ब्रह्म—वह चेतन-सत्ता जो कि जगत्का कारण है। वह सत्, चित् और आनन्द-स्वरूप तत्त्व जिसके अतिरिक्त और जो प्रतीति होता है वह सब मिथ्या है—असत् है। ईश्वर, जगत् कर्ता आदि आदि।[1]

---

१ ब्रह्म प्रति श्रीशंकराचार्य कहते हैं—

"बृहत्त्वाद्बृंहणत्वाच्च सत्यादिलक्षणं—ब्रह्म।"

अर्थात्—बड़े तथा बढ़ानेवाले होनेसे भगवान् सत्यादि-लक्षण-विशिष्ट ब्रह्म हैं, जैसा कि श्रुति प्रतिपादन करती है—

"सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म। (तैत्तिरीयोपनिषद् २।१)

विष्णुपुराणमें कहा है—

"प्रत्यस्तमितभेदं यत् सत्तामात्रमगोचरम्।
वचसामात्मसंवेद्यं तज्ज्ञानं "ब्रह्म" संज्ञितम्॥"
(विष्णुपुराण ६।७।५३)

कहते हैं—ब्रह्म जगत्का कारण है और यही उसके तटस्थताका लक्षण है। ब्रह्म सच्चिदानन्द, अखण्ड, नित्य, निर्विकार, निर्गुण, निर्लेप, निःसंग और अद्वितीय है, जो उसके स्वरूप-लक्षणका द्योतक है। जगत्का कारण होनेपर भी जैसी कि सांख्यकी प्रकृति या वैशेषिकका परमाणु है, उस प्रकार ब्रह्म परिणामी या आरम्भक नहीं। वह जगत्का अभिन्न—निमित्तोपादान विवर्त्त-कारण है। अस्तु, ब्रह्म परिणाम या विकार नहीं, अपितु विवर्त्त है। किसी वस्तुका कुछ और ही हो जाना—उसका रूपान्तर हो जाना जिससे उसका असली स्वरूप ज्ञात न हो वह विकार या परिणाम कहा जाता है और उसका उस जैसी आकृतिवाला कुछ और प्रतीति होना 'विवर्त्त' कहा जाता है। यों तो नाम और रूपकी उत्पत्ति ही नाम-सृष्टि कही जाती है, पर ये दोनों नाम और रूप ब्रह्मके कोई अवयव नहीं, क्योंकि वह उक्त तीनों प्रकारके भेदोंसे पृथक् है—रहित है। ब्रह्मका सम्यक्-निरूपण करनेवाले आदि ग्रन्थ वेद और उपनिषद् हैं। किंतु वे भी उसे 'नेति नेति' अर्थात् 'यह नहीं, यह नहीं' कहकर उसे प्रत्यक्षोंसे परे—अगम्य मनसे हैं। कोई-कोई जीवात्माको ब्रह्मका अंश मानते हैं। पर शुद्ध-अद्वैत-दृष्टिमें जीवात्मा ब्रह्मका अंश या कोई अगम-भेद नहीं, अपितु अपनेको परिच्छिन्न और माया-निर्लिप्त समझता हुआ ब्रह्म ही है, इसीसे 'तत्त्वमसि' वाक्य-द्वारा आत्मा और ब्रह्मका अभेद व्यक्षित किया जाता है। शुद्ध और अद्वैत क्या?

"एतन्मते सुनिष्पाम्न सुनिष्पाम्न साङ्ख्ये कार्यकारणे।"

> ' तद्विपुस्यर्थमात्रार्थैः पर ' शुद्ध विशेषितम् ।''
> द्विधाज्ञानं हि पदार्थस्यात्मकपारम्भा मुहुः ।
> ईशाधीशात्मना वापि कार्यकारणतोऽथवा ॥'
> ' द्वीत यदेव द्वैत' स्याद्द्वैत' मुततोऽन्यथा ।''

अस्तु—

> 'शुद्धाद्वैतपदे ज्ञेयः समासः कर्मधारयः ।
> अद्वैत शुद्धयोः प्राहुः षष्ठीतत्पुरुषं बुधाः ॥''
>
> —शुद्धाद्वैत मार्तण्ड

परकास—शुभ्र प्रकाश, अर्थात् जिसके द्वारा वस्तुओंका स्वरूप दृष्टिगोचर हो अथवा जिसके भीतर पड़कर चीजें दिखलायी पड़ें। दीप्ति, आभा, आलोक, ज्योति, चमक, तेज।

> 'स्युः प्रभारुग्रुचिस्त्विड्भाभाश्छविद्युतिदीप्तयः ।
> रोचिः शोचिरुभे क्लीबे प्रकाशो द्योत आतपः ॥
>
> —अमरकोश १ । ३ । ३५ । ३६

वैज्ञानिक कहते हैं कि जिस प्रकार, ताप गतिशक्तिका एक स्वरूप है उसी प्रकार प्रकाश भी गतिशक्तिका एक रूप है। प्रकाश कोई पृथक् द्रव्य नहीं, जिसमें कि गुरुत्व हो। प्रकाश पड़नेसे भी कोई वस्तु उतनी ही भारी रहेगी जितनी कि अंधकारमें थी। प्रकाशके संबंधमें इधर वैज्ञानिकोंका एक और अभिमत है कि प्रकाश एक प्रकारकी तरंगवत् गति है, जो कि किसी ज्योतिष्मान्—पदार्थसे इथर और आकाश-द्रव्यमें उत्पन्न होती है और चारों तरफ बढ़ती

---

१ 'शुद्ध' शब्दका एक दूसरा अर्थ भी माना जाता है यथा—
''मायासम्बन्धरहितं शुद्धमित्युच्यते बुधैः ।'

है। जलमें यदि पत्थर फेंका जाय तो जहाँ पत्थर गिरेगा वहाँ जलमें एक प्रकारका क्षोभ उत्पन्न होगा जिससे तरंगें उठकर चारों ओर बढ़ने लगती हैं। ठीक इसी प्रकार ज्योतिष्मान्-पदार्थद्वारा 'ईथर' और आकाश-द्रव्यमें जो क्षोभ उत्पन्न होता है वह प्रकाशकी तरंगोंके रूपमें चलता है। अतः यह आकाश-द्रव्य विभु या सर्वव्यापक पदार्थ है जो कि प्रकाशके वाहकका यथार्थ कार्य करता है। प्रकाश-तरंगोंकी कल्पनातीत है। वे एक सेकिण्डमें हजारों मील या कोसके हिसाब चलती हैं। प्रकाशकी उक्त तरंगें या किरणें जो निकलती हैं, यद्यपि वे सब एक ही गतिसे गमन करती हैं, पर तरंगोंकी लंबाई-के कारण उनमें भेद समुपस्थित हो जाता है, जिससे उनकी लंबाई भी भिन्न भिन्न हो जाती है। इससे किसी एक प्रकारकी तरंगोंसे बनी हुई किरणें अन्य प्रकारसे बनी हुई किरणोंसे भिन्न हो जाती हैं। यह भेद ही रंगोंके विविध भेदोंका कारण है। जैसे—किसी तरंगकी लम्बाई' ००००१६ इंच है, तो वह बैंगनी रंग देगी—प्रकट करेगी। और जिसकी लम्बाई' ००००१४ इंच होगी वह लाल रंग देगी, अर्थात् प्रकट करेगी। इसी तरह अनेक भेद हैं, पर उनमेंसे कुछ ही हमारी अनुभूतियोंको प्राप्त हैं, बाकी नहीं। पहिले न्यूटन' आदि पुराने तत्त्ववेत्ताओंने प्रकाशको अणुमय वस्तु माना था, पर पीछे यह अखंड—वस्तुकी तरंगोंके रूपमें माना जाने लगा। इधर फिर थोड़े दिनोंसे अणुमय माननेकी वही पुरानी प्रवृत्ति वैज्ञानिकोंमें दिखायी पड़ने लगी है।

प्रकाशके अन्य अर्थ भी होते हैं जैसे— विकाश, स्फुटन, विस्तार, अभिव्यक्ति, प्रकटन, प्रकट होना, जाहिर होना, देखनेमें

कहते हैं, जहाँ बहुत रेत जमा हो गया हो । भूख, मही, रेगिस्तान भी यह ही कहलाता है । और मही समतल भूमिको कहते हैं । जैसे—

गोत्रा कुः पृथिवी पृथ्वीक्ष्माऽवनिर्मेदिनी मही

—अमरकोश

इसी प्रकार ज्योति ( जोति ) और प्रकाश ( परकास ) में भी यही बात है । यहाँ ज्योति और प्रकाशका अर्थमें संबंध होनेके कारण इस पद्यांश—'जोति-मत-परकास' का अर्थ अर्थकी ज्योतिका प्रकाश होगा । यानी समानार्थी होते हुए भी भिन्न अर्थ होगा, क्योंकि प्रकाश तेजको कहते हैं, जैसा कि उल्लेख किया जा चुका है और ज्योतिको 'भी' आदि यथा—

अग्नौ दिवाकरे च ज्योतिः ।"

गोपी-वचन

( ८ )

मारग—शुद्ध मार्ग, अर्थात् पंथ, रास्ता, राह । सूधा—शुद्ध सीधा, सरल, जो टेढ़ा न हो, कपट रहित, जो ठीक साधारण स्थिति-में हो, जिसमें कपटा न हो । नैन—नयन शब्दका भाषामय रूप और मनोहर रूप, लोचन, नेत्र, आँख, चक्षु ।

"लोचनं 'नयनं" नेत्रमीक्षणं चक्षुरक्षिणी ।"

—अमरकोश २ । ६ । ४४

आँख, देखनेकी वह इंद्रिय जिससे स्थावर और जंगमोंके रूप, आकार, वर्ण और विस्तारका यथार्थ ज्ञान होता हो । मनुष्य-शरीरमें यही एक ऐसी इंद्रिय है जिसपर आलोकके द्वारा पदार्थोंका बिम्ब पड़ता जाता है, आदि-आदि ।

नैन ( नयन )—शब्दकी एक सुन्दर व्युत्पत्ति करते हुए रसनिधिजीने बड़ा गजब ढाया है,—देखिये न जैसे—

"बपु जगति बेधति मनहिं "रसनिधि"—कर बिनु नौम ।
नैननि सों ने नाहिं में या तें 'नैना' नाम ॥"
"तीखी छवि सुन नीच की करौ कहाँ लौं रीति ।
मनहिं सों ने नाहिं तो करें "नैन" का नीति ॥"

अथवा—

"जो बपु उपजत आइ उर सो वे "आँखें" देति[1] ।
'रसनिधि' आँखें नाँम इन पायौ अरथ समेति ॥"

और चख ( आँख )—

"और रसन के जाव ही रसना है अभिराम ।
चाखत जे इक रूप-रस तातें है 'चख' नाम ॥"

श्रुति—शुभ श्रुति, अर्थात् कान, श्रवण, अथवा शरीरकी वह इन्द्रिय जिससे सुना जाता है ।

'कर्णशब्दग्रहौ श्रोत्रं 'श्रुति' स्त्री श्रवणं श्रवः ।
( अमरकोष २ । ६ । ९५ )

श्रुति—शब्दको श्लेषमें पागकर—सजाकर कविवर बिहारी-लालजीने बड़ी ऊँची उड़ान उड़ी है, यथा—

"अजौं तरौनाही रह्यौ "श्रुति" सेवत इक अंग ।
नाक-बास बेसर लह्यौ बसि मुकुतन के संग ॥"

नासिका—घ्राणेन्द्रिय, अर्थात् जिससे सूँघा जाय, या सुगन्ध-दुर्गंध मालूम हो वह इंद्रिय, नाक, नासा । यथा—

'क्लीबे घ्राणं गन्धवहा घोणा नासा च "नासिका ।"

---

१ यहाँ "आँखें" शब्द—काढ़ने या अंकित कर देनेके अर्थमें प्रयुक्त है।

मुरली—वंशी, बाँसुरी, अर्थात् बाँसकी कोमल नलीसे बननेवाला वह बाजा जो कि फूँकसे बजता है। इसीको "वेणु" भी कहते हैं—

मुरली वाद्य-विशेषका विश्लेषण करते हुए संगीत-रत्नाकरके कर्ता कहते हैं—

"हस्तद्वयायिता माने मुखरन्ध्रसमन्विता।
चतुःस्वरच्छिद्रयुक्ता मुरली चारुनादिनी॥"

—संगीतरत्नाकर ६। ७८४

और "वेणु" जैसे—

वैणवः खादिरो दांतमायनो रक्तचंदनः।
आयसः कांस्यजो रौप्यो वंशः स्यात्कांचनोऽथवा॥
वर्तुलः सरलः श्लक्ष्णो ग्रंथिभेदव्रणोज्झितः।
कनिष्ठांगुलिविस्तारं गर्भे च सुषिरं दधत्॥
स्वैरर्धमानमध्यैर्वा समाकृति समन्ततः।
तस्य द्वे त्रीणि चत्वारि चांगुलानि शिरःस्थलात्॥
त्यक्त्वा फूत्कारसुषिरं कार्यमंगुलसंमितम्।
मुखरंध्रादवरे तत्र भवेदेकांगुलान्तरम्॥
अर्धांगुलांतराणि स्युः रंध्राण्यन्यानि सप्त च।
तान्यष्टौ बदरीबीजसमानानि प्रचक्षते॥

—संगीतरत्नाकर वाद्याध्याय, ६

इस छोटी-सी 'मुरली' की मधुरतापर रीझकर व्रजभाषाके कवि-कुलोंने बड़ी ऊँची और अनूठी उड़ानें उड़ी हैं—जमीन और आसमानके कुलाबे मिलाये हैं, जैसे—

"अधरामृतसारपरमहंसकुलस्य मित्रम्
मित्रमुधामधुरिमानमभीरधर्मा ।

करनेवाला प्रयोग, सुधि-बुधि भुलानेवाली शक्ति, मोहिनी-माया, जादू, टोना ।

मारग, सूधौ, मैंन, बैंन, सुति, नासिका, मुरली और ठगोरी—आदि सुन्दर शब्दोंके सरस प्रयोग ।

"मन 'मारग' हम चित गहे हो कबहुँ न छाँड़ो गैल ।
—रसिकराय

"कहिबो 'सूधौ'* हरी—सँदेसवा ।" —माधुरीदास

"'मैंन'-छबि कबी आजु कछु औरें ।"
—ललित-किशोरी-प्राचीन

"अधर धरें रंगभीने बोलति अटपटे-बैंन ।
कर-पल्लव हूँ नें मदन पै सरकि नचावति नैंन ॥"
—माधौदास

"सुति -कुण्डल अति-झलकावें—सोभा कही न जाइ ।
—कुम्भनदास

"'नासिका'-गिरिधर सोहति मोती"
—गोविंदस्वामी

"सुनि धुनि 'मुरली' बाजै हरि रास-रच्यौ ।
कुंज-कुंज-बेली प्रफुलित, मंडल-कंचन-खचित सच्यौ ॥"
—हरिदासस्वामी

---

* ब्रज भाषामें इस शब्दके दो प्रकारसे प्रयोग और मिलते हैं ।

''सूधे'' सखनन मोंगिये हो, मारग गारत-गैल ।
—रसिकराय

'सूधैं' दीन हेतु जिनि सो पै और कहा कछु चाँह परोंगी ॥
—नंददास

सत्त्व, रज और तम—आदि। अच्युत—शुद्ध अच्युत—जो कभी च्युत न हो, अर्थात् जिसका कभी नाश न हो, स्थिर, अमर, सदा सर्वदा रहनेवाला, अविनाशी, (जिसका कभी नाश न हो)।

'स्वरूपसामर्थ्येन न च्युतो न च्यवते न—च्यविष्यते—इति 'अच्युत' ।' —विष्णुसहस्रनाम, शाङ्करभाष्य

अर्थात्—अपनी स्वरूप-शक्तिसे कभी च्युत नहीं हुए, न होते हैं और न होंगे—इसलिये—'अच्युत'।

'शाश्वत १ शिवमच्युतम्।' —ना० उ० ११।१

भगवान् भी यही कहते हैं —

'यस्मात्र च्युतपूर्वोऽहमच्युतस्तेन कर्मणा।

*बिस*—शुद्ध विश्व, सारा संसार, सम्पूर्ण जगत्, चौदह भुवनोंका समूह, सब, जैसे —

'विश्वं अशेषं कृत्स्नसमस्तनिखिलाऽखिलानि निःशेषम्।'
—अमरकोश ३।२।१४

सगुन, उपाधि, निरगुन, निराकार, निरलेप, अच्युत और बिसके सरस प्रयोग—

"गोबिंद" प्रभु गिरिधर अनुमति के "सगुन" रूप है व्यापक।
—गोविन्ददास

"और कछु उपजी नहिं उपाधि"।" —कृष्णदास
कथौ है "निरगुन" ब्रत राखौ।" —सूरदास

---

१ चौदह भुवन—"भूः, भुवः स्वः महः, जनः तपः, सत्य, अतल सुतल, वितल, गभस्तिमत् महातल रसातल और पाताल।

षट-दल, अष्ट, द्वादस-दल निरमल अजपाजाप जपाली।
त्रिकुटी-संगम ब्रह्म-द्वार-भिदि यौं मिलिहैं बनमाली॥
एकादस गीता श्रुति साखी जिहि बिधि मुनि समुझाए।
ते संदेस श्रीमुख गोपिन कों "सूर" सुमधुप सुनाए॥

कबीर साहब फर्माते हैं —

"जाके मुँह-माथा नहीं नाहीं रूप-कुरूप।
पुहुप-बास तें पातरा ऐसा तत्त्व अनूप॥ —साखी

यारी-साहिब कहते हैं —

"जोति-सरूपी आतमा घट-घट रही समाइ।
परम-तत्त मन-भावनो, नेकु न इत उत जाइ॥
"रूप-रेख बरनौं कहा कोटि-सूर्य परगास।
अगम-अगोचर रूप है कोउ पावै हरि को दास॥"
झिलमिल-आगे देखिये, तेज-पुंज जगदीस।
बाहर भीतर रमि रहा सो धरि राखो सीस॥"

सहजोबाई कहती हैं—

"निराकार-आकार सब निरगुन औ गुनवंत।
है नाहीं सूँ रहित है 'सहजो' यों भगवंत॥"
नाम नहीं औ नाम सब रूप नहीं सब रूप।
'सहजो' सब कछु ब्रह्म है हरि परगट, हरिगूप॥"

गोपी-वचन

(१०)

गो—गौ, धेनु, गैया, गाय, पशु।

गो-शब्दके और भी अर्थ होते हैं जैसे—किरण, दिशा, वचन, पृथ्वी, मारुत, वृष-राशि, इन्द्रिय, सरस्वती, वागीश, आँख आदि।

गोवरधन—गोवर्धन, गोधन अर्थात् व्रजका पर्वत विशेष।

यों तो 'गोवर्धन' का विस्तार गोलोकमें बारह-हजार कोसका कहा जाता है और गोलोक-विहारी भगवानके आनंदसे उक्त गोवर्धन की उत्पत्ति कही जाती है, पर गर्ग संहिताके कर्त्ता गोवर्धनकी उत्पत्ति व्रजमें इस प्रकार कहते हैं—

"एक समय श्रीपुलस्त्य ऋषि पृथ्वी-पर्यटन करते हुए अतुल-प्रतापशाली शाल्मली-द्वीपमें द्रोणाचलके यहाँ आये और वहाँ ऋषिने सुंदर रत्नमयी शिखरोंसे सुशोभित, सुगंधसे संयुक्त, वृक्षोंसे परिपूर्ण और दिव्य-पुष्पोंसे प्रफुल्लित, कंदराओंसे कलित, ऋषि-मुनियोंके उपयुक्त अनेक स्थान तथा पशु-पक्षियोंसे भरपूर उसके पुत्र 'गोवर्धन' को देखकर उसे काशी ले जानेके लिये याचना की। ऋषिके अनुनय-विनयसे गोवर्धनने मार्गमें कहीं भी न रखनेकी प्रतिज्ञापर ऋषिके साथ जाना कबूल किया, क्योंकि उस ( गोवर्धन ) का कहना था कि जहाँ भी आप रख देंगे वहाँसे पुन मैं आगाड़ी न जाऊँगा, वहीं रह जाऊँगा। अस्तु, इस शर्तनामेके अनुसार ऋषि गोवर्धनको व्रजके रास्ते काशी ले जाने लगे तो भगवत्कृपासे ऋषिको इस स्थानपर जहाँ कि अब गोवर्धन-पर्वत वर्तमान है—लघुशंकाकी आवश्यकता प्रतीत हुई और गोवर्धनको वहाँ रख अपनी शंका निवृत्त करने लगे, तदुपरान्त जब आप पुन काशी चलनेको उद्यत हुए और गोवर्धनको उठाने लगे तो "गोवर्धन" कहने लगा कि महाराज! अब क्षमा कीजिये, बस मेरा और आपका करार पूरा हो गया, मैं अब आगाड़ी नहीं जा सकता आदि-आदि। अतएव श्री-

मेरौ कह्यौ मानि अब कीजै भरि-भरि सकटनि नाज।
'परमानंद' चलौ सब जइऐ पूजा करन गिरिराज॥

बाबाके सखाओंमें तो थे ही, फिर इनकी बात क्यों न मानी जाती, अस्तु, नन्द बाबा सब गोपोंसे कहने लगे—

"हमारौ कान्ह कहै सो कीजै।
आवौ सिमटि सकल ब्रज-बासी परवत कौ बलि दीजै॥
मधु मेवा पकवान मिठाई पय-रस-मिश्रित कीजै।
'आसकरन' प्रभु मोहन नागर, ताहि पखारि पीजै॥"

अतएव इस आज्ञाके अनुसार गोपगणोंने इन्द्र-पूजनको मिटाकर गोवर्धन पूजा की, जैसे —

"गोवर्धन पूजत हैं ब्रजराई।
नन्द-नंदन आगे ह्वै कीने गोप-बधू सँग आई॥
दूध-दही भाजन भरि लीन्हें पाहुन बहुत बनाई।
धरे हैं नौपक सिखर पै भोजन करत मिठाई॥
दीपमालिका-महा-महोत्सव, आनँदित अमर बुलाई।
विविध-भाँति संग सखा सजाए जो जाके मन-भाई॥
फूले फिरत सकल ब्रज-बासी निरख दिवाली गाई।
'कृष्णदास' के प्रभु गिरि पूज्यौ भई मनोरथ मन-भाई॥"

इन्द्र, इन ( गोपों ) के इस नये व्यवहारको देखकर बड़ा क्रुद्ध हुआ और अपने मेघ-गणोंको बुलाकर व्रजको डुबा देनेकी आज्ञा दी।

मेघनि सों बोले सुर-राइ। अहीरनि मोकौं करी ढिठाई॥
मेरी पूजा करत बराई। जौन भूमि माहिं दियौ भुराई॥
सदा करत मेरी सिवकाई। अब सेवत परवत कौ जाई॥
इही काज तुमकौं हँकराए। अबही करौ सेव के आए॥
बेगि-बेगि सब ब्रज पै धावौ। बहिकैं परवत खोद-बहावौ॥

जब इहि सुनी इंद्रकी बानी । मेघन के मन धीरज आनी ॥
"सूरदास' प्रभु सुमिरि मन कमके । ब्रजपर क्रोध करत प्रभु कमके ॥"

सुर-पतिके इस आदेशानुसार मेघ ब्रजपर आकर भीषण-उत्पात करने लगे । इसे न सह सकनेवाले उत्पातोंसे डरकर गोपवर्ग असहाय-सा रोता-कलपता कृष्णसे सहायताकी पुकार मचाने लगा—

"राखो हो, राखो अपनी ओट ।
ये देखो गोवरधन-ऊपर, उठे हैं मेघ के कोट ॥
तुम हू सबकी पूजा मेटी और कियो सब मोट ।
नाहिन आन सहायक आन्यों भयो है जारे तें खोट ॥
सत-चौस लग बरस सिरानों अबको पकरहि खोट ।
क्यों कसहु गिरि गरुवो कर पै छीन्हो मिस निखोट ॥
गिरिधारयो, बिरलायक-आरती लियो नंद के ओट ।
"परमानंद" प्रभु हम किसानों सुमन चरन-तर ओट ॥"

उसी समय इस पदानुसार भगवान् श्रीकृष्णने गोप और गोकुल-की रक्षाके निमित्त गोवर्धन-गिरिको अपने बाँये हाथकी कनी—सबसे छोटी उँगलीपर उठा लिया और सबको इसके नीचे बुलाकर आश्रय दिया । जैसे कोई बालक कमलनालको अपनी उँगलीपर नचाता है उस तरह सात दिनतक आप गोवर्धन पर्वतको लिये रहे अपनी उस नाजुक और कोमल कनी उँगलीपर । श्रीनन्ददासजीने उक्त अवसरका एक बड़ा सुंदर भावपूर्ण पद कहा है, जैसे—

"गोविंद-कुँवर के कर-पल्लव पै मानों गोवरधन नृत्य करै ।
ज्यों-ज्यों तान उठति मुरली की त्यों-त्यों लालन अधर धरै ॥
मेघ-मृदंगी मृदंग बजावत दामिनि-दमक मानों दीप जरै ।
ग्वाल ताल दै नीके गावत गायन के सँग सुर जो भरै ॥

कौ है जनक ? कौन है जननी ? कौन नारि कौ दासी ।
कैसो बरन ? भेष है कैसो ? किहिं रस कौ अभिलाषी ॥
पावैगो पुनि कियौ आपुनौ जोरि करैगो गाँसी ।
सुनति मौन ह्वै रह्यौ बावरौ "सूर" सबै मति नासी ॥"

अथवा—

फिरि-फिरि कहा सिखावति बातैं ।
प्रातकाल उठि देखति ऊधौ घर-घर माखन खातैं ॥
जिनकी बात कहति हौ हम सौं सो है हम तैं दूरि ।
इहाँ न निकट जसोदा-नंदन प्रान-सजीवनि-मूरि ॥
बालक-संग लऐं दधि-चोरत खात खवावत डोलत ।
"सूर" सीस क्यों नीच्यौ नावत अब काहे नहिं बोलत ॥

अथवा—

मधुप कहि सगुन-सरस-गुन गाए ।
हम अनुरागी जसुमति-सुतकी नीरस-कथा कहाए ॥
कैसें कर-गोबर्धन धारयौ ? कैसे केसी मारयौ ।
फनि-दमन कियौ कैसे अरु बक कौ बदन बिदारयौ ॥
कैसें नंद महोच्छव कीन्हौं ? कैसें गोप सु आए ।
नट-भूषन मोर-पंखन के, ब्रज-बनितनि पहिराए ॥
दधि-माखन के भाजन कैसें गोप-सखा सँग खाए ।
को बन-धातु चित्र अँग कीन्हें मोहन भेष-सुहाए ॥
तब तें कछु न सुहाइ स्याम-बिन तृन सम सीतल भौन ।
"सूर" मरौंगी बिरह-पिपीलिकि रटि-रटि माधौ-मौन ॥

यही बात श्रीरामदासजी कहते हैं । जैसे—

कृपा सो मूरत हम देखी ।
सिव-सनकादि सकल-मुनि-सुरगन जाहि ढूँढ़ नहिं पेखी ॥

जैसे 'रतनाकर' गगन-बिंदु कैसें काढ़ि—
मौखिन बजाइ बेनु मोहन नचाइ है ॥
कैसे तुमें कैसें दृग-मकरंद बिन्दौं ही हाय
मोरे ब्रज-बासिनि की बिरह बराइ है।
रावरी अनूप कोऊ अलख-अरूप ब्रह्म
ऊधौ ! कहौ कौन धौं हमारे कौन काइ है ॥'

## उद्धव-वचन

( ११ )

अंड—लोक-मंडल अथवा गोलाकार-संसार—लोक-पिंड, ब्रह्मांड, विश्व। ब्रह्मांड—ब्रह्माजीका लोकमंडल अर्थात् जगत्, संसार, विश्व-गोलक, संपूर्ण विश्व जिसके भीतर अनंत लोक हैं। चौदह-भुवनोंका समूह आदि-आदि।

मनु भगवान् कहते हैं—स्वयंभू भगवान्ने प्रजा-सृष्टिकी इच्छासे पहिले जलकी सृष्टि की और उसमें बीज फेंका। अस्तु, उस बीजके पड़ते ही जलसे सूर्यके समान प्रकाशमान एक स्वर्णाभ—अंड वा गोला उत्पन्न हुआ, जिससे पितामह ब्रह्माका जन्म हुआ। उसमें आपने एक संवत्सरात्मक निवास करके उस अंड वा ज्योतिर्गोलकमें एक वर्ष रहकर उसके दो—आधे-आधे विभाग किये और फिर उस ऊर्ध्व-खंडमें स्वर्ग आदि लोकोंकी और अधोखंडमें पृथ्वी-आदिकी रचना की। अत यह विश्व-गोलक इसीसे 'ब्रह्मांड' कहा जाता है—आदि-आदि।

लीला—क्रीड़ा, विहार, खेल, कौतुक आदि।

व्यापी सोई भहर-चर परमात्म' घर देह ।”

—मानस

“ब्योम बौंम” सरसुती सकुचि रही—
वा नास्तिक बरनत नहिं कोउ—कवि ।”

—हित हरिवंश

श्रीनन्ददासजीकी इस उक्ति—

“जाहि कहौ तुम कान्ह ताहि कोउ पिता न माता”

—पर श्रीमद्भागवतकी यह सूक्ति याद आ जाती है, यथा—

न माता न पिता तस्य न भार्या न सुतादयः ।
नात्मीयो न परश्चापि न देहो जन्म एव च ॥
न चास्य कर्म वा लोके सदसन्मिश्रयोनिषु ।
क्रीडार्थः सोऽपि साधूनां परित्राणाय कल्पते ॥

श्रीमद्भागवत १ । ४६ । ३८ ३९

अथवा—

युवयोरेव नैवायमात्मजो भगवान्हरिः ।
सर्वेषामात्मजो ह्यात्मा पिता माता स ईश्वरः ॥
दृष्टं श्रुतं भूतभवद्भविष्यत्स्थास्नुश्चरिष्णुर्महदल्पकं च ।
विनाच्युताद्वस्तुतरां न वाच्यं स एव सर्वं परमार्थभूतः ॥

—श्रीमद्भागवत १ । ४६ । ४२ ४३

श्रुतियाँ भी यही कहती हैं—

“दिव्यो ह्यमूर्तः पुरुषः स बाह्याभ्यन्तरो ह्यजः
अप्राणो ह्यमनाः शुभ्रो ह्यक्षरात्परतः परः ।”

—मुण्डकोपनिषद् २ । १ । २

## गोपी-वचन

### ( १२ )

जोग—योग्य, उपयुक्त, उचित, पात्र, अधिकारी, सम्यक्, उचित। प्रान—मुख्य प्राण, अर्थात् शरीरकी वह वायु,—हवा कि जिससे मनुष्य जीवित रहता है। पर्याय वायु, जीव, अनिल, वायु, निश्वास।

"समीरमारुतमरुज्जग"प्राण' समीरणाः।'

—अमरकोष १।१।५८

शास्त्रकारोंने देश-भेदसे प्राणके दस भेद माने हैं, जैसे—'प्राण, अपान, व्यान, उदान समान, नाग, कूर्म, कृकिल, देवदत्त और धनंजय', पर इनमें मुख्य पूर्व-कथित पाँच ही माने जाते हैं और ये ही पञ्च-प्राण नाम प्रसिद्ध हैं। ये सब मनुष्य शरीरके भिन्न-भिन्न विभागोंमें कार्य किया करते हैं और इनके प्रकुपित होनेसे ही शरीरमें अनेकानेक रोग उत्पन्न हो जाते हैं। इन सबमें उक्त—'प्राण' ही सर्वोपर माना जाता है। जिस वायुको हम अपने नथुने—द्वारा—नाकके छिद्र—द्वारा साँस—रूप भीतर ले जाते हैं वही 'प्राण' कहलाता है। इसीपर मनुष्य और पशु-आदिका जीवन है। इस वायुका मुख्य-स्थान हृदय माना जाता है और प्राण धारण करनेके कारण ही साँस लेते मनुष्य और जन्तुओंको प्राणी कहा जाता है। क्योंकि मरनेपर श्वास-प्रश्वासका—अथवा इस वायुका गमनागमन बंद हो जाता है और लोग कहने लगते हैं कि इसके प्राण निकल गये। शास्त्रमें प्राण निकलनेके मार्ग—आँख, कान, नाक, मुँह, नाभी,

गुदा, मूत्रेंद्रिय और ब्रह्म-रंध्र—आदि माने गये हैं। लोगोंका कथन है कि मरनेके समय मनुष्य-शरीरसे जिस इंद्रिय-द्वारा प्राण निकलते हैं, वह कुछ अधिक फैल जाती है और ब्रह्म-रंध्र-द्वारा निकलनेपर खोपड़ी चटख जाती है। जैन-शास्त्रानुसार प्राण—मनोबल, वाक्बल और कायबलात्मक त्रिविध बलोंके साथ उच्छ्वास, निश्वास और आयुके समूहको कहते हैं। छांदोग्य ब्राह्मणके अनुसार प्राण, वाक्, चक्षु, श्रोत्र और मनको कहते हैं। वाराहमिहिर और आर्यभट्ट-आदिके मतानुसार प्राण, कालका वह विभाग जिसमें दस दीर्घ-मात्राओंका उच्चारण हो सके। यह विनाडिकाका छठा भाग है—आदि-आदि····।

*पियूख*—शुद्ध पीयूष, अर्थात् अमृत, सुधा, अमी आदि। वह तरल पदार्थ जिसके किंचिन्मात्र पड़नेसे मृतक जीव भी उठता है।

"पीयूषममृतं सुधा।"—कोश

*धूरि*—शुद्ध धूलि, अर्थात् रज, रेत, खाक, गर्द, मिट्टी, रेणु—आदि।

रेणुर्द्वयो स्त्रियां "धूलिः पांशुर्ना न द्वयो रजः।

—अमरकोश २। ८। ९९

धूरि पर "अब्दुल-रहीम खानखाना"की सरस-सूक्ति याद आ गयी है, जैसे—

"धूरि" उड़ावत सीस पै कहु 'रहीम' किहि काज।
जिहिं रज मुनि-पतनी तरी सो ढूँढ़त गजराज॥

—रहीमरत्नावली

जोग, प्रान, पियूख और धूरिके सरस प्रयोग—

"तुम इनके हम हैं इनके हो बात नहीं कछु "जोग"।
तुम तो चतुर प्रवीन हो ऊधव! कहा करेंगे जोग॥"

—सूरदास

"गोरस-बच-रस-स्याम-सिंध में परयौ 'जोग' को बेरो।"

—चतुर्भुजदास

"अति-गंभीर सुधि की आकह नैन—"पियूख आपी॥"

—परमानंददास

"'सूर' मरै मैन लेखत मीठिन आपी कहाँ सिर सुंदर मोटी।"

—सूरदास

जोग—उपदेशके अनन्तर श्रीसूरने भी प्रेमकी महत्ता दिखलाते हुए कुछ ऐसा ही कहा है, यथा—

ऊधो हमहिं न जोग सिखैए।
जिहिं उपदेस मिलैं हरि हमकौं सो ब्रत-नेम बतैए॥
मुक्ति रहौ घर-बैठि आपुने निर्गुन सुनि दुख पैए।
जिहिं सिर-केस कुसुम-भरि गूँदे तिहिं कैसें भसम चढ़ैए॥
जानि-जानि सब मगन भए हैं आपुन-आपु लखैए।
'सूरदास' प्रभु सुनौ नवौ-निधि बहुरि कहौ मन पैए॥

सूरके इस कमनीय खप्पर पर किसी उर्दू कविकी यह उक्ति भी सुन्दर है, जैसे—

"आँखें नहीं हैं चेहरे पर तेरे फ़क़ीर के।
दो ठीकरे हैं भीख के, दीदार के लिये॥

अथवा—

ऊधो करि रहीं हम जोग।
कहा ऐती बात कौंन देखि गोपी-लोग॥
सीस सेली केस मुद्रा कनक-बीरी बीर।
बिरह-भस्म चढ़ाइ बैठीं सहज कंथा-चीर॥
हृदै सिंगी टेर-मुरली नैन खप्पर हाथ।
चाहत हैं हरि-दरस-भिच्छा देहु दीनानाथ॥

क्योंकि—

> जाहि सुख-मंडल की चंदिनि सरीरैं सदा
>
> हम कौं तिहारी ब्रह्म-जोति करिबौ कहा।
>
> कहै "रतनाकर" सुधाकर-उपासिनि कौं
>
> भानु की प्रभा की प्रभातनिकौ हुतासिनि करिबौ कहा॥
>
> भोगि रहीं बिरचे बिरच के सँजोग सबै
>
> ताके सोग सारत कौं जोग करिबौ कहा।
>
> जब ब्रज-चंद को चकोर-चित चारु भयौ
>
> बिरह-चिनगारिनि सौं फेरि करिबौ कहा॥"

उद्धव-वचन

( १२ )

ईस—शुद्ध ईश, अर्थात् प्रभु, स्वामी, महादेव, ऐश्वर्यशाली—आदि-आदि।

शम्भुः ईशः पशुपतिः शिवः शूली महेश्वरः।"

ईश—शब्दके और भी अर्थ होते हैं जैसे—"ग्यारहकी संख्या, आर्द्रा-नक्षत्र, राजा, एक उपनिषद्, ईशान-कोण" पर यहाँ उक्त-शब्द "शिव" के अर्थमें ही प्रयुक्त हुआ है, क्योंकि इसका सम्बन्ध "धूरि" शब्दसे जुड़ा हुआ है।

धूरि-छेत्र—शुद्ध धूलि-क्षेत्र, अर्थात् पृथ्वी, जमीन, धरती।—अथवा धूरि-छेत्र "मथुरा" का भी नाम है यथा—

"धूरि-छेत्र" मथुरा-पुरी बसै जहाँ भगवान।" —दयाल

करम—शुद्ध कर्म, अर्थात् जो किया जाय, अथवा जो करना हो।

"कर्म" क्रिया—तत्सातत्ये " "।

अमरकोष १।१।१

वैशेषिकके अनुसार "कर्म" छह है—पदार्थोंमेंसे एक है जो कि एक-द्रव्यमें हो, गुण न हो और संयोग तथा विभागमें अनपेक्षता का कारण हो। कर्म पाँच-प्रकारके माने जाते हैं जैसे—"उत्क्षेपण अर्थात् ऊपर फेंकना, अवक्षेपण—नीचे फेंकना, आकुञ्चन—सिकोड़ना, प्रसारण—फैलाना और गमन, अर्थात् चलना। मीमांसक कर्मको दो प्रकारका मानते हैं जैसे—"गुण या गौण—कर्म और प्रधान या अर्थ कर्म। गुण-कर्म वह है जिससे द्रव्यादिकी प्राप्ति हो—संस्कार हो और प्रधान या अर्थ-कर्म वह कहलाता है जिससे द्रव्यकी उत्पत्ति या शुद्धि न हो अपितु उसका उपयोग हो। उक्त प्रधान या अर्थ-कर्मके मीमांसक इसे ही प्रधान, अर्थात् "प्रधान"को ही प्रधान मानकर "नित्य, नैमित्तिक और काम्य" क्रमसे तीन भेद मानते हैं। नित्य कर्म वह जिसके न करनेसे पाप हो, अर्थात् जिसका करना परम कर्तव्य हो और नैमित्तिक कर्म उसे कहते हैं जो कि किसी विशेष अवसरपर किया जाय। इसी प्रकार जो कर्म किसी फल-विशेषकी कामनासे किया जाय वह "काम्य"—कर्म कहलाता है। योग-सूत्र-की वृत्तिमें भी भावन कर्मके—"विहित, निषिद्ध और मिश्र" नामसे तीन ही भेद मानते हुए जाति, आयु और भोगको कर्मके विपाक-फल कहा है। जन्मके भेदसे भी कर्मके "संचित, प्रारब्ध, क्रियमाण और "भावी" चार-भेद कहे हैं। जैन-दर्शनके अनुसार कर्म—पुद्गल और जीवके अनादि सम्बन्धसे उत्पन्न माना जाता है, वह इसीसे जैन इसे, अर्थात् कर्मको "पौद्गलिक" कहते हैं। कर्मके—घाति और अघाति दो भेद और भी कहे जाते हैं। घाति, अर्थात् मुक्तिका बाधक और "अघाति" मुक्तिका अबाधक माना जाता है। आदि-आदि ... ।

हरि-पद—हरिका पद, अर्थात् मुक्ति। लोक-चतुरदस—चतुर्दश-लोक, अर्थात् चौदह-लोक। चौदह-भुवन, विश्व-विभाग।

"लोक"स्तु भुवने जने। —अमरकोश ३।४।२

अथवा—

"लोको', विष्टप भुवनं जगत्।"
—अमरकोश ३।१।६

यों तो उपनिषदोंमें—"इह-लोक और पर-लोकरूप दो ही लोक माने हैं, पर निरुक्ति-शास्त्रमें पृथ्वी, अन्तरिक्ष और द्युलोक नामसे तीन-लोकोंका उल्लेख किया गया है। जिनका दूसरा नाम भू, भुव और स्व है और ये ही महाव्याहृति कहलाते हैं। इन तीन, अर्थात् भूः भुव और स्व स्वरूप महाव्याहृतियोंकी भाँति और भी चार-महाव्याहृतियाँ कहलाती हैं जैसे—"मह, जन, तप और सत्य—आदि। अस्तु, इन सात-व्याहृतियोंके नामसे ही सात-लोकोंकी कल्पना पुराण-कालमें की गयी है, यथा—भूर्लोक, भुवर्लोक, स्वर्लोक, महर्लोक, जनलोक, तप लोक और सत्य-लोक आदि"। इनके बाद फिर पातालके अंतर्गत सात लोकोंकी और भी सृष्टि हुई, जैसे—अतल, नितल, वितल, गर्भस्तिमान, तल, सुतल और पाताल आदि। परंतु पुराणोंमें इन नामोंके प्रति विभेद भी मिलता है, जैसे—पद्म-पुराणानुसार—अतल, वितल, सुतल, तलातल, महातल, रसातल और पाताल। अग्नि-पुराणके अनुसार—अतल, वितल, सुतल, गभस्तिमान, महातल, रसातल और पाताल। विष्णु-पुराणानुसार—अतल, वितल, नितल, गभस्तिमान, महातल, सुतल और पाताल।

अतलं वितलं चैव नितलं च गभस्तिमत्।
महाख्यं सुतलं चाग्र्यं पातालं चापि सप्तमम्॥"
(विष्णुपुराण २।५।२)

सात-दीप—द्वीप सप्त-द्वीप, अर्थात् जलके द्वारा सात-विभाग जो चारों ओर जलसे घिरे हों, जल मध्यस्थ पृथ्वीके—जमीनके सात खण्ड—विभाग।

द्वीपो"ऽस्त्रियामन्तरीपं यदन्तर्वारिणस्तटम्।"
—अमरकोष १।१। ।८

पुराणानुसार सात द्वीपोंके नाम इस प्रकार हैं यथा—जम्बूद्वीप, कुशद्वीप, प्लक्षद्वीप, शाल्मलीद्वीप, क्रौंचद्वीप, शाकद्वीप और पुष्करद्वीप।

"जम्बूप्लक्षशाल्मलिकुशक्रौञ्चशाकपुष्करसंज्ञास्तेषां ॥"
—श्रीमद्भागवत ५।२।१२

और इनकी कथा पुराणोंमें इस प्रकार कही जाती है कि एक बार महाराज प्रियव्रतने यह सोचा सूर्य पृथ्वीके एक ओर ही उजेला करता है अतः आपने एक चमचमाती हुई गाड़ीपर बैठकर सात बार पृथ्वी-प्रदक्षिणा की। गाड़ीके पहियोंके धँसनेके कारण पृथ्वीपर सात वर्तुलाकार गढ्ढे पड़ गये जो कि समुद्र बन गये। इन्हीं सातों समुद्रोंसे परिवेष्टित होनेके कारण इन सात द्वीपोंकी सृष्टि हुई—आदि-आदि ... ... ..।

यावदवभासयति सुरगिरिमनुपरिक्रामन्भगवानादित्यो वसुधातलमर्धेनैव प्रतपत्यर्धेनावच्छादयति तदा हि भगवदुपासनोपचितातिपुरुषप्रभावस्तदनभिनन्दन्समजवेन रथेन ज्योतिर्मयेन रजनीमपि दिनं करिष्यामीति सप्तकृत्वस्तरणिमनुपर्यक्रामद् द्वितीय

एव पतङ्गः। ये वा उ ह तद्रथचरणनेमिकृतपरिखातास्ते सप्त-सिन्धव आसन् यत एव कृताः सप्त भुवो द्वीपाः।

श्रीमद्भागवत ५ । १ । १ , ३१

नौ-खंड—नव खंड, अर्थात् पृथ्वी के भाग, खंड, टुकड़े।

भित्तं शकल—'खण्डे वा ।

अमरकोश १ । १ । १०

उक्त नौ खंडोंके नाम इस प्रकार हैं—'भरत, इलावर्त, किंपुरुष, भद्र, केतुमाल, हिरण्य, हरि, रम्य और केतुमाल।

हंस, भूरि-क्षेत्र, करम, हरि-पद, लोक-चतुरदस, सात दीप और नौ-खंड—आदि शब्दोंके सरस प्रयोग, यथा—

'जुग-जुग जियौ 'गोकुल के 'हंस'।'—गोविन्द स्वामी
भ्रमर भए 'भूरि-क्षेत्र में आई।'—भगवानहित
'करम' गति टारी नाहिं टरै।'—सूरदास
'हरि-पद' कमल किये ही पायो।—ब्रजकरन
लोक—'चतुरदस' ताहि रहैं वे ठाकुर केसवदेव हमारे।

—रघु-कवि

'सबै हमारो राज है हो 'सात-दीप' नौ खंड।'

—कुंभनदास

नंददासजीकी इस उक्तिपर मुल्ला-शाहकी एक बानी याद आ गयी है, जैसे—

'मौंडी मुरी करौं भी बार।
मौंडी घोड़ा मौंडी चीड़ा मौंडी पर असवार॥
मौंडी मौंडी-मारन आगी मौंडी है हथियार।
जिस मौंडी पर बहुआ मौंडी तिस मौंडी दीदार॥

माँटी बाग बगीचा माँटी माँटी ही गुलजार ।
माँटी, माँटी-देवल जाई माँटी ही बहार ॥
हँस-बोले फिर माँटी हीं ही पीढ़ी पाँव-पसार ।
'गुलमस्तार' गुमावे गुम्ही जाइ सिरों भी-भार ॥

अथवा—

'एक-दिन माञ्जता थे राजा एक-दिन माँटी में मिल जाना ।
माँटी रहैया माँटी-बिछौना माँटी ही कफन बनाना ॥
माँटी माई माँटी भाई, माँटी जगत-सुमाना ।
इक दिन सुपनपा सन माँटी माँटी पै बौराना ॥

—कोई कवि

## गोपी-वचन

### ( १४ )

करम-धूरि—शुद्ध कर्म-धूलि, अर्थात् कर्म-कांड, यज्ञादि कोरा । लीनि—लेकर । प्रेम-अमृत—प्रेमरूपी अमृत । उर—हृदय, छाती हिय, वक्ष स्तन-आदि ।

उरो—वत्सञ्च वक्षश्च ।'

—अमरकोष २ । ६ । ११

जीव—शुद्ध जीव, अर्थात् प्राणी, प्राणधारी, चेतन, जानदार ।

" " " 'जीवो'ऽसुधारणम् ।"

—अमरकोष २।८।८८

बिमुख—विमुख, अर्थात् पराङ्मुख, मुख फेर लेना, विरोधी हो जाना । उदासीन, विरक्त, विरत, अतत्पर आदि ।

तीन-भुवन, अर्थात् स्वर्ग, पृथ्वी और पाताल। उतपति—शुद्ध उत्पत्ति, अर्थात् पैदा होना, जन्म लेना। नास—शुद्ध, नाश अर्थात् क्षय, ध्वंस, लय, अदर्शन, पलायमान, गायब होना आदि।

स्यात् 'नाशो' मृत्युर्मरणं निधनो स्त्रियाम्।"
—अमरकोश २।८।८९

सांख्यवाले कहते हैं कि कारणमें लय होना ही नाश है, क्योंकि जो वस्तु है उसका अभाव नहीं हो सकता। कारणमें लय हो जानेसे सूक्ष्मताके कारण वस्तुका बोध नहीं होता, अस्तु जब कोई कार्य कारणमें इस प्रकार लीन हो जाता है कि वह फिर कार्यरूपमें न आ सके तब नाश या आत्यन्तिक नाश कहलाता है। नैयायिक नाशको ध्वंसाभाव मानते हैं।

मुक्ति—आवागमनसे पृथक् पुनः जन्म न लेना, अथवा दुःखकी अत्यन्त निवृत्ति और परम-नित्य सुखकी प्राप्ति। कैवल्य, निर्वाण, श्रेय, मोक्ष, अपवर्ग और परित्राण आदि।

"मुक्तिः" कैवल्यनिर्वाणश्रेयो निःश्रेयसामृतम्।"
—अमरकोश १।५।१६

मुक्ति, " 'सालोक्यादिचतुष्टयम्' के अनुसार सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य और सायुज्य" चार प्रकारकी कही जाती है, पर श्रीमद्भागवत पाँच प्रकारकी "मुक्ति" का भी उल्लेख करता है। जैसे—

"सालोक्यसार्ष्टिसामीप्यसारूप्यैकत्वमप्युत",
दीयमानं न गृह्णन्ति विना मत्सेवनं जनाः।
—श्रीमद्भागवत ३।२ ।१३

अर्थात् सालोक्य, सार्ष्टि, सामीप्य, सारूप्य और एकत्व यानी सायुज्य'', लेकिन मुख्य चार ही हैं। सालोक्य-मुक्ति उसे कहते हैं—जब जीव अपने आराध्यदेवके साथ एक-लोकमें—एक जगह वास करे। सामीप्य-मुक्ति, जीवका भगवान्‌के समीप—पास पहुँचनेको कहते हैं और सारूप्य—मुक्ति उसे कहते हैं जब कि उपासक अपने उपास्यके रूप-जैसा हो जाय, अर्थात् समान रूप हो जाय—एकरूपता प्राप्त कर ले तथा सायुज्य-मुक्ति वह कि उपासक उपास्यमें मिल जाय, एकरूप हो जाय, अर्थात् वह वही हो जाय।

मुक्तिके विषयमें पुराण और साम्प्रदायिक—आचार्योंमें बड़ा विभेद है, कोई चार प्रकारकी मुक्ति मानते हैं तो कोई पाँच प्रकारकी। श्रीमद्भागवतमें भी चार प्रकारकी और पाँच प्रकारकी मुक्तिका उल्लेख मिलता है, जैसा उद्धृत किया जा चुका है। ''ब्रह्मवैवर्त'' दो प्रकारकी ही मुक्तिका उल्लेख करता है। यथा—

> 'मुक्तिस्तु'' द्विविधा'' साध्वि ! श्रुत्युक्ता सर्वसम्मता।
> निर्वाणपददात्री च हरिभक्तिप्रदानृणाम् ॥''
>
> —प्रकृति-खण्डे

नामोल्लेखमें भी मतभेद है। कोई तो सालोक्य, सार्ष्टि, सामीप्य, सारूप्य और एकत्व, अर्थात् सायुज्यको पाँच प्रकारकी मुक्ति मानते हैं और कोई ''सालोक्य, सार्ष्टि, सामीप्य, सायुज्य ( एकत्व ) और निर्वाण''—आदि पाँच प्रकारकी मुक्ति मानकर श्रीमद्भागवतके उक्त श्लोकका ही पाठ बदल देते हैं। जैसे—

सालोक्यसार्ष्टिसामीप्यसारूप्यैकत्वमप्युत ।"

पाठान्तर—

सार्ष्टिसारूप्यसालोक्यनिर्वाणैकत्वमप्युत ।

चार प्रकारकी मुक्ति माननेवालोंमें भी मतभेद है। कोई "सालोक्य, सामीप्य सारूप्य और सायुज्य आदिको—

" "सालोक्यादिचतुष्टयम् ।"

—श्रीमद्भागवत ९ । ४ । ६७

मुक्ति-चतुष्टय मानता है, तो कोई सालोक्य, सार्ष्टि, सामीप्य और सायुज्यरूप मुक्ति चतुष्टयको मानता है । इसी प्रकार मुक्तिकी व्युत्पत्तिमें भी मतभेद देखनेको मिलता है । वेदान्तिक कहते हैं—

नित्यसुखावाप्ति मुक्तिः ।

अर्थात् नित्य-सुखकी प्राप्ति ही मुक्ति है। नैयायिक कहते हैं—

आत्यन्तिकदुःखनिवृत्तिः मुक्तिः ।

अर्थात्—अत्यन्त दुःख-निवृत्ति ही मुक्ति है । मत्स्य-मुनि कहते हैं—

शरीरेन्द्रियाभ्यामात्मनो मुक्तत्व मुक्तिः ।"

परब्रह्म-पुर-बास—परब्रह्मके पुर—नगर, गाँवका बास, अर्थात् रहना । स्थान, बास-स्थान—रहनेका स्थान ।

परब्रह्म—जगत्से परे, अर्थात् निर्गुण निरुपाधि ब्रह्म ।

पुर—

पुरोधिकमुपस्थ्याऽगाव्य नगरं नगरे "पुरम्" ।"

—अमरकोश १ । ४ । १८५

'तौ ह यदूचतुः कर्म हैव तदूचतुरथ—
यत्प्रशशंसतुः कर्म हैव तत्प्रशशंसतु' ।'
—बृहदारण्यकोपनिषद् ३ । २ । १३

योनिमन्ये प्रपद्यन्ते शरीरत्वाय देहिनः ।
स्थाणुमन्येऽनुसंयन्ति यथाकर्म यथाश्रुतम् ॥"
—कठोपनिषद् ५ । ७

श्रीमद्भगवद्गीता भी यही कहती है—

"न हि कश्चित्क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत् ।
कार्यते ह्यवशः कर्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः ॥ ५ ॥"
"कर्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन् ।
इन्द्रियार्थान्विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते ॥ ६ ॥"

अथवा—

नियतं कुरु कर्म त्वं कर्म ज्यायो ह्यकर्मणः ।
शरीरयात्रापि च ते न प्रसिद्ध्येदकर्मणः ॥ ८ ॥"
"यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः ।
तदर्थं कर्म कौन्तेय मुक्तसङ्गः समाचर ॥ ९ ॥
—श्रीमद्भगवद्गीता ३ । ५ से ९

और भी—

"स्वे स्वे कर्मण्यभिरतः संसिद्धिं लभते नरः ।
स्वकर्मनिरतः सिद्धिं यथा विन्दति तच्छृणु ॥"
"यतः प्रवृत्तिर्भूतानां येन सर्वमिदं ततम् ।
स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः ॥
—श्रीमद्भगवद्गीता १८ । ४५-४६

श्रीमद्भागवत कहती है—

कर्मनिर्हारमुद्दिश्य परस्मिन्वातदर्पणम् ।"

—अध्याय १ । १

श्रीविष्णुपुराणमें कहते हैं—

"कर्मणा जायते सर्वं कर्मैव गतिसाधनम् ।"

—प्रथम अंश ११

श्रीगोस्वामी तुलसीदासजी कहते हैं—

"करम प्रधान बिस्व रचि राखा । जो जस करै सो तस फल चाखा ॥"

—रामचरितमानस

गोपी-वचन

( १६ )

पाप—वह कर्म, जिसका लोक-परलोकमें अशुभ फल हो। वह आचरण, जिसके करनेसे अन्तमें अशुभता उत्पन्न करे। वह कर्म, जो कर्ताका अधःपात करे अथवा ऐसा कर्म जिसका परिणाम कर्ताको दुःखप्रद हो। व्यक्ति और समाजके लिये अहितकर आचरण। धर्म और नीति-शास्त्रोंसे निंदित आचरण। अनाचार, गुनाह, निंदित कर्म, अकल्याणकर कर्म अधर्म, कलुष, कल्मष, अघ—आदि।

"अस्त्रीपङ्कं पुमान्पाप्मा पाप" किल्बिषकल्मषम् ।"

—अमरकोश १ । ५ । ६

श्रीव्यास-वचनानुसार "पाप" और "पुण्य" की एक व्यवस्था और भी है। जैसे—

"परोपकाराय पुण्याय पापाय परपीडनम् ।"

श्रीमद्भगवद्गीता कहती है—

"काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः ।
महाशनो महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम् ॥"

पुन—शुद्ध पुण्य, अर्थात् वह कर्म जिसका फल शुभ हो । पवित्र कार्य, शुभ-कार्य, धर्म और नीतिविहित काम—काम । भले काम, शुभ-अदृष्ट, सुकृत-आदि ।

"स्याद्धर्ममस्त्रियां पुण्य श्रेयसी सुकृत वृषः ।"
—अमरकोश १ । ५ । २

सरग—शुद्ध सर्ग, अर्थात् देवताओंका लोक—निवासस्थान । अन्तरिक्ष ।

स्वरव्ययं स्वर्ग नाकत्रिदिवत्रिदशालयाः । '

भोग—सुख और दु:खोंका अनुभव । इन्द्रियजन्य विषयोंको भोगना । कर्मानुसार फलोंको पाना । दु:ख-सुख सहना आदि ।

"भोगः" सुखे स्त्र्यादिभृतावहेश्च फणकाययोः ।
—अमरकोश ३ । ४ । २४

अथवा—

"पालनेऽभ्यवहारे च निर्वेशो पण्ययोषिताम् ॥
—विश्वकोश

बिषै-वासना—शुद्ध विषय-वासना, अर्थात् विषयोंकी वासना । विषय—इन्द्रियार्थ वस्तु, पदार्थ, भोग-विलासादिक ।

"रूप शब्दो गन्धरसस्पर्शाश्च "विषया"*—अमी । '
—अमरकोश १ । ५ । १६

* यहाँ "विषया" बहुवचनात्मक है । एक वचन "विषय" ही होगा ।

वासना—इच्छा, कामना, वाञ्छा, चाह, प्रत्याशा । अथवा किसी पूर्व स्थितिके बने हुए प्रभावसे उत्पन्न मानसिक दशाविशेष । भावना, संस्कार, स्मृति हेतु । न्यायानुसार देहात्मबुद्धिजन्य मिथ्या संस्कार ।

रोग—व्याधि, पीड़ा, दुःख, शारीरिक अस्वस्थता । अथवा वह अवस्था जिससे शरीर भले प्रकार न चल सके और बहुतेरा जीनेमें संदेह हो । बीमारी, मर्ज आदि ।

"“रोग”—व्याधिगदामयाः

पाप, पुन्न, सरग, भोग, विषै-वासना और रोगादि शब्दोंके सरस प्रयोग ।

“पाप” करति हौ जनम गँवायौ भज्यौ न कबहुँ जगदीस ।”

—परमदास

“उनकी ‘पुन्न’ की पुंज साँवरी सकल सिद्धि दातार ।”

—चतुर्भुजदास

“मारयौ भूमि पछोरि स्वाँस लै क्षत्रिन “सरग” पठयौ ।

—सूरदास

“करम-अकरम करि-करि या जगमें भोगत है जिमि “भोग ।

—धनश्रीदास

विषै”-रस कबहूँ सुख ना भोगत ।

—मनविनोद

“वासना” कबहूँ नाहिं बुझानी ।”

—गदाधरभट्ट

“बाढ़ यह उपज्यौ हौ भयौ रोग” ।

—रसिकजन

"कर्म पाप औ पुन्य, लोह-सोने की बेरी", अर्थात् कर्म रूप पाप और पुण्य, लोहे व सोनेकी बेड़ियाँ हैं। अच्छे वा बुरे दोनों प्रकारके ही कर्म, जीवात्माको बाँधनेवाली लोह और स्वर्ण जैसी बेड़ियाँ हैं। वस्तु उक्त बेड़ियोंसे, अथवा कर्मरूप बंधनोंसे, जीवात्मा तब ही मुक्त होता है जब कि वह कर्मबन्धनका परित्यागकर, परमात्मा को सच्चे प्रेमसे आराधना करने लगे। कर्म-अकर्मकी चिन्ता न कर, सच्चे दिलसे उसके ध्यानमें मग्न जाय। क्योंकि कर्म, स्वर्ग-नर्क, भोग-रोगके साधन हैं, भगवत्प्राप्तिके नहीं। जैसा कि श्रुतियाँ कहती हैं, यथा—

"एष ह्येवैनं साधुकर्म कारयति तं यमेभ्यो लोकेभ्य उन्निनीषते। एष एवासाधु कर्म कारयति तं यमधोनिनीषते।
—कौषितक्योपनिषद् ३। ९

। यथाकारी यथाचारी तथा भवति साधुकारी साधुर्भवति, पापकारी पापो भवति पुण्यः पुण्येन कर्मणा भवति, पापः पापेन। अथ खल्वाहुः काममयम् एवायं पुरुष इति स यथा कामो भवति तत्क्रतुर्भवति यत्क्रतुर्भवति तत्कर्म कुरुते यत्कर्म कुरुते तदभिसंपद्यते।"

—बृहदारण्योपनिषद् ४। ४। ५

गीतामें यही कर्मकी व्यवस्था, श्रीभगवान् भी अर्जुनके प्रति करते हुए कहते हैं —

'युक्तः कर्मफलं त्यक्त्वा शान्तिमाप्नोति नैष्ठिकीम्।
अयुक्तः कामकारेण फले सक्तो निबध्यते॥'
—गीता ५। १२

'सक्ताः कर्मण्यविद्वांसो यथा कुर्वन्ति भारत।
कुर्याद्विद्वांस्तथासक्तश्चिकीर्षुर्लोकसंग्रहम्॥
'तस्मादसक्तः सततं कार्यं कर्म समाचर।
असक्तो ह्याचरन्कर्म परमाप्नोति पूरुषः॥
"तत्त्ववित्तु महाबाहो गुणकर्मविभागयोः।
गुणा गुणेषु वर्तन्त इति मत्वा न सज्जते॥"
"प्रकृतेर्गुणसंमूढाः सज्जन्ते गुणकर्मसु।
तानकृत्स्नविदो मन्दान्कृत्स्नविन्न विचालयेत्॥"

—गीता ३।२५, १९, २८, २९*

'कर्मणो ह्यपि बोद्धव्यं बोद्धव्यं च विकर्मणः।
अकर्मणश्च बोद्धव्यं गहना कर्मणो गतिः॥"
"कर्मण्यकर्म यः पश्येदकर्मणि च कर्म यः।
स बुद्धिमान्मनुष्येषु स युक्तः कृत्स्नकर्मकृत्॥"
'त्यक्त्वा कर्मफलासङ्गं नित्यतृप्तो निराश्रयः।
कर्मण्यभिप्रवृत्तोऽपि नैव किंचित्करोति सः॥"
'निराशीर्यतचित्तात्मा त्यक्तसर्वपरिग्रहः।
शारीरं केवलं कर्म कुर्वन्नाप्नोति किल्बिषम्॥
'यदृच्छालाभसंतुष्टो द्वन्द्वातीतो विमत्सरः।
समः सिद्धावसिद्धौ च कृत्वापि न निबध्यते॥'

—गीता ४।१७, १८, २०, २१, २२

कुछ ऐसी ही बात श्रीमद्भागवतमें राजा-निमिके प्रति 'अन्तरिक्ष' द्वारा भी कहलायी गयी है, जैसे—

---

* हमने गीताकी इन उक्त सूक्तियोंको क्रम-विपर्ययके साथ उद्धृत किया है। किन्तु लाला कन्नोमलकृत 'गीतादर्शन' के अनुसार उक्त सूक्तियोंका मर्म-क्रम ठीक है।

'कर्माणि कर्मभिः कुर्वन्सनिमित्तानि देहभृत्।
तत्तत्कर्मफलं गृह्णन्भ्रमतीह सुखेतरम्॥
इत्थं कर्मगतीर्गच्छन्बह्वभद्रवहाः पुमान्।
आभूतसम्प्लवात्सर्गप्रलयावश्नुतेऽवशः॥

—श्रीमद्भागवत ११।१।६, ७

'एवं लोकं परं विद्यान्नश्वरं कर्मनिर्मितम्।
न तुल्यातिशयध्वंसं यथा मण्डलवर्तिनाम्॥

—श्रीमद्भागवत ११।१।२

'कर्माणि दुःखोदर्काणि कुर्वन्देहेन तैः पुनः।
देहमाभजते तत्र किं सुखं मर्त्यधर्मिणः॥''
गुणाः सृजन्ति कर्माणि गुणोऽनुसृजते गुणान्।
जीवस्तु गुणसंयुक्तो भुङ्क्ते कर्मफलान्यसौ॥

—श्रीमद्भागवत ११।१ ।२१, ३१

गोस्वामी तुलसीदासजी कहते हैं—

सुभ अरु असुभ करम अनुहारी।
ईस देइ फल हृदि बिचारी॥
कहु न कोउ सुख दुखकर दाता।
निज कृत करम भोग सब भ्राता॥

—रामचरितमानस अयोध्या

दादू-दयालजी कहते हैं—

"घटु मिलै ज्यौं बंद कौं गगन मिलै ज्यौं धूर।
करम मिलै यौं जीव कौं नख-सिख लागै पूर॥
करम-कुहाड़ा अंग-वन काटत बारंबार
अपने हाथों आपको काटत है संसार॥"

हैं। जैसे—चक्षु, श्रोत्र, नासिका, रसना और त्वचा। कर्मेन्द्रिय उन्हें कहते हैं—जिनके द्वारा विविध कर्म किये जायें और उनके नाम ये हैं—वाणी, हाथ, गुदा, पैर और उपस्थ। वेदान्तवाले इनके अतिरिक्त एक उभयात्मक अन्तरेन्द्रिय—मनको, मन, बुद्धि, अहंकार और चित्तरूप चार विभाग कर ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रियमें जोड़ चौदह प्रकारकी मानते हैं।

"कर्मेन्द्रियं तु पाय्वादि मनोनेत्रादिधीन्द्रियम्।"

ब्रह्म-अगिन—शुद्ध ब्रह्म-अग्नि, अर्थात् ब्रह्मरूप अग्निमें जलकर। ब्रह्म-अग्निमें कर्मोंको जलाकर।

श्रीनन्ददासजीने इस छन्दमें कर्मोंका हवन करनेके लिये—उनका त्यागनेके लिये ही अधिकरण बतलानेको ब्रह्मको अग्नि कहा है क्योंकि ब्रह्म-ज्ञानी, कर्मोंका ब्रह्ममें ही अधिकरण करनेसे मुक्ति लाभ करते हैं। जैसा श्रुतियाँ प्रतिपादन करती हैं, यथा—

'ब्रह्मार्पणं सर्वं ब्रह्मसमर्पणं ब्रह्म।"

—तैत्तिरीयोपनिषद्

श्रीमद्भगवद्गीता कहती है—

'ब्रह्मार्पणं ब्रह्म हविर्ब्रह्माग्नौ ब्रह्मणा हुतम्।
ब्रह्मैव तेन गन्तव्यं ब्रह्मकर्मसमाधिना ॥

अथवा—

ब्रह्माग्नावपरे यज्ञं यज्ञेनैवोपजुह्वति।"

(गीता ४। २४ २५)

समाधि—ध्यान-योगकी क्रियाविशेष। सबसे पहिले समाधिके मुख्यतया दो—सानिराम और निरनिराम भेद होते हैं। सानिराम-

समाधिमें ध्याता और ध्येयका बोध होता है और निरतिशय-समाधिमें वेदान्तियोंका अन्तिम अनुभव ही वर्तमान रह जाता है।

कहते हैं योगका परम फल समाधि है और यह आठ अंग—यम, नियम, प्राणायाम, प्रत्याहार, ध्यान-धारणा आदिमें मुख्यरूपसे अन्तिम अंग माना जाता है। समाधि-अवस्थामें साधक सब प्रकारके क्लेशोंसे मुक्त हो जाता है, जिसकी सभी वृत्तियाँ निरुद्ध हो जाती हैं और बाह्य जगत्से उसका कोई सम्बन्ध नहीं रहता। उसे अनेक प्रकारकी शक्तियाँ प्राप्त हो जाती हैं और अन्तमें 'कैवल्य' भी। योगदर्शनमें 'समाधि' के कई भेद बतलाये हैं।

*लीन*—मिलना, समा जाना, डूबना, तन्मय, तत्पर—आदि। सायुज्य—शुद्ध सायुज्य अर्थात् एक प्रकारकी मुक्ति। जिसमें साधक या भक्त साध्यमें—ईश्वरमें मिल जाता है, एकत्वता प्राप्त हो जाता है, अभेदत्वको प्राप्त हो जाता है, अर्थात् वह वही हो जाता है।

पदमोंसल, ईंद्री, ब्रह्म-अगिन, समाधि, लीन और सायुज्यादि शब्दोंके सरस प्रयोग।

'मन हम 'पदमौंसल' की मारें जोग-जुगत पर ठावें।

—रामदास

"ईंद्री" अबहुँ न थिरै तजत। —उद्धवदास

"ब्रह्म-अगिनि" जरि मुक्ती पावौ।

—गुलाबदास

सिद्ध-समाधि" लगत नहिं दरसी मोहनी सूरत प्यारी।"

—रामदास

मन अब ऐसो "लीन" भयो। —मुरारीदास

"सायुज्य-मुक्ति" कहीं बखान।
बेद-पुरान सबै परमान॥ —सूरसागर

गीतामें भगवान् भी कुछ ऐसा ही कहते हैं—

"योगस्थः कुरु कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा धनंजय।
सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा समत्वं योग उच्यते॥"
बुद्धियुक्तो जहातीह उभे सुकृतदुष्कृते।
तस्माद्योगाय युज्यस्व योगः कर्मसु कौशलम्॥
—गीता २। ४८। ५

क्योंकि—

यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः।
तदर्थं कर्म कौन्तेय मुक्तसङ्गः समाचर॥
कर्मणैव हि संसिद्धिमास्थिता जनकादयः।
लोकसंग्रहमेवापि सम्पश्यन्कर्तुमर्हसि॥
—गीता ३। ९ २

श्रीमद्भागवतमें भी यही कहा है—

"नाचरेद्यस्तु वेदोक्तं स्वयमज्ञोऽजितेन्द्रियः।
विकर्मणा ह्यधर्मेण मृत्योर्मृत्युमुपैति सः॥
वेदोक्तमेव कुर्वाणो निःसङ्गोऽर्पितमीश्वरे।
नैष्कर्म्यां लभते सिद्धिं रोचनार्था फलश्रुतिः॥
( एकादश ३। ४५-४६ )

श्रीसूर कहते हैं—

जोगी पद्मासन चित लावौ।
नैन-मूँदि अंतर-गति ध्यावौ॥
हरै-कँमल मम जोति प्रकासी।
सो अच्युत अबिगति अबिनासी॥
इहि उपाइ बिरहा-तन मेरौ।
"सूर" जोग अराधौ नेरौ॥

## गोपी-वचन

### १८

भक्त—सेवा करनेवाला, भजन करनेवाला, भक्ति करनेवाला। सेवक, तत्पर अनुगत, उपासक। गीतानुसार भक्त, आर्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी, ज्ञानी आदि*। श्रीमद्भागवत-अनुसार भक्त नवधा भक्ति—

"श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम्।
अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम्॥"

—के करनेसे नौ प्रकारका होता है। इसी तरह श्रीवल्लभाचार्यने भक्तोंका अन्यपूर्वा और अनन्यपूर्वा नामसे प्रथम दो भेदकर पुन उसके सात्विक, राजस और तामसादि अठारह भेद मान और एक निर्गुण मिला, अठारह—नहीं उन्नीस भेद माने हैं। यथा—

'राजसी तामसी चैव सात्त्विकी निर्गुणा तथा।
एवं चतुर्विधा गोप्यः पतिमत्योनिरूपिताः॥
तथैवानन्यपूर्वाश्च प्रार्थनामाप्रुरुत्तमाम्।
गुणातीताः सात्त्विकीश्च तामसी राजसीस्तथा॥
कृष्णभावनया सिद्धा विशेषेणाह ताः शुकः।

---

* सकाम-भक्तोंके आर्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी और ज्ञानी चार भेद होते हैं जैसा कि ऊपर उल्लेख हो चुका है। अस्तु, जो अपनेपर आये हुए संकटोंसे मुक्ति पानेके लिये अथवा विपरीत संयोगसे छूटनेके निमित्त जो भक्ति की जाती है वह आर्त-भक्त कहलाता है। जिज्ञासु भक्त ईश्वरके प्रति प्रारम्भिक प्रेम न होनेपर भी उनके गुण और कार्य जाननेकी आतुरता दिखलाता है और जो किसी निमित्तकी इच्छासे ईश्वरकी प्रार्थना करता है वह अर्थार्थी-भक्त कहलाता है।

*गुनौतीत*—गुण+अतीत, गुणोंसे परे, पृथक्, निर्गुण । गुणोंके प्रभावसे पृथक् । त्रिगुणात्मिकासे निर्लिप्त ।

वेदान्तवादी जिसे माया कहते हैं उसीको सांख्यवाले त्रिगुणात्मक प्रकृति कहते हैं, अतः त्रिगुणातीत होना ही गुणोंसे परे होना ही, मायासे छूटकर परब्रह्मको प्राप्त होना, पहिचान ऐसा कहा है । इसीको 'ब्राह्मी अवस्था' भी कहते हैं, जैसे—

'प्रकाशं च प्रवृत्तिं च मोहमेव च पाण्डव ।
न द्वेष्टि न सम्प्रवृत्तानि न निवृत्तानि कांक्षति ॥
उदासीनवदासीनो गुणैर्यो न विचाल्यते ।
गुणा वर्तन्त इत्येव योऽवतिष्ठति नेङ्गते ॥'

× × × ×

'समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्मकाञ्चनः ।
तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः ॥
मानापमानयोस्तुल्यस्तुल्यो मित्रारिपक्षयोः ।
सर्वारम्भपरित्यागी गुणातीतः स उच्यते ॥

—श्रीमद्भगवद्गीता १७ । २२ २३ २४, २५

—अर्थात् हे पाण्डव ! प्रकाश, प्रवृत्ति और मोह ( क्रमसे सत्व, रज, तम आदि गुणोंके कार्य अथवा फल ) होनेसे जो उनका द्वेष नहीं करता और प्राप्त न हों तो उनकी आकांक्षा भी नहीं रखता, जो उदासीन-सा रहता है, अर्थात् गुण जिसे चल-विचल नहीं कर सकते, वह इतना ही मानकर स्थिर रहता है कि गुण अपना-अपना काम करते हैं, मुझसे उनका क्या प्रयोजन । जो डिगता नहीं—विकार नहीं पाता, सुख-दुःख जिसे एक-से ही हैं । मिट्टी, पत्थर और

क्षेमा जिसे समान है, प्रिय-अप्रिय, निन्दा-स्तुति भी जिसे समान है और जो सदा धैर्यसे युक्त है। मान-अपमान या मित्र और शत्रु जिसे तुल्य हैं—बराबर हैं और जिसके सब उद्योग (काम्य) छूट गये हैं, उसे "गुणातीत" कहते हैं।

*भगवान*—षड्-ऐश्वर्य-युक्त, नारायण। षड (छै) ऐश्वर्य, यथा—

"ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः।
ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीरणा॥"
—विष्णुपुराण ६। ५। ७४

अर्थात् सम्पूर्ण ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, ज्ञान और वैराग्य आदिसे संयुक्त, भगवान्, अथवा—

"उत्पत्तिं प्रलयं चैव भूतानामागतिं गतिम्।
वेत्ति विद्यामविद्यां च स वाच्यो भगवानिति॥"
—विष्णुपुराण ६। ५। ७८

अर्थात् उत्पत्ति, प्रलय, प्राणियोंका आना-जाना, विद्या और अविद्याके जाननेवाले "भगवान्" कहे जाते हैं। अथवा—

"भर्गश्री योनिवीर्येच्छायत्नवैराग्यकीर्तिषु।
माहात्म्यैश्वर्ययत्नेषु धर्मे मोक्ष च भगश्री॥"
—मेदिनीकोषे

हरि, अगनि, भोर, गुनौतीत और भगवौन शब्दके सरस प्रयोग।

"हरि दुराइ अगिनि लय लाई॥" —श्रीसूर
"सोवत 'हरिजि'-भवरा तीर।" —नन्ददास
"भोर भिनसार केही जगा मैरी।" —श्रीसूर
"गुनौतीत भगवौन कहावै।" —मधुर अलि

२४

## गोपी-वचन

दुराई—छिप रहा। दिव्य-दृष्टि (दृष्टि)—अलौकिक ज्ञान-संपन्न। सर्वज्ञ। बिसवास (विश्वास)—प्रतीत, धारणा, भरोसा। यथा—

समौ विस्रम्भविश्वासौ ।

—अमरकोष २ । ८ । २१

विश्वास, अर्थात् वह धारणा जो कि मनमें किसी व्यक्ति-विशेषके प्रति उसका सद्भाव, हितैषिता, सत्यता, दृढ़ता अथवा किसी सिद्धांत आदिकी सत्यता या उत्तमताका ज्ञान होनेके कारण होती है। अथवा किसीके गुण आदिका निश्चय होनेपर उसके प्रति उत्पन्न होनेवाले मनके भावको—प्रतीतको विश्वास कहते हैं।

कूप—कुआँ, इनारा आदि " ।

"पुंस्येवान्धुः प्रहिः कूप उदपानं तु पुंसि वा।"

—अमरकोष १ । १ । २६

दुराई, दिव्य-दृष्टि, बिसवास और कूपका सरस प्रयोग।

"राधे परम सुजान 'दुराई' किन सो कैसी।"

—रसिकदास

"जाइ न देख्यौ दिव्य-दृष्टि-बिनु कौतिक करौ उपाई।"

—परमानंददास

"सुनि राधे नवनागरी हो हमन करें बिसवास।"

—हरिराम

"चिबुक—'कूप' की का कहौं सोभा।"

—कृष्णदास

श्रीनंददासजीके इस उत्तम-भावपर भारतेन्दु बाबू हरिश्चंद्रजीकी भी एक सरस सूक्ति है, जैसे—

"चाहिये हम बातन की नेम।
चोरी हम सों कौन चढ़े नहिं मरो क्यों करि नेम॥
मन की सुरति प्राननाथ की आँखिन में न समाइ।
तन कों सब पल पीतम-प्यारो कैसें सपनेहिं अमाइ॥
भई भक्त सब सूरत नैनों न्यौंम-गस्त मनाइ।
समक चोर के अगम अन्त है रोइ-रोइ करि हाइ॥
जो तुम मन-चोर जिहि चाली रोइ सखी क्यों मौन।
'हरीचंद' हाँसी चाहो है करत्यौं न्यौंम-वियोग॥"

—प्रेमफुलवारी

कवि रसरूपजी कहते हैं—

"बसि गई आँखिन में पदम-सरोज बास
धँसि गई ओरैम किसई भौंह सारे की।
रसि गई रस-रीति रसे से रोम-रोम हँसे—
भावै मधुर लहर जमे कारे की॥
लसि गई सुगति पूछे मनकी अनेक संग,
अबन विचारि ऐसी विपत विचारे की।
कसि गई 'रसरूप' कौन में सुबंसी-तान
बसि गई आँखिन सुरति बंसीवारे की॥"

—उपालंभशतक

## २५

### उद्धव-वचन

भक्ति—परमात्मामें परम अनुराग। यथा—

"सा परानुरक्तिरीश्वरे।"

—शाण्डिल्यभक्तिसूत्र १।२

भक्त-प्रवर श्रीनारदजीने अपने भक्ति-सूत्रमें—किसी भी पदार्थसे गाढ़ प्रेम रखनेको 'भक्ति' कहा है, जैसे—

सात्वस्मिन् परमप्रेमरूपा।"*

—नारदभक्तिसूत्र-२

भक्तिके सबसे प्रथम दो भेद—रागात्मिका,† जिसे 'अहैतुकी' भी कहते हैं और 'वैधी' ( स्वार्थमय, वा गौणी ) कहे जाते हैं। वैधी जिसे कि 'गौणी' भी कहा जाता है पुनः तीन भेदोंमें विभाजित की गयी है, जैसे—

'गौणी त्रिधा गुणभेदादार्तादिभेदाद्वा।'

—नारदभक्तिसूत्र-५६

अर्थात् गौणीभक्ति, सात्विक, राजस और तामस तीन गुणोंसे युक्त हो सात्विकी ( पवित्र ), राजसी ( अहंभावित ) और तामसी ( मोहरूप )—आदि तीन प्रकारकी होती है।

---

* भक्ति-रसामृतसिंधुके कर्ताने भी—'हमारे इष्ट पदार्थोंकी ओर जो हमारा आन्तरिक प्रेम रहता है, उसी उत्साहित प्रेमको भक्ति कहा है।'

† रागात्मिका 'भक्ति'की व्याख्या करते हुए श्रीरूप गोस्वामीजी कहते हैं—

'इष्टे स्वारसिकी रागः परमाविष्टता भवेत्।
तन्मयी या भवेद्भक्तिः सात्र रागात्मिकोदिता॥'

अर्थात् अपने प्रियमें स्वाभाविक प्रेम पूर्ण आवेश और तन्मयतायुक्त जो भक्ति हो उसे 'रागात्मिका' भक्ति कहते हैं।

साधनाके अनुसार 'भक्ति' नौ प्रकारकी और कही जाती है, जैसे—

श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम्।
अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम्॥'

—भागवत ७।५।२३

जैन-मतानुसार भक्ति, वह ज्ञान है जिसमें निरतिशय आनन्द हो—सर्वप्रिय, अनन्य, प्रयोजन विशिष्ट और वितृष्णाका उदय-कारक हो।

नवधा भक्ति जैसे—कि श्रवण, कीर्तन, स्मरण, पादसेवन, अर्चन, वंदन, दास्य, सख्य और आत्म-निवेदनके अनंतर एक प्रकार की और भी कही जाती है, जिसे 'प्रेमरूपा परानुरक्ति' भक्ति कहते हैं।

भक्तिमें दो विभाग हैं, एक प्रकृतिका दूसरा प्रत्ययका, अस 'भज्' प्रकृति है और 'ति' 'प्रत्यय' भज्का अर्थ है सेवा—परि चर्यारूप क्रिया और 'ति' का अर्थ है भाव, प्रेम या रति। अतएव प्रेमान्तर सेवा, अर्थात् भगवत्-प्रेम होनेके लिये जो सेवाकी जाय उसे 'भक्ति' कहा जाता है। भक्ति शब्दके अर्थके साथ एक बात और भी कही जाती है, वह यह कि जिस प्रकार भक्ति शब्दके प्रकृति और प्रत्ययमें सेवा और प्रेम समाया हुआ है उसी प्रकार उसमें ज्ञान भी समाया हुआ है, क्योंकि—

'न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यः शब्दाऽनुगमादृते।'

अर्थात् ऐसा कोई भी ज्ञान नहीं जो कि शब्दके साथ नहीं

रहता, अतः सेवा-संबंधी, आत्मसंबंधी और ब्रह्मसंबंधी ज्ञानसहित प्रेम होनेके लिये जो विविधकी सेवा या वृत्ति की जाय वह 'भक्ति' कहलाती है।

नारदजीने अपने 'भक्तिसूत्र'में ग्यारह प्रकारकी भक्ति जैसे—ईश्वरके गुण माहात्म्यमें, उसकी सुन्दरतामें, स्मरणमें, सेवामें, दास, मित्र और कांता-भावमें, पुत्र-भावमें आत्म-समर्पणमें, तन्मयतामें और परम विरह भाव उसके ध्यानमें प्रेम-आदि कही है, जैसे—

'गुणमाहात्म्यासक्ति रूपासक्ति पूजासक्ति स्मरणासक्ति दास्यासक्ति सख्यासक्ति कांतासक्ति वात्सल्यासक्ति आत्मनिवेदनासक्ति तन्मयतासक्ति परमविरहासक्ति,—रूपा एकधाप्येकादशधा भवति ॥" —नारदभक्तिसूत्र-८२

*निहकरम*—शुद्ध निष्कर्म, अर्थात् कर्म-रहित, कर्मोंसे परे, अलग, जो कर्मोंमें लिप्त न हो।

भक्ति और निहकरम शब्दके सरस प्रयोग—

"बिना भक्ति क्यों जनम गमावै रे मूरख अज्ञान।" —सूर

"विष्णु नारायण कृष्ण जो वासुदेव ही आह ॥
परमेश्वर परमात्मा विश्वंभर निहकर्म ॥"
—विश्रामसागर

उपनिषद् भी यही बात कहते हैं कि कर्मसे ईश्वर-प्राप्ति नहीं होती, अपितु निष्कर्म होनेसे ही प्राप्ति होती है। जैसे—

'जानाम्यहं शेवधिरित्यनित्यं
न ह्यध्रुवैः प्राप्यते हि ध्रुवं तत्।
ततो मया नाचिकेतश्चितोऽग्नि-
रनित्यैर्द्रव्यैः प्राप्तवानस्मि नित्यम् ॥"
—कठोपनिषद् १।२।१

अंधन्तमः प्रविशन्ति येऽविद्यामुपासते।
ततो भूय इव ते तमो य उ विद्यायां रताः॥
अन्यदेवाहुर्विद्ययान्यदाहुरविद्यया।
इति शुश्रुम धीराणां ये नस्तद्विचचक्षिरे॥"
—ईशावास्योपनिषद् ९।१

परीक्ष्य लोकान्कर्मचितान्ब्राह्मणो
निर्वेदमायान्नास्त्यकृतः कृतेन।
तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत्
समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम्॥"
—मुण्डकोपनिषद् १।२।१२

श्रीमद्भागवत भी यही बात कहती है—

वेदोक्तमेव कुर्वाणो निःसङ्गोऽर्पितमीश्वरे।
नैष्कर्म्यां लभते सिद्धिं रोचनार्था फलश्रुतिः॥
—श्रीमद्भागवत ११।३।४६

२६

गोपी-वचन

*परमान*—सीमा, सबूत, सचमान सिद्धान्त, प्रमाण। *प्रभुता*—आधिपत्य, ऐश्वर्य। *नवीन*—भीना हुआ मृत विरक्त, न्यारा, परे, बाहर, निर्लेप, असंग आदि।

परमान, प्रभुता और नवीन शब्दके सरस प्रयोग—

वेद उपनिषद् वदत "परमान।"—भीमर

'प्रभुता' पाइ काहु मद नाहीं।—तुलसीदास

सूरदासजी कहते हैं—

"अबिगत-गति सब कोउ समुझावै ।
ऐसौ कोउ नाहिंन माधौ पीतम सिरी मनमाथ मिटावै ॥
आयौ दूत कपट कौ बासी निरगुन-ग्यान बतावै ।
सखा हमारे स्याम-मनोहर नैनन-भरि न दिखावै ॥
ग्यान-ध्यान कौ मरम न जानैं चतुरहि चतुर कहावै ।
'सूरदास' सबै अपनौं अपनौं ही हित भावै ॥"

भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्रजी कहते हैं—

"जो पै ईस्वर साँची कौन ।
तो क्यों जग को मानैं मूरख झूठो करत बखौन ॥
जो करता साँचो है तो सब करतबहू साँच ।
जो झूठो है ईस्वर तो सब जग हू जानौं काँच ॥
जो हरि एक नहीं तो माया यह दूजी है कौन ।
'हरीचंद' कछु भेद मिल्यो नहिं थकी जिय आयो मौन ॥"

—जैन कुतूहल

२७

उद्धव-वचन

नस्वर—नाशवान, भंगुर, मिथ्या । वासुदेव— वसुदेवजीके पुत्र, भगवान् श्रीकृष्ण अथवा—

वसति वासयति आच्छादयति सर्वमिति वा वासुः ।
दीव्यति क्रीडते विजिगीषते व्यवहरति द्योतते स्तूयते
गच्छतीति वा देवः वासुश्चासौ देवश्चेति वासुदेवः ॥

—विष्णुसहस्रनाम शां० भा०

अर्थात् बसते हैं, अथवा बसाते यानी आच्छादित करते हैं इसलिये 'वासु' हैं और दीव्यति, अर्थात् क्रीडा करते, जीतनेकी इच्छा

करते, व्यवहार करते, प्रकाशित होते, स्तुति किये जाते, इसलिये 'देव' हैं। अत इस प्रकार जो 'वासु' भी है और 'देव' भी है उनका नाम भगवान् 'वासुदेव' है, यथा—

"छादयामि जगत्सर्वं भूत्वा सूर्य इवांशुभिः।
सर्वभूताधिवासश्च वासुदेवस्ततः स्मृतः॥

—महाभा० शा० ३४१।४१

अथवा—

"वासनात्सर्वभूतानां वसुत्वाद्देवयोनितः।
वासुदेवस्ततो वेद्यः ... ... ॥"

—महाभा० उद्यो० । ३

अथवा—

"जगदाच्छादयति माययेति वासुः स एव देव इति वासुदेवः।

अर्थात् जगत्को मायासे आच्छादित करते हैं इसलिये 'वासु' हैं और वे वासु ही 'देव' भी हैं, इसलिये 'वासुदेव' हैं। यथा—

छादयामि जगद्विश्वं भूत्वा सूर्य इवांशुभिः।"

—विष्णुस० टी० म

अधोक्षज—पुन अधोक्षज, जिसका स्वरूप इन्द्रियोंसे प्रत्यक्ष न हो वह अधोक्षज, अर्थात् भगवान् विष्णु, यथा—

"अक्षजात् इन्द्रियजात् ज्ञानात् अधस्तात् प्रत्यक्षगम्यम्।

अथवा—

अधो न क्षीयते जातु यस्मात्तस्मादधोक्षजः।"

—महाभा० उद्यो० ७०।१०

कभी नीचे, अर्थात् अपने स्वरूपसे क्षीण न होवे वे अधोक्षज।

अथवा—

द्यौरक्षं पृथिवी चाधः तयोर्यस्मादजायत मध्ये वैराजरूपेण इति वा अधोक्षजः।"

अर्थात् आकाश अक्ष है और पृथ्वी अध है, भगवान् इनके मध्यमें विराट्‌रूपसे प्रकट होते हैं, इसलिये 'अधोक्षज' हैं।

अथवा—

अधोभूते प्रत्यक् प्रवाहिते अक्षगणे जायते इति वा अधोक्षजः।"

अर्थात् अक्षगण (इन्द्रिय) के अधोमुख यानी अन्तर्मुख होनेपर प्रकट होते हैं, इसलिये अधोक्षज हैं, यथा—

अधोभूते ह्यक्षगणे प्रत्यक्प्रवाहिते।
जायते तस्य वै ज्ञानं तेनाधोक्षज उच्यते॥

अत श्रीकृष्ण नारायण—

वनमाली बलिध्वंसी कंसारातिरधोक्षजः।"

—अमरकोष

सरूपी—सरूपी, अपने स्वरूपकी—रूपकी। प्रापति—प्राप्ति, पाना, लाभ अधिगम, उपार्जन।

प्राप्तिर्महोदये लाभेऽपि च स्त्रियाम्।"

—मेदिनीकोष

नस्वर, बासुदेव, अधोच्छज, सरूपी और प्रापति आदि शब्दोंके सरस प्रयोग।

'नस्वर सकल बिस्व हरि नाँहीं। —श्रीसूर

"प्रगटे आइ बसुदेव-देवकी 'बासुदेव' कहिलाए।"—कृष्णदास

"नेति-नेति कहि बेद पुकारत सुख 'अनोपम' रूप।"

—रामदास

"बुद्धि-सरूपी ब्रह्म नाहिं कछु मौन बखानी।

—बीरबल

"आपहि सोहैं ब्रह्म भी होइ।

—परसराम

२८

## गोपी-वचन

नास्तिक—ईश्वरको न माननेवाला, अनीश्वरवादी, अथवा जो श्रुति-स्मृतियोंको प्रमाण नहीं मानते, वेद निंदक पाखंडी।

नास्तिको वेदनिन्दकः।

अथवा—

नास्तिकस्य कृतघ्नस्य ।

—मुक्तिकोपनिषद् १।४८

निज—अपना, यथार्थ सच्चा, खास। भानु—सूर्य, सूरज, भास्कर आदि—

'भानुर्हंसः सहस्रांशुस्तपनः सविता रविः।"

—अमरकोश १।३।३१

परछाँही—शरीर या अन्य वस्तुकी छाया, प्रतिबिंब, प्रतिच्छाया। दर्पण-आभास—दर्पणपर छाया, प्रतिबिंबकी तरह। करोर—करोड़। ब्रह्म—परमेश्वर।

नास्तिक, निज, भानु परछाँही, दर्पण-आभास, करोर और ब्रह्म शब्दोंके सरस प्रयोग, यथा—

२२

दुरि-दुरि—छिप-छिप । कौंन—स्मरण, मौन, नमन । कोरि—करोड़, गिनती विशेष, संख्या विशेष, गिननेकी संख्या विशेष । बहुताइत—विशेषता, अधिकता ।

दुरि-दुरि, कौंन, कोरि और बहुताइत शब्दोंका सुंदर प्रयोग ।

"दुरि-दुरि पिय-हिय अति सरसावै ... ।" —मधुरअली

राई-नोन वारि-फेरि ... ।" —सूरदास

"जतन कोरि करि हँम सग हारी ... ।" —कुम्भनदास

'बहुताइत' की प्रीति न छोरे पद हो चतुर-बिहारी ॥

—चतुर बिहारीदास

कुछ ऐसी ही बात धर्मदासजी भी कहते हैं—

"साहिब चितवौ हमरी ओर ।
हम चितवैं तुम चितवो नाहीं तुम्हरो हियो कठोर ॥
औरन को तो और भरोसो हमें आपको तोर ।
'धरमदास' चितवै कर-जोरी साहिब कबीर बंदी-छोर ॥"

—संतबानी संग्रह २ भाग

घनानंदजी कहते हैं—

"चातक चुहल चहुँओर चाहै स्वाति ही कौ
सूरेपन-पूरे जिन्हैं विष-सम अमी है ।
प्रफुलित होत भानु के उदोत कंज-पुंज
ता बिन बिचारनि हीं जोति-जाल तमी है ॥
चाहौं-अनचाहौं जान प्यारे पै 'आनँदघन'
प्रीति-रीति बिषम सु रोम-रोम रमी है ।
मोहि तुम एक तुम्हैं मो सम अनेक आहिं
कहा कछु चंदहि चकोरन की कमी है ॥"

३५

पातक—वह कर्म जिसके करनेसे नरक जाया जाता है, कर्ता-को नीचे पटकने—ढकेलनेवाला कर्म, पाप, कल्मष, अघ, बदकारी, गुनाह-आदि।

पातकोपोगकरक " " ।"

—अमरकोश १ । ५ । ११

प्रायश्चित्त-मतानुसार 'पातक' के नौ भेद कहे जाते हैं, जैसे—अतिपातक, महापातक, अनुपातक, उपपातक, संकरीकरण, अपात्री-करण, जातिभ्रंशकर, मलावह और प्रकीर्णक।

करनहार—करनेवाले। पै प्यावत—दूध पिलाते,

यथा—

'प्रथम कंस पूतना पठाई।
नंद-घरनि जहँ सुत कौं बैठी चलि तिहिं धाँमहिं आई॥
अति मोहिनी-रूप धरि लीन्हौं देखति सबही के मन-भाई।
जसुमति रही देखि वाकौ मुख कह धौं बधू कौन धौं आई॥
नंद-सुवन जबहीं पहिचानी असुर-घरनि असुरन की जाई।
आपुन बज्र-समान भए हरि माता दुखित भई अकुलाई॥
ल्यौ महरि पाहुनी मेरी हौं तुम्हरी सुत देखन आई।
यह कहि गोद लियौ अपने कर त्रिभुवन-पति अति मन मुसिकाई॥
कुच-चूच्यौ गहि कंठ लगाए, विष-लपट्यौ अस्तन मुख नाई।
पै-सँग प्रान खैंचि हरि लीए, जोजन एक परी मुरझाई॥
त्राहि-त्राहि करि ब्रज-जन धाए अति बालक क्यौं पर्यौ कँन्हाई।
अति आनँद-सहित सुत पायौ हिरदै-लाँसि रहे लपटाई॥
ब्रजधर हरी बची मैरे की घर-घर आनँद करत बधाई।
'सूर' स्याँम पूतनौं-पछारी यै सुनि जिय डरप्यौ नृपराई॥

—सूरसागर

पूतनौं—राक्षसीविशेष, इस राक्षसीको—दानवीको कंसने कृष्णके मारनेके लिये गोकुलको भेजा था। यह मायासे अपनेको सर्वसुंदर बनाकर नंदके घर गयी थी और वहाँ श्रीकृष्णको अपनी गोदीमें ले विष-लगा स्तन पान कराने लगी। श्रीकृष्ण भी स्तन पान करने लगे, जिससे दानवी पूतनाके स्तनोंमें पीड़ा होने लगी। तब उसने अपना असली रूप प्रकट कर स्तन छुड़ाना चाहा, पर भगवान् श्रीकृष्ण कब छोड़ने लगे। विशेष वेदना होनेपर दानवी घोर गर्जन करती हुई सदाके लिए सो गयी और श्रीकृष्ण उसकी छातीपर खेलने लगे।

मित्र—वह जो सब बातोंमें अपना साथी सहायक, समर्थक और शुभचिंतक हो, सब प्रकारसे अपने अनुकूल आचरण करनेवाला और अपना हित चाहनेवाला। बन्धु, सखा, सुहृद्, दोस्त आदि।

'अथ मित्रं सखा सुहृद्।'

—अमरकोष २। ८। १२

पातक, पत्रनहार, पैन्यावन, पूतनौ और मित्र शब्दके सुंदर योग, यथा—

कहि ब्यासत तजकी तन 'पातक' कारन-करन-आप।"

—सूरदास

"जाके "परनहार" तुम ब्यौंरो लवलावर तु समान।

—नंददास

"मसि के गरभ लगाइ हरीरिन ये कवि सी दै 'पैन्यावन'।

—सूरदास

"कपट करि ब्रजहि 'पूतनौं' आई।"

—सूरदास

कपटी 'मित्र' कौन्ह कुमारी ... ... ।"

—चरनदास

कुछ-कुछ ऐसी ही बात सूरदास भी कहते हैं—

"जानि आए, कौन्ह भ्रमर की भाँति ।
सारंगसुत हतो बजाइ-बाँसुरी अब छोड़ी पैड़ भाँति ॥
जिन पै-प्यावत पुत्रनौ मारी ग्रासत करी न हाँनि ।
चलि-छलि बाँधि पताक पठाया, नेक न कीनी काँनि ॥
जैसे कपिक अधिक मृग बिचरत राग-रागिनी ठाँनि ।
अवधि-आस परतीति भोर है हँसत बिषम-सर-ताँनि ॥
जैसे मारुत दरस न डर हैं तुम कहौ कति बाँनी ।
सूरदास प्रभु के बिन आवें अमृत माखें माँनी ॥"

—सूरसागर

३६

*आगे*—अगाड़ीसे ही, पहिलेसे ही। *रामचंद*—अयोध्याके इक्ष्वाकु-वंशी राजा महाराज दशरथके बड़े पुत्र जो ईश्वर या विष्णु भगवान् के बारह कलायुक्त मुख्य अवतार माने जाते हैं और जिनकी कमनीय कथा रामायणमें वर्णित है।

*विश्वामित्र*—एक लोकप्रसिद्ध महर्षि, इनको गाधिज, गाधेय और कौशिक भी कहते हैं।

विश्वामित्र, कान्यकुब्ज देशके महाराज 'गाधि' के पुत्र थे, अतः क्षत्रियकुलमें जन्म लेनेपर भी आपने तपोबलसे महर्षि कहलाये। ऋग्वेदमें अनेक मंत्र हैं जिनके द्रष्टा विश्वामित्र और उनके वंशज माने जाते हैं। इनका विश्वामित्र नाम ब्राह्मणत्व प्राप्त करनेपर

अथवा—

"वनमाली तु गोविंदे ।"

—मेदिनीकोष

अथवा वनमालाको जो धारण करे वह "वनमाली"। वनमाला—

"आपादप्रपदं या माला वनमालिं इति सा मता।"

—कर्मिनो

अथवा—

"भूततन्मात्ररूपां वैजयन्त्याख्यां वनमालां वहन् सा वनमाली"। —विष्णुसहस्रनामशांकरभाष्य

अर्थात् भूततन्मात्रोंकी बनी हुई वैजयंती नामक वनमाला धारण करनेसे भगवान् "वनमाली" कहलाते हैं।

बाँमन—शुद्ध वामन, विष्णु भगवान्का नाम विशेष, विष्णुका पाँचवाँ अवतार जो कि दानवपति बलि राजाको छलनेके निमित्त हुआ था, यथा—

"औरौ भयो "बाँमन" अवतार।
कहौं सुनौ सो अब चित-धार॥
हरि जब अंमृत सुरन-पियायौ।
तब बलि असुर बहुत दुख पायौ॥
शुक्र ताहि पुनि जग्य करायौ।
सुर कैं राज्य तिलोकी पायौ॥
सिंघासनतें अम्य पुनि फिर।
तब दुख भयौ अदिति के हिए॥
हरि-हित उनहु पुनि बहुत पुकारयौ।
"सूर" सौंम बाँमन-बपु धारयौ॥"

× × × ×

पद्माकरजी कहते हैं—

> बीथिन बीच कुसुमी करी मधुमासहिं परम पुनीत।
> बहुरि बहत अलि बागमहिं ले अलि कछुक समीर॥

—जगद्विनोद

बिहारीलालने भी 'अलि बालम' की पटतरपर बड़ी अनोखी रुचिर रचना रची है, जैसे—

> घरै रितुभी पहुँचे निकसि अति ग्रीषम दिखाइ।
> अलि-बौरन की भीर अलि लै अलि तुम्हें परखाइ॥

—बिहारी सतसई

## ३९

परसरोम–परशुराम, महर्षिविशेष। कहते हैं परशुराम ईश्वरके छठे अवतार हैं। इनके पिताका नाम महर्षि जमदग्नि और माता रेणुका थीं। पहिले इनका नाम केवल 'राम' था, परंतु गंधमादन पर्वतपर अपनी घोर तपस्यासे महादेवको प्रसन्नकर उनसे एक तेजोमय परशु पाया, तभीसे आपका नाम 'परशुराम' पड़ा। पुराणोंमें लिखा है—इन्होंने अपने पिताकी आज्ञासे माता रेणुकाका सिर काट डाला था। इक्कीस बार पृथ्वीको क्षत्रियरहित भी किया था अपने पिता-के बदलेमें।

संघारी–संहारी, नाश कर दी, मार डाली। सोनितकुंड—शोणितकुण्ड, रुधिरकुण्ड, रुधिरके कुण्ड, महकुण्ड, खड्ड, गड्ढा। पोखे—पालित किये, पालन किये, परवरिश किये। पित्र—पुरखे, पिता—प्रपितामहादि, बाप-दादे-परदादे आदि। जिरग–युग, रज।

रिषि कह्यौ यह पर त्रिया मैं इनकौं देहुँ कसाई ।
परसराम तबहीं त्रिया सोवत मारी जाई ॥
परसराम बन गए, तहाँ रिषि बहुत दुख पाए ।
सहस-बाहु तिहिं समै रिषी के आस्रम आए ॥
कामधेनु जमदग्नि की लै गयौ नृपति छिनाइ ।
परसराम सौं बोलि रिषि दियौ वृत्तांत सुनाइ ॥
परसराम सुनि पिता-बचन तबहीं संहारयौ ।
कामधेनु लै जीति बहुरि रिषि कौं प्रतिपारयौ ॥
सहसबाहु के सुतनि सुनि रिषी घात-करि आइ ।
परसराम जब बन गए, मारे रिषि कौं धाइ ॥
रिषि की तिय पति देखि मृतक तब रोइ पुकारी ।
परसराम तुम आइ अबहु क्यौं नाहिं गुहारी ॥
सो सुनि कै आए तुरत मारे तिन्हैं प्रचार ।
बहुरौ छिति-पति क्रोध हति छत्रिय इकइसबार ॥
पुनि अस्नान है गयौ रिषिनि तब अति सुख पायौ ।
दै पृथ्वी कौं दान आइ फिरि बनहिं सिधायौ ॥
बहुरि राज दियौ छत्रियन भयौ रिषिनि आनंद ।
सूरदास पावन हरन गावत गुन-गोविंद ॥

—सूरसागर

४०

*हिरनकस्यप*—दैत्यविशेष, जो कि प्रहलाद भक्तके पिता थे। शुद्ध नाम हिरण्यकशिपु और प्रसिद्ध विष्णु-विरोधी। हिरण्यकशिपु महर्षि कश्यप और दिति के पुत्र थे। इन्हें ब्रह्मासे यह वर मिला था कि मनुष्य, देवता, पशु, पक्षी आदि किसीसे न मरें। इससे ये अत्यन्त प्रबल और अजेय हो गये। तब इन्होंने अपने परम भागवत पुत्र

प्रह्लादको भगवद्भक्ति करनेके कारण बहुत सताया और एक दिन उसे खंभेसे बाँध और तलवार खींचकर मारनेको बार बार पूछने लगा कि क्या ? तेरा भगवान् कहाँ है ? जो आकर बचाये, तब भगवान् नृसिंह ( आधे सिंह आधे मनुष्य ) का रूप धारणकर खंभेको फाड़ प्रकट हुए और हिरण्यकशिपुको फाड़कर मार डाला ।

ढीठ—धृष्ट, बेअदब, कही न माननेवाला ।

धृष्टे धृष्णग्वियातश्च ।

—अमरकोश ३ । १ । २५

प्रहलाद—प्रह्लाद, दैत्येन्द्र हिरण्यकशिपुके परमभक्त बेटे जिनके निमित्त विष्णु भगवान्का चौथा नृसिंह अवतार हुआ था । झगरयो—झगड़ा किया, तकरार ठानी । सिच्छा ( शिक्षा )—शिक्षा, उपदेश । बपु—शरीर, अवतार । नरसिंह—नृसिंह, प्रसिद्ध नृसिंहावतार जो अपने भक्त प्रह्लादके लिये लिया था । नखन—नाखूनोंसे ।

हिरनकस्यप, ढीठ, प्रहलाद, झगर्यो, सिच्छा, बपु, नरसिंह और नखन शब्दोंके सुन्दर प्रमाण, यथा—

"हिरनकस्यप" अति प्रबल हुआ है तब कीन्ही परवाह ।"

—सूरदास

मारत आप न पावत कोऊ भया "ढीठ" अति भीम ।"

—मानस

तबहिं असुर प्रहलाद बुलाए तब तौं भरिभर ।

—सूरदास

"मोरिहि कीन्ह करत मोसौं झगरौ ।"

—[illegible]

*सिच्छा' दई मइ इहि व्याकिनि सिर पै हाथ धराई ।*

—कृष्णदास

प्रगट भए नरहरि 'बपु धरि हरि कमलनयन अवतारी ।"

—सूरदास

"तब बोले नरसिंघ' कृपाकरि सुनहु भक्त मम बात ।"

—सूरदास

"पकरि लियो छिन माँहि असुर बलि, उदरयौ नरसिंह' बिदारी ।"

—सूरदास

४१

सिसुपाल—शिशुपाल, चेदि देशके राजा दमघोषके पुत्र थे। दमघोषको भगवान् श्रीकृष्णकी बूआ (फूआ) ब्याही थी। शिशुपालकी माता सुप्रभाको यह मालूम हो गया था कि इसे (शिशुपालको) श्रीकृष्ण ही मारेंगे, अत उसने भगवान्से शिशुपालके सौ अपराध क्षमा करा लिये थे। महाराज युधिष्ठिरके प्रसिद्ध राजसूय-यज्ञमें भगवान् श्रीकृष्णका सर्वोपरि पूजन होनेके कारण शिशुपालने श्रीकृष्णको बड़ी गालियाँ दीं, अतएव भगवान् श्रीकृष्णने उसकी सौ गालियाँ सुनके बाद मार डाला। इस घटनाके आधारपर माघ कविने एक बड़ा सुंदर नाटक जिसका नाम 'शिशुपालवध' है रचा।

भीषम—भीष्मक, राजा विशेष, भीष्मक विदर्भ देशके राजा थे। इन्हींकी पुत्री श्रीरुक्मिणी भगवान् श्रीकृष्णको ब्याही थीं।

देसी—देशको, नगरको। दुल्ही—दुलहिन, नयी बहू, वधू, नव परिणीता वधू, नई ब्याही बहू। छुधित—क्षुधित, भूखा, बिभुक्षित।

'कबहुँ कहुँ गावत ही कबहुँ खग-मृग-लता-कोपी।'
—मानदास

'प्रगटित पाक भीती कमलापति।' —सूरदास

कुछ ऐसी ही बात श्रीशुक भागवतमें कहते हैं—

गायन्त्यः प्रियकर्माणि रुदन्त्यश्च गतह्रियः।
तस्य संस्मृत्य संस्मृत्य यानि कैशोरबाल्ययोः॥
—श्रीमद्भागवत १० । ४७ । ९

अर्थात् अपने प्रियके कर्मोंका गान करती हुई और उनके बाल-कैशोर अवस्थाके जो कार्य उनका स्मरण करती हुई लज्जा छोड़कर रुदन करने लगीं।

श्रीनंददासजीकी—'सा पाछें इकबार ही रोइ उठीं ब्रज-नारि' रूप सूक्तिपर श्रीशुकने श्रीमद्भागवतमें और भी कहा है, जैसे—

इति गोप्यः प्रगायन्त्यः प्रलपन्त्यश्च चित्रधा।
रुरुदुः सुस्वरं राजन्कृष्णदर्शनलालसाः॥'
—श्रीमद्भागवत १० । ३२ । १

अर्थात्—हे राजन्, इस प्रकार गोपियाँ गान करती हुई और नाना प्रकारका प्रलाप करती हुई श्रीकृष्णके दर्शनमें अत्यन्त लालसा लगा अति उत्तम स्वरसे रोदन करने लगीं। उत्तम स्वर, यथा—

'सुस्वरं करुणदीर्घस्वरेणेत्यर्थः।' —श्रीजीवगोस्वामी

अथवा—

'सुस्वरं निर्लज्जतया दीर्घस्वरेण रुरुदुः।
—श्रीरामनारायण

६१

*सलिल*—जल, पानी, यथा—

'आपः स्त्री भूम्नि वार्वारि सलिलं' कमलं जलम्।

—अमरकोष १।९।१

*कंचुकी*—वस्त्र-विशेष, जो कि 'चोली' कहलाता है और स्तनोंपर पहिरी जाती है। कचुकी, चोली, अँगिया।

स्त्रीणामङ्गरक्षिणी।' —हेमचंद्र

कंचुको वारबाण स्यान्निर्मोके कञ्चुकेऽपि च।

यथाफकगृहीताग्रस्थितकक्षे च चालके॥

—मेदिनीकोष

*मेंड़ि*—घेरा, बाड़, हद, सीमा। कूल कौ तृन भयौ'—किनारेका तिनका हुआ। कूल—किनारा, तीर, तट, नदीके किनारे-का तृण, अर्थात् तिनका हुआ। कूल, यथा—

कूलं रोधश्च तीरं च प्रतीरं च तटं त्रिषु।

—अमरकोष १।९।७

मेदिनी कोषकार 'कूल' के इतर और अर्थ बतलाते हुए कहते हैं—

'कूलं तटे सैन्यपृष्ठे तडागस्तूपयोरपि'

—मेदिनीकोष

और तृन, (तृण)—

शष्पं बालतृणं घासो यवसं तृणमर्जुनम्।

—अमरकोष २।४।१६७

---

१ उक्त पदमें तृन या तृणको वन मानकर कई सुलेखकोंने इसके बड़े-बड़े विचित्र अर्थ किये हैं। कोई तो इसका अर्थ घास, रखा मानता है तो कोई औषधि और कोई किनारेका पेड़ द्रुम वन मानता है परन्तु हमारी तुच्छ बुद्धिके अनुसार उक्त शब्दका अर्थ यही उपयुक्त है।

कवि रघुनाथजी कहते हैं—

> मधुपुर के सिधुरे मनमोहन बीती अवधि घरी एक कि द्वै है।
> ऐसी दसा इतने में भई, 'रघुनाथ' सुने तें जचो भै है है॥
> कालिंदी के अँसुवान की सागर[1] बाढ़त जात सबी नभ ह्वै है।
> बात कहा कहिये ब्रज की अब बूड़ि है है कि बूड़त है रे॥[2]"

दो-एक संस्कृत सूक्तियाँ भी देखिये, जैसे—

> ' अनुदिनमतितीव्रं रोदिषीत्यमुत्र्यो
> सखि किल कुरुषे त्वं चाभ्यता मे सुधैव।
> हृदयमिदमनङ्गाङ्गारसंगाद्विलीय
> प्रसरति बहिरम्भः सुस्थितं नेत्रवम्र्मु॥[3]"

---

१ कालिंदीके अँसुवौन की सागर' पर उर्दूके प्रसिद्ध कवि 'जौक' साहबका एक शेर देखने लायक है, जैसे—

> 'समंदर कर दिया नाम, उसका नाहक सबने कह-कहकर।
> हुए थे कुछ जमा आँसू मेरी आँखों से बह-बहकर॥'

२ रघुनाथ कविके पहिले यही बात सूरदासने बड़े सुन्दर ढंगसे व्यक्त की है, जैसे—

> ' निसि-दिन बरसत नैन हमारे।
> सदा रहति पावस-रितु हम पै जब तें स्याम सिधारे॥
> अंजन थिर न रहत अँखियन में कर-कपोल भए कारे।
> कंचुकि-पट सूखत नहिं कबहूँ उर-बिच बहत पनारे॥
> आँसू-सलिल भए पग थाके, बहे जात सित-तारे।
> 'सूरदास' बूड़त है ब्रज अब काहे न लेत उबारे॥

३ "कोई विरह-विधुरा-नायिका सखीके पूछे जानेपर कि 'तू नित्य-प्रति—हर समय इतना क्यों रोती है' । इसपर वह ( नायिका ) उत्तर देती

"अस्मत्प्रयाणसमये कुरु मङ्गलानि
किं रोदिषि प्रियतमे वद कारणं मे ।
हे प्राणनाथ विरहानलतीव्रताप
धूमेन वारिगलितं मम लोचनाभ्याम् ॥'"

अंगानि मे दहतु कान्तवियोगवह्निः
संरक्ष्यतां प्रियतमो हृदि वर्तते यः ।
इत्याशयाच्छशिमुखी पक्ष्माम्बुभिर्विंदु
धाराभिरुष्णमभिषिंचति हृत्प्रदेशम् ॥'"

---

हुई कहती है कि सखी! ऐसा—इतना रो-रोकर क्यों रोती है—कहकर मुझे क्यों व्यर्थको बदनाम करती है। मेरी विरह-पीड़ासे अनभिज्ञ सखि! विश्वास कर ये मेरी आँखोंमें आँसू नहीं है अपितु कामाग्निसे पिघल-पिघलकर हृदय पानी हो नेत्रोंके मार्ग-द्वारा पिघलकर होकर बाहर निकल रहा है—बह रहा है। यही भाव कविसम्राट् बिहारीलालजीने अपनी सुमधुर भाषामें इस प्रकार कहा है, जैसे—

"उपज्यो आँसु अति बिरह की बढ़्यो प्रेम-रस-भीजि ।
नैननि के मग जल बहै हियो पसीजि-पसीजि ॥"

—बिहारीसतसई

१ प्रदेश (दूसरे देश) गमनके समय पत्नीके रोनेपर पति पूछता है कि हे प्रियतमे! मेरे प्रस्थान-समय—जानेके वक्त मंगलाचार न कर तुम रो रही हो—इसका क्या कारण है? यह बात सुनकर नायिका—प्रियतमा—उत्तर देती हुई कहती है 'प्राणनाथ, आपकी विरह-वह्नि (आग) का उठा हुआ धुआँ इन आँखोंमें लगा है जिसके कारण मेरी आँखोंसे आँसू निकल पड़े हैं और कुछ कारण नहीं है।'

२ 'कान्तकी—प्रियतमकी वियोग वह्नि (आग) मेरे अंगोंको भले ही जला दे किंतु हृदय-प्रदेशस्थित प्रियतमको यह उत्ताप (गरमी) न लगे, इस आशयसे वह चंद्रमुखी, धाराप्रवाह अश्रु-जल बरसाकर अपने हृदयको सींच रही है—भिगो रही है।"

'घर मेरा गर मैं न रोता तो भी वीराँ होता।
बहर गर बहर न होता तो बयाबाँ होता॥'[1]

—ग़ालिब

'पुकारा कासिदे-अश्क आज फ़ौजे-ग़म के हाथों से।
हुआ ताराज पहिले जानो-दिल का नगर पीछे॥
लहूको मैं तो अपने साथ ले आया हूँ और बाकी।
चले आते हैं उठते बैठते लख्ते-जिगर पीछे॥'[2]

—नज़ीर

---

१ लोग कहते हैं कि मैंने अपने घरको रो-रोकर बहा दिया मुझे अपनी आँखोंकी आँसुओंकी इस शक्तिसे तनिक भी इन्कार नहीं किंतु इस कारण मैंने अपनी ही हानि की, इस बातको मैं क़तई नहीं मानता। बेशक, मेरी आँखोंने आँसू बहा-बहाकर घरको साफ़ कर दिया—बहा दिया, परंतु यह ( आँसू ) ऐसा न भी करते तो भी मेरी बरबादीमें कुछ फ़र्क न था क्योंकि पृथ्वीके दो ही थल और जल विभाग हैं। यदि आँखें आँसू न बरसातीं तो जल न होता—जलसे न बहता बयाबाँ होता, अर्थात् जंगल होता।

२ विरहमें प्रेमीके नेत्रोंसे आँसुओंके साथ लहू भी—ख़ून भी आने लगा है। अतः उसके यह ध्यान पड़ने लगा कि अगर कुछ दिन यही हालत होती रही—नित्य-प्रति रोता ही रहा तो कलेजेके टुकड़े-टुकड़े होकर आँसुओंके साथ बाहर आने लगेंगे। इस भावको प्रदर्शन करते हुए कविवर 'नज़ीर' साहब फ़रमाते हैं कि—हरकारारूपी अश्रु यह सँदेसा लाया है कि आज प्रियतमके विरहकी सेनाने पहिले जान ( शरीर ) रूपी नगरको और उसके बाद दिल ( हृदय-पुर ) को लूट-मारकर चौपट कर डाला, अतएव उस ( जान और दिलकी प्रजारूप ) लहूको मैं अपने हमराह ( साथमें ) लिवा लाया हूँ और पीछे उठते-बैठते लख्ते-जिगर ( कलेजे ) के टुकड़े चले आ रहे हैं।

यहाँ तक गिरिया में रोए सहर तक ।
गली-कूचे में पानी है कमर तक ॥[1] —तबस्सी

अश्क आँखों से पल नहीं थमता ।
क्या बला दिल-ही-दिल में जाय थुम्ब ॥[2] —सोज़

मज़ा बरसात का देखो तो आ बैठो इन आँखों में ।
सियाही है सफ़ेदी है शफ़क है अब्रे-बाराँ है ॥[3]
—कोई शायर

६२

## उद्धवकी प्रेम-दशाका वर्णन

*गिलौन*—ग्लानि, मानसिक व्यथा, निंदा, अरुचि, भ्रांति, चित्त-की शिथिलता या खिन्नता, रोग-निर्मुक्त, खेद । मनकी एक वृत्ति जिसमें अपने किसी कार्यकी बुराई या दोष आदि देखकर अनुताप, अरुचि और खिन्नता उत्पन्न होती है ।

---

१ मैं उसकी जुदाईगीमें—विरहमें यहाँतक रोया कि गली-कूचोंमें मेरे आँसुओंका पानी कमर-कमर हो गया ।

२ अर्थ स्पष्ट है ।

३ ओ निठुर प्रियतम, यदि बरसातका ही—वर्षाऋतुका ही आनंद लेना है तो मेरी इन आँखोंमें आकर क्यों नहीं बैठता क्योंकि मेरी आँखोंमें वर्षा ऋतुसे रंजित घनघोर काली घटा है उजेला है ललाई है और पानीसे भरे धवलरूप बादलोंसे आच्छादित मेघ भी है ।

उक्त शेरको पढ़कर सैयद गुलामनबी ( रसलीन ) जीका यह दोहा बरबस याद आ जाता है । जैसे—

अमी हलाहल, मद भरे, सेत स्याम, रतनार ।
जियत, मरत झुकि झुकि परत जिहिं चितवत इकबार ॥

और इनका स्वरूप वर्णन करते हुए कहा जाता है—

'गोपिकाः श्रुतयोऽभवन् ।"

—गोप्योपनिषद्

अथवा—

गोप्यस्तु श्रुतयो ज्ञेया स्वाधिजा गोपकन्यकाः ।
देवकन्याश्च राजेंद्र न मानुष्य कथचन ॥'

—पद्मपुराण

और इनके नाम—

पूर्णरसा, रसमन्थरा, रसालया, रससुंदरी, रसपीयूषधामा, रसतरंगिणी, रसकल्लोलिनी, रसवापिका, अनंगसेना, अनंगमालिनी, मदयंती, रंगविह्वला, ललिता, ललितयौवना, अनंगकुसुमा, मदनमंजरी, कलावती रतिकला, कलकंठी, कलापस्या, रसोत्सुका, रतिसर्वस्वा रतिचिंतामणि ।

श्रुतिरूपा—

उद्गीता, रसगीता, कलगीता, कलस्वरा, कलकंठिका, विपची, कलपदा, बहुमता, बहुकर्मसुनिष्ठा, बहुहरि, बहुशाखा, विशाखा, सुप्रयोगतमा, विप्रयोगा, बहुप्रयोगा, बहुकला, कलावती, क्रियावती ।

मुनिस्वरूपा—

उग्रतपा, सुतपा, प्रियव्रता, सुरता, सुरेखा, सुपर्वा, बहुप्रदा, रत्नरेखा, मणिग्रीवा, अपर्णा, सुपर्णा, मत्ता, सुलक्षणा, सुदती, गुणवती, सोत्पलनयनी, सुलोचना, सुमना, सुभद्रा, सुशीला, सुरभि, सुखदायिनी ।

और गोपवाला—

चंद्रावली, चंद्रिका, कांचनमाला, रुक्ममाल्यवती, चंद्रानना, चंद्ररेखा, चंद्रवापी, चंद्रमाला, चंद्रप्रभा, चंद्रकला, सौवर्णमाला, मणिमालिका, वर्णप्रभा, सुवर्णकांचनसन्निभा, मालती, यूथी, वासंती, नवमल्लिका, मल्ली, नवमल्ली, शेफालिका, सौगंधिका, कस्तूरी, पद्मिनी, कुमुद्वती, रसाला, सुरसा, मधुमंजरी, रंभा, उर्वशी, सुरेखा, स्वर्णरेखिका, वसंततिलका।

—पद्मपुराण, पातालखण्ड

नित्य-प्रिया सहचारी—

चंद्रावली, विशाखा, ललिता, श्यामा, पद्मा, शैव्या, भद्रिका, तारा, विचित्रा, गोपाली, धनिष्ठा, पालिका, खंजनाक्षी, मनोरमा, मंगला, विमला, लीला, कृष्णा, सारिका, विशारदा, तारावली, चकोराक्षी, शंकरी, कुंकुम।

यूथ-पति—

चंद्रावली, सुशीला, शशिकला, चंद्रमुखी, माधवी, कदंबमाला, कुंती, यमुना, जाह्नवी, पद्ममुखी, सावित्री, सुधामुखी, शुभा, पद्मा, गौरी, सर्वमंगला, सरस्वती, भारती, अपर्णा, रति, गंगा, अंबिका, सती, नंदिनी, सुंदरी, कृष्णप्रिया, मधुमती, चंपा, चंदना।

मरम, मरजाद, रोष और गोपिका शब्दके सुंदर प्रयोग।

यथा—

"'मरम' की पीर न जानत कोइ।"

—अनन्यअली

"ऐसी तब 'मरजाद' सिहारी बासर बरसत बीते।"

—ज्ञानदास

"कहा 'रोग' रहे ए बातें तनक बिचारी मधुकर।"

—सूरदास

"हरि सँग भजत 'गोपिका' रँग भीनी।

—परमानंददास

उक्त भावपर श्रीसूर कहते हैं—

"अब अति चकितवंत मन मेरौ।
आयौ हो निरगुन उपदेसन भयौ सगुन कौ चेरौ।
मैं कछु ग्यान कह्यौ गीता कौ तुमहिं न परस्यौ नेरौ॥
अति अग्यान आनिकैं अपनौ दूत भयौ उन केरौ॥
निज जन जानि हरि इहाँ पठायौ दीन्हौ बोल घनेरौ।
'सूर' मधुप उठि चल्यौ मधुपुरी बोरि जोग कौ बेरौ॥"

—सूरसागर

श्रीनंददास उक्त सूक्ति—"ए सब प्रेमासक्ति हैं रहीं अब-कुल-लोप। धन्य ए गोपिका"—पर श्रीमद्भागवतमें गोपियोंके प्रति भगवान् कहते हैं—

'न पारयेऽहं निरवद्यसंयुजां
स्वसाधुकृत्यं विबुधायुषापि वः।
या माऽभजन्दुर्जरगेहशृङ्खलाः
संवृश्च्य तद्वः प्रतियातु साधुना॥'

—श्रीमद्भागवत १ । ३२ । २२

अर्थात्—

"तुम जो करी सो कोउ न करै सुनि नवल किसोरी।
लोक-बेद की सुदृढ़-सृंखला तृन-सम तोरी॥"

—नंददास

६४

*मेंटि*—मेटकर, नाशकर, तोड़कर। *परमानँद*—परमानंद, अत्यन्त आनंद, विशेष सुख, बहुत बड़ा सुख। *पटतर*—बराबरी, समता, उपमा, उदाहरण, मिसाल, तुल्यता, सादृश्य कथन।

मेंटि, परमानँद और पटतर शब्दके सुन्दर प्रयोग, यथा—

'मेंटि सकल सुरपति की पूजा गिरि को कान्ह रखायौ।
—परमानंददास
'परमानँद' कान्ह गोकुल मैं घर-घर बजत बधावौ।
—कृष्णदास
मुख 'पटतर' नहिं देन जाने कों कवि मति है अति भूली।'
—विट्ठलविपुल

कुछ ऐसी ही बात श्रीनारदने प्रेमका निरूपण करते हुए अपने 'भक्ति-सूत्र' में कही है, जैसे—

''अथातो भक्तिं व्याख्यास्यामः।
सा त्वस्मिन् परमप्रेमरूपा।
अमृतस्वरूपा च।
यल्लब्ध्वा पुमान् सिद्धो भवति अमृतो भवति तृप्तो भवति''

---

१ यही बात श्रीमद्भागवतमें भगवान् कहते हैं—

''न पारमेष्ठ्यं न महेन्द्रधिष्ण्यं
न सार्वभौमं न रसाधिपत्यम्।
न योगसिद्धीरपुनर्भवं वा
मय्यर्पितात्मेच्छति मद्विनान्यत्॥''
—श्रीमद्भागवत ११।१४।१४

यत्प्राप्य न किञ्चिद्वाञ्छति न शोचति न द्वेष्टि न रमते, नोत्साही भवति ।[1]

*

सा न कामयमाना निरोधरूपत्वात् ।
निरोधस्तु लोकवेदव्यापारन्यासः ॥"[2]

—नारदभक्तिसूत्र १—६, ७, ८

अर्थात्—'अब हम भक्तिकी व्याख्या करेंगे । वह परमप्रेमरूपा है और अमृतरूप भी है । जिसको पाकर मनुष्य सिद्ध हो जाता है, अमर हो जाता है—तृप्त हो जाता है । जिसके प्राप्त होनेपर मनुष्य किसी वस्तुकी इच्छा नहीं करता न शोक करता है, न द्वेष करता है, न किसी वस्तुमें आसक्त होता है और न उसे विषयादि भोगोंकी प्राप्तिके निमित्त उत्साह ही होता है ।

वह—प्रेमभक्ति कामना युक्त नहीं है, क्योंकि निरोधस्वरूप है । लौकिक और वैदिक कर्मोंके त्यागको 'निरोध' कहते हैं ।

---

१ श्रीशुक कहते हैं—

यस्य भक्तिर्भगवति हरौ निःश्रेयसेश्वरे ।
विक्रीडतोऽमृताम्भोधौ किं क्षुद्रैः खातकोदकैः ॥'

—श्रीमद्भागवत ६ । १२ । २२

२ कुछ ऐसी ही बात गोपियोंने भगवान्से कही है जैसे—

"चित्तं सुखेन भवतापहृतं गृहेषु
यन्निर्विशत्युत करावपि गृह्यकृत्ये ।
पादौ पदं न चलतस्तव पादमूलाद्
यामः कथं व्रजमथो करवाम किं वा ॥"

—श्रीमद्भागवत १ । २९ । ३४

श्रीशाण्डिल्य मुनि भी अपने भक्ति-सूत्रमें यही बात कहते हैं, जैसे—

'अथातो भक्तिजिज्ञासा। सा परानुरक्तिरीश्वरे।
तत्संस्थस्यामृतत्वोपदेशात्।'[1]
तदेव कर्मिज्ञानियोगिभ्य आधिक्यशब्दात्।[2]

—भक्तिसूत्र ११ २ ३, २२

यहाँ भक्तिसे प्रेम या अनुरागका ही अर्थ लेना चाहिये, क्योंकि द्वेषसे प्रतिकूल होनेके कारण और रस शब्द-द्वारा प्रतिपादित होनेसे भक्तिका नाम ही अनुराग है—इसे ही प्रेम कहते हैं, जैसे—

द्वेषप्रतिपक्षभावाद्रसशब्दाच्च रागः।"

—शा भ सू १६

---

१ अब भक्तिकी जिज्ञासा—विचार आरंभ करते हैं। वह भक्ति ईश्वरमें पूर्ण अनुरागको कहते हैं। उसमें जो चित्त लगाता है वह अमृत फल पाता है।

२ इससे भक्ति ही मुख्य है क्योंकि भक्तको कर्मठ, ज्ञानी और योगियोंसे उत्तम कहा है। गीतामें भी यही बात कही गयी है जैसे—

तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः।
कर्मिभ्यश्चाधिको योगी तस्माद्योगी भवार्जुन॥
योगिनामपि सर्वेषां मद्गतेनान्तरात्मना।
श्रद्धावान्भजते यो मां स मे युक्ततमो मतः॥

—श्रीमद्भगवद्गीता ६। ४६-४७

योगी तपस्वियोंसे ज्ञानियोंसे और कर्मकाण्डियोंसे अपेक्षा श्रेष्ठ है इसलिये अर्जुन, तू योगी हो। परंतु योगियोंमें मैं उसे ही सबसे श्रेष्ठ, उत्तम युक्त समझता हूँ जो कि मुझमें अंतःकरण लगाकर श्रद्धा-सहित मुझे भजे—मुझमें ही ध्यान लगाये।

सुंदरदासजी कहते हैं—

"न लाज तीन-लोक की न वेद को कह्यौ करै।
न संक-भूत-प्रेत की न देव-जच्छ तें डरै॥
सुनै न कान और की द्रसै न और इच्छना।
कहै न मुख और की सु भक्ति-प्रेम-लच्छना॥"



कबहुँक हँसि उठि नृत्य करै रोवन फिरि लागै।
कबहुँक गद्-गद्-कंठ, सब्द निकसै नहिं आगै॥
कबहुँक हृदै उमंग बहुत ऊँचे-सुर गावै।
कबहुँक ह्वै मुख-मौन गगन जैसो रहि जावै॥
चित्त-वित्त हरि-सौं लग्यौ सावधान कैसें रहै।
यह प्रेम-लच्छना भक्ति है, सिष्य सुनहि 'सुंदर' कहै॥

—सुंदरविलास

६५

लघु-ग्यान—अल्प ज्ञान, न कुछ ज्ञान, थोड़ा ज्ञान । मद—गर्व, अहंकार, अहंमन्यता, घमण्ड, अज्ञान, मतिविभ्रम, प्रमाद ।[1]

"मदोरेतसि कस्तूर्यां गर्वे हर्षेभदानयोः ।

—विश्वकोश

---

१ साहित्यमें 'मद' भी एक संचारी भाव—व्यभिचारी भाव माना जाता है, जैसे—

संमोहानंदसंभेदो मदो मद्योपयोगजः ॥'

—साहित्यदर्पण ३ । १४९

अर्थात् जिसमें बेहोशी और आनंदका संमिश्रण हो वह अवस्था 'मद' कहलाती है।

व्याधि—व्याधि, रोग, पीड़ा, क्लेश, दुःख। यथा—

"स्त्री रुग्रुजा चोपतापरोगव्याधिगदामयाः।"

—अमरकोश २। ६। ५१

साहित्य-शास्त्रमें 'व्याधि' एक संचारी भाव भी माना जाता है, साहित्य-दर्पणमें लिखा है—

"व्याधिर्ज्वरादिर्वाताद्यैर्भूमीच्छोत्कम्पनादिकृत्।"

—सा० द० ३। १६४

ब्रज-भाषाके सुप्रसिद्ध कवि 'पद्माकर' भट्ट संचारीकी व्याख्या करते हुए कहते हैं—

'काम सोकन आदि ते जे ज्वरादि के पीन।
प्रगट होत 'मद' नाम तहँ औरें मति बलहीन॥

—जगद्विनोद

और उदाहरण जैसे—

'वृंदावन-बीथिनि मैं बंसीबट-छाँह जहाँ।
कौतुक अनोखौ एक आज लखि आई मैं।
जागै जुरो हार एक मदन-बनी की जहाँ—
गोपिन की भीर रहयो घुमि घुँघुराई मैं॥
'द्विजदेव' सोहत की न रीति कछू ऐसी आइ
है रही सु नैननि रसमस की दिखाई मैं।
हैं-हैं कछु रूप मनमोहन सौं चीर
वै अहीरनें गँवारी हेरि हेरन पराई मैं॥

—शृंगारलतिका

अथवा—

"चौंस दमासी भरि रही बिवसि बावरी देह।
झुकति हँसति हँसि-हँसि झुकति झुकि-झुकि, हँसि-हँसि देह॥"

---

१ वात, पित्त और कफ उत्पन्न ज्वरादिको 'व्याधि' कहते हैं।

> 'या दोहनेऽवहनने मथनोपलेप
> प्रेंखेंखनार्भरुदितोक्षणमार्जनादौ ।
> गायन्ति चैनमनुरक्तधियोऽश्रुकण्ठ्यो
> धन्या व्रजस्त्रिय उरुक्रमचित्तयानाः ॥' [1]
>
> —श्रीमद्भागवत १० । ४४ । १५

श्रीनंददासजीकी उक्त सुमधुर सूक्तिके सदृश भर्तृहरिजीने भी एक बड़ी उत्तम उक्ति कही है जैसे—

> 'यदा किंचिज्ज्ञोऽहं द्विप इव मदान्धः समभवं
> तदा सर्वज्ञोऽस्मीत्यभवदवलिप्तं मम मनः ।
> यदा किंचित्किंचिद्बुधजनसकाशादवगतं
> तदा मूर्खोऽस्मीति ज्वर इव मदो मेव्यपगतः ॥' [2]
>
> —नीतिशतक

श्रीसूर कहते हैं—

> 'अब अति पंगु भयौ मन मेरौ ।
> गयौ हो निर्गुन उपदेसन भयौ सगुन कौ चेरौ ॥
> जो कछु कह्यौ ज्ञान-गाथा सो तुमहिं न परस्यौ नेरौ ।
> मैं सठ बार कियौ सो यौं ही कह्यौ-सुन्यौ तैंसह केरौ ॥

---

१ जो दूध दुहने, दही मथने, कूटने, लीपने, झूलने, बालकोंके रोने-धोने और बुहारने आदिके समय भी प्रेमपूर्ण गद्गद् कंठ और अनुरक्त बुद्धिसे भगवान्‌का यशोगान करती हैं वे भगवान् श्रीकृष्णमें ही अपना मन लगाये रहनेवाली व्रजकी स्त्रियाँ धन्य हैं ।

२ जब मैं थोड़ा-सा ज्ञान प्राप्तकर हाथीके समान मदान्ध हो गया था, उस समय मेरा मन 'मैं ही सर्वज्ञ हूँ' ऐसा सोचकर घमंडमें चूर हो रहा था परंतु जब विद्वानोंके पास बैठकर कुछ-कुछ ज्ञान प्राप्त किया तो 'मैं मूर्ख हूँ' ये समझनेके कारण ज्वरके समान मेरा दर्प दूर हो गया ।

मैं जान्यौं नहिं प्रेम सु पलभरि ज्यौं चरमास बसेरौ ।
'सूर' स्याम पै माग्यौ दीजै छोरि जोग कौ बेरौ ॥"

अथवा—

मैं ब्रज-बासिनि की बलिहारी ।
जिनके संग सदाँ क्रीड़त हैं श्रीगोवरधनधारी ॥
किन्हूँ के घर माखन चोरत किन्हूँ के सँग दानी ।
किन्हूँ के सँग धेनु चरावत हरि की अकथ-कहानी ॥
किन्हूँ के सँग जमुना के तट, बंसी-टेरि सुनावत ।
'सूरदास' बलि-बलि चरननि की पै सुख नित मोहिं भावत ॥"

—सूरसागर

६६

## उद्धव-अभिलाषा-कथन

धूरि[1]—धूलि, रज, रेणु । जीवन-मूरि—संजीवनी बूटी, जिलानेवाली जड़ी । अत्यंत प्रिय वस्तु । जीवन औषधी ।

धूरि और जीवनमूरि शब्दके सुन्दर प्रयोग, यथा—

है उमड़ अंचल भरि पौढ़ति सबै 'धूरि भरि देह ।

—सूरदास

रामदास' को ठाकुर गिरिधर, जन-जन जीवन-मूरि ॥

—रामदास

---

१ ब्रजरजकी—धूरिकी महिमा नागरीदासजीने बड़ी उत्तम वर्णन की है जैसे—

"जदपि न्हात न मर्द-पति जाति ब्यार है पौनि ।
तदपि न तीरथ-जल कोऊ ब्रजकी धूरि समौनि ॥"

—नागरसमुच्चय

कविवर रसखानजी भी कुछ ऐसी चाहना करते हुए फर्माते हैं—

"मानुष हौं तो वही रसखानि बसौं ब्रज गोकुल-गाँव के ग्वारन।
जो पसु हौं तो कहा बस मेरो चरौं नित नंद की धेनु-मझारन॥
पाहन हौं तो वही गिरि को जो धर्यो कर छत्र पुरंदर धारन।
जो खग हौं तो बसेरो करौं मिलि कालिंदी-कूल-कदंबकी डारन॥

—सुजानरसखान

श्रीहठीजी कहते हैं—

गिरि कीजै गोधन मयूर नव कुंजन को
पसु कीजै महाराज नंद के बगर को।
नर कीजै तौन जौन राधे-राधे नाम रटै
तट कीजै बर कूल-कालिंदी-कगार को॥
इतने पै जोई कछु कीजिये कुँवर कान्ह
राखिये न आन फेरि 'हठी' के झगर को।
गोपी-पद-पंकज-पराग कीजै महाराज,
तृन कीजै रावरेई गोकुल-नगर को॥

—राधासुधाशतक

परम प्रेमी रसिक किशोरीजी कहते हैं—

'कदम-कुंज ह्वै हौं कबै श्रीवृंदावन-माँहि।
'ललितकिसोरी' लाड़िले बिहरैंगे तिहि छाँहि॥



"सुमन-वाटिका बिपिन में ह्वै हौं कब मैं फूल।
कोमल कर दोउ भावते धरि हैं बीनि दुकूल॥
मिलि है कब अँग छार ह्वै श्रीबन-बीथिनि धूरि।
परि हैं पद-पंकज पिया मेरी जीवन-मूरि॥



उर्दू साहित्यके महारथियोंने भी अपने-अपने प्रेमियोंसे अमूल्य अभिलाषाएँ की हैं, उनमेंसे कुछ नमूने यहाँ दिये जाते हैं—

'मुँह में गर पानी चुआवे यार अपने हाथ से।
मर्ग की तल्ख़ीसे शीरी-तर कोई शर्बत नहीं॥'[1]

अथवा—

"आँखें मेरी तलुओं से वह मल जाय तो अच्छा।
यह हसरते पा बोस निकल जाय तो अच्छा॥"[2] —ज़ौक़

---

तद्वापीषु पयस्तदीयमुकुरे ज्योतिस्तदीयाङ्गन—
व्योम्नि व्योम तदीयवर्त्मनि धरा तत्तालवृन्तेऽनिलः॥

—सुभाषित

अर्थात्, यह नश्वर-भूत शरीर पञ्चतत्त्वोंके पृथक्-पृथक् स्वरूपोंमें लय हो तो कृपाकर इतना कीजियेगा कि जल-विभाग तो उस सुन्दर सरोवर में चला जाय जिसमें प्रियतम स्नान करता हो—पान करता हो और तेज तत्त्व उस दिव्य दर्पणमें लीन करना जिसमें वह अपना मुखड़ा देखता हो। आकाश-तत्त्व उसके घरका आँगन बन जाय जिसमें वह रहता हो। पृथ्वी-तत्त्व उसके मनोहर मार्गमें मिल जाय जहाँ कि वह धीरे-धीरे पैर धरता हो। इसी प्रकार वायु-तत्त्व उस पंखेकी हवामें परिवर्तित हो जाय जिससे कि वह अपने श्रम-सीकर सुखाता हो।

१ मरते समय अगर मेरा प्यारा मित्र, अपने हाथसे जरी पानी मेरे मुँहमें चुआ दे—टपका दे तो मौतकी कड़ुवाहटसे बढ़कर मेरी समझसे दुनियाँमें सचमुच कोई मीठा शर्बत नहीं।

२ वह मेरा प्यारा मरते समय भी आकर अपने पैरके तलुएसे मेरी अभागिनी आँखें आकर मल जाय तो बहुत अच्छा हो क्योंकि किसी तरह मेरे दिलसे उसके पैर चूमनेकी हसरत तो निकल जाय,—इच्छा तो पूर्ण हो जाय।

"दफ़न करना मुझ को कूचए-यारमें।
ख़ाक बुलबुल की बने गुलज़ार में॥" —कोई शायर

अप्रकाँडे—शाखारहित वृक्षकी परिभाषा लिखते हुए 'भरत' मामान् लिखते हैं, कहते हैं—

'भविद्यमानप्रकाण्डस्तनुप्रकाण्डो वा बहुपत्रवान् मल्लीखिरंटी—मलकमलधरापीरणादिर्मूलाधारस्य पूर्वभागः प्रकाण्डः॥ —भरतमते

अथवा—

गुच्छगुल्मन्तु विविध तथैव तृण जातयः। —मनुः

गुल्मकी व्याख्या—परिभाषा लिखते हुए 'कुल्लूकभट्ट' कहते हैं। यथा—

"यत्र लतासूत्रा भवति न च प्रकाण्डानि ते गुच्छा मल्लिका-द्याः गुल्मा एकमूलाः सघातजाताः।" —अमरकोश टीका

लता—बेल, बल्ली बल्लरी। लता वह वृक्ष विशेष होता है जिसकी लंबाई तो बहुत हो, परंतु बिना आश्रय कहीं न रह सके। यह प्राय सूत या डोरीके मानिंद पतला होता है और बिना सहारे ये नहीं बढ़ता या नहीं बढ़ती। अमरकोशमें इसके नाम यों लिखे हैं, जैसे—

"वल्ली तु व्रततिर्लता।

—अमरकोश २। ४। ९

बेली—बेल, बल्ली बल्लरी। वनस्पतिशास्त्र अनुसार वे कोमल छोटे पौधे जिनमें काण्ड, अर्थात् मोटे तने नहीं होते और अपने बलपर ऊपरकी ओर उठकर नहीं बढ़ सकते[1]।

---

१ न प्रकाण्डः स्कंधो यस्य स अप्रकांड।

२ श्रीनंददासजीने इस छंदमें—लता और बेली दोनों समानार्थवाची शब्दोंका साथ-साथ प्रयोग किया है जो कि उचित-सा प्रतीत नहीं होता। अथवा श्रीनंददासजीने इन शब्दोंका विभिन्न अर्थोंके पालनस्वरूप प्रयोग किया हो तो यह बात विचारणीय है। अमरकोशकारने तो इन दोनों शब्दोंको समानार्थवाची ही माना है जैसा कि उदाहरणस्वरूप लिखा जा चुका है। पद्मचन्द्रकोषमें एक बेल शब्दका अर्थ 'उपवन' और लिखा है परंतु इसकी पुष्टिमें न तो कोई

द्रुम, गुल्म, लता, बेली आदि सरस शब्दोंके सुन्दर प्रयोग, जैसे—

'अधिक अपार होत मैथिल की द्रुम' ता किय सिकसावल। सूरदास—

---

उदाहरण ही मिला है और न इसकी व्युत्पत्ति। हेमचन्द्रने अपने कोषमें इस अर्थका प्रयोग करते उदाहरणमें लिखा है—

लतोपान्त्यां वने वेल्लमारामः कृत्रिमे वने।

आपटे महोदयने अपनी संस्कृत-अंग्रेजी डिक्शनरीमें—कोषमें वेल्ल शब्दका 'उपवन' अर्थके अनन्तर—'कुंज' अर्थ और माना है। अतः अर्थ ये कुछ हो उक्त दोनों अर्थोंकी तो यहाँ संगति नहीं बैठती परंतु लताका यदि बेली और 'बेलि' का—बेलीका छोटी-छोटी बेलें जैसे चमेली आदिकी अथवा पृथ्वीपर फैलनेवाली बेलें जैसे कुम्हड़ादिकी अर्थ मान लें तो फिर पुनरुक्ति दोष न आकर अर्थकी संगति बैठ जाती है। विशेष विज्ञ पाठकोंके ऊपर निर्भर है। एक महानुभावका कहना है कि लता पुष्पवती होती है और बेल नहीं यह बात भी नहीं जँचती। अपने लिखे कि लता कहते हैं उसमें भी फूल हैं और बेलमें भी। एक महानुभावका कहना है—गुल्म और लता एक ही शब्द है पृथक्-पृथक् नहीं और इसका अर्थ 'झाड़' जो कि अवश्य एक वृक्षविशेष होता है। परंतु उदाहरण या प्रमाण देनेमें आप भी असमर्थ हैं। श्रीनंददासजीकी तरह लता और बेलीका साथ-साथ प्रयोग भी विशेष नहीं मिलता केवल 'ग्वाल' कविने अपने भ्रमरगीतमें इन दोनों शब्दोंका साथ-साथ प्रयोग किया है। जैसे—

नेकी या बनाओ तो बनाओ बनपाल ह्वै के
नाच नाच गाइ गाइ गुनन सुनाऊँ मैं।
लता द्रुम बेली रँगरेली जो करो तौ करौ—
रावरे ही आँगन में पुष्प-हार छाऊँ मैं॥
जो पै रज-रेनुका बनाओ मन भाओ यही—
तो पै पद-पंकज को सीस पै चढ़ाऊँ मैं।
मेरी भार पाऊँ समझाऊँ श्री राधेरौनी
ग्वाल दे निकुंजन को देवोई कहाऊँ मैं॥

—पुरुषोत्तमदासजीसे प्राप्त

"'गुल्म' 'लता' है रहिए हरि सौं तन रंजित ब्रज रेनु।

नागरीदास

"ज्यौं 'किधौं' ग्रीषम-धातु धरौं तौ तरुवर कपर्होंहि।"

—सूरदास

कुछ ऐसी ही शुभ चाहना श्रीमद्भागवतमें उद्धवजीने भी की है, जैसे—

आसामहो चरणरेणुजुषामहं स्यां
वृन्दावने किमपि गुल्मलतौषधीनाम्।
या दुस्त्यजं स्वजनमार्यपथं च हित्वा
भेजुर्मुकुन्दपदवीं श्रुतिभिर्विमृग्याम्॥[1]

—श्रीमद्भागवत १० | ४७ | ६१

अथवा—

"वन्दे नन्दव्रजस्त्रीणां पादरेणुमभीक्ष्णशः।
यासां हरिकथोद्गीतं पुनाति भुवनत्रयम्॥"[2]

—श्रीमद्भागवत १० | ४७ | ६३

नागरीदासजी कहते हैं—

ऊधो बार-बार सिर नावत।
नंद-गाँव ब्रज, पुलकि विह्वल ह्वै कर चौहन सौं छुवत॥

---

१ मैं इन गोपियोंकी-चरण-रेणु-रंजित वृंदावनमें उत्पन्न गुल्म लता और औषधोंमेंसे कोई भी हो जाऊँ—बन जाऊँ तो बड़ा उत्तम हो क्योंकि इन्हों (गोपियों) ने छोड़े जानेमें असमर्थ अपने पति पुत्रादिक और स्मार्त-मार्गका त्याग कर वेदोंद्वारा ढूँढ़े जाने योग्य भगवान् कृष्णकी पदवीको प्राप्त की।

२ मैं नंद और व्रजकी इन सब स्त्रियोंकी चरण-रजकी बारंबार वंदना करता हूँ, क्योंकि इनके गाये गये 'हरिगीत' त्रिभुवनको पवित्र करनेवाले हैं।

प्रेम गोपी तुम रँगी श्याम रँग तज्यो सकल चित चैन ।
पुरुष कहा है रहिहै इहि यौं तब रँगित ब्रज-रैन ॥
प्रेम-भक्ति-रस सुधा पियो सो अब चित अँचवत न आइ ।
तुम मेरी गुरु कह्यौ उमहुँ सब परस तिहारे पाँइ ॥
यौं कहि कह्यौ ऊधौ नागर को फेरि सकत नहिं पीठि ।
'नागर' मन क्यों नाय राखिये ऐंम पहुँचायो नीठि ॥

—नागरसमुच्चय

भारतेंदु बाबू हरिश्चन्द्रजी कहते हैं—

'व्रज के लता-पता मोहिं कीजै ।
गोपी-पद-पंकज-पावन की रज जामें सिर भीजै ॥
आवत जात कुंज की गलियन रूप-सुधा नित पीजै ।
श्रीराधे राधे मुख यह वर 'हरीचंद' को दीजै ॥

—प्रेममालिका

५८

साधु-संग—श्रेष्ठ पुरुषोंका संग, सोहबत, अच्छे मनुष्योंका साथ, उत्तम सज्जनोंका साथ। पारस—एक कल्पित पत्थर जिसकी बाबत कहा जाता है कि यदि उससे लोहा छुलाया जाय तो सोना हो जाय। संस्कृतमें इसका नाम—'स्पर्शमणि' कहते हैं। कंचन—सुवर्ण, सोना यथा—

स्वर्णं सुवर्णं कनकं हिरण्यं हेमहाटकम् ।
तपनीयं शातकुंभं गांगेयं भर्म कर्बुरम् ॥'
चामीकरं जातरूपं महारजतकांचने ।
रुक्मं कार्तस्वरं जाम्बूनदमष्टापदोऽस्त्रियाम् ॥

—अमरकोश २ । ९ । ९४, ९५

साधु-संग, पारस और कंचन आदि सरस शब्दोंका सुन्दर प्रयोग—

'साधु-संग कबहूँ ना कीन्यौं एकन पंथे हरि।'

—नाभादास

'पारस' के संग लोहा मिलायौ।
सो लोहा 'कंचन' हो निसरयौ॥

—कबीरदास

सत्संगति महिमाका वर्णन करते हुए भागवतमें महर्षि कहते हैं—

'तुलयाम लवेनापि न स्वर्गं नापुनर्भवम्।
भगवत्सङ्गिसङ्गस्य मर्त्यानां किमुताशिषः॥'[1]

—श्रीमद्भागवत १ । १८ । १३

आगे चलकर उद्धवके प्रति भगवान् कहते हैं—

'न रोधयति मां योगो न सांख्यं धर्म एव च।
न स्वाध्यायस्तपस्त्यागो नेष्टापूर्तं न दक्षिणा॥
व्रतानि यज्ञश्छन्दांसि तीर्थानि नियमा यमाः।
यथावरुन्धे सत्सङ्गः सर्वसङ्गापहो हि माम्॥'[2]

—श्रीमद्भागवत ११ । १२ । १-२

---

१ यदि भगवान्‌में आसक्त लोगोंका क्षणभर भी संग प्राप्त हो तो उससे स्वर्ग और मोक्षतककी तुलना नहीं हो सकती फिर अन्य अभिलषित पदार्थोंकी क्या बात ?

२ सम्पूर्ण आसक्तियोंको दूर करनेवाला सत्संग मुझे जिस प्रकार अपने वशमें करता है वैसा न योग न सांख्य न धर्म न स्वाध्याय न तप, न त्याग न इष्टापूर्त, अर्थात् पशुओंकी भलाईके कार्य न दक्षिणा व्रत न यज्ञ न वेद न तीर्थ और न नियम ही कर सकते हैं।

पद्मपुराणमें कहा है—

> भाग्योदयेन बहुजन्मसमार्जितेन
> सत्सङ्गमेव लभते पुरुषो यदा वै।
> अज्ञानहेतुकृतमोहमहान्धकार
> नाशं विधाय हि तदोदयते विवेकः॥[1]
>
> —पद्मपुराण ६। १९। ७९

सत्संगकी मधुर महिमा गाते हुए अध्यात्मरामायणमें लिखा है—

> भक्तानां मम योगिनां सुविमलस्वान्तातिशान्तात्मनां
> मत्सेवाभिरतात्मनां च विमलज्ञानात्मनां सर्वदा।
> संगं यः कुरुते सदोद्यतमतिस्तस्यैव नित्यानन्यधी-
> र्मोक्षस्तस्य करे स्थितोऽहमनिशं दृश्यो भवे नान्यथा॥[2]
>
> —अध्यात्मरामायण ३। ४। ५५

भर्तृहरिजी कहते हैं—

> 'जाड्यं धियो हरति सिञ्चति वाचि सत्यं
> मानोन्नतिं दिशति पापमपाकरोति।

---

१. जब बहुत जन्मके पुण्य-पुञ्जसे भाग्योदय होने पर पुरुषको सत्सङ्गकी प्राप्ति होती है, तब ही अज्ञानजन्य मोह और मदरूप अन्धकारका नाश कर विवेकरूप सूर्य उदय होता है।

२. जो तत्परतापूर्वक साधु-सेवामें अनन्य बुद्धि रखता हुआ मेरे भक्तों का निर्मल और शान्तचित्तवाले योगियोंका मेरी सेवा-पूजामें अनुरक्त भक्तोंका और निर्मल ज्ञानियोंका सदा ही संग करता है उसके मोक्ष करतल-गत रहता है तथा मैं अहर्निश उसकी दृष्टिका विषय बना रहता हूँ, अन्य किसी उपायसे मैं दर्शन नहीं दे सकता।

चेतः प्रसादयति दिक्षु तनोति कीर्तिं
सत्संगतिः कथय किं न करोति पुंसाम् ॥'[1]

—नीतिशतक

अथवा—

'तत्त्वं चिन्तय सततं चित्ते
परिहर चिन्तां नश्वरवित्ते ।
क्षणमिह सज्जनसंगतिरेका
भवति भवार्णवतरणे नौका ॥'[2]

—कस्यचित्

सत्संगतिपर ब्रज-भाषा-साहित्याकाशके सुन्दर सूर्य श्री 'सूर' कहते हैं—

जा दिन संत-पाहुने आवत ।
तीरथ कोटि असनान करें फल, दरसन ही तें पावत ॥
नेह नयो दिन-दिन-प्रति उनकौ चरन-कमल चित लावत ।
मन-बच-क्रम और नहिं जानति सुमिरति औ सुमिरावत ॥
मिथ्यावाद उपाधि-रहित है बिमल-बिमल जस गावत ।
बंधन-करम-कठिन जे पहिले सोऊ काटि बहावत ॥
संगति रहै साधु की अनुदिन भव-दुख दूरि नसावत ।
'सूरदास' या जनम-मरन तें तुरत परम-गति पावत ॥

—सूरसागर

---

१ सत्संगति पुरुषोंका क्या उपकार नहीं कर सकती, वह (सत्संगति) बुद्धिकी जड़ताको हरती है वाणीमें सत्यका संचार करती है सम्मान बढ़ाती है, पापको दूर करती है चित्तको आनन्दित करती है और सम्पूर्ण दिशाओं-में कीर्तिका विस्तार करती है ।

२ चित्तमें निरन्तर तत्त्वका चिन्तन करो या न करो, धनकी चिन्ता भी छोड़ो या न छोड़ो क्योंकि सज्जनोंकी एक क्षणकी संगतिरूप नौका ही संसार सागरसे पार करनेको काफी है ।

गोस्वामी श्रीतुलसीदासजी कहते हैं—

बिन सतसंग बिवेक न होई राम-कृपा बिन सुलभ न सोई।
सत-संगति मुद-मंगल-मूला सोई फल सिधि सब साधन फूला।[1]
सठ सुधरहिं सत संगति पाई पारस-परसि कुधातु सुहाई।
सब कर फल हरि-भगति सुहाई सो बिन संत न काहू पाई।
अस बिचार जोइ कर सतसंगा राम भगति तेहि सुलभ बिहंगा ॥[2]
तात स्वर्ग अपवर्ग-सुख धरिय तुला एक अंग।
तूल न ताहि सकल मिलि जो सुख लव सत-संग ॥[3]
बिन सत-संग न हरि-कथा तेहि बिन मोह न भाग।
मोह गएँ बिन राम-पद होहि न दृढ़ अनुराग ॥
बिन सतसंग भगति नहिं होई, ते तब मिलें द्रवै जब सोई।[4]
अजहूँ तवै श्रीमत्यासु राघव साधु संगति पाइये।
जेहि जम-त्रास समगमादिक पाप-रासि नसाइये ॥
जिनके मिलें सुख-दुख-समान अमानतादिक गुन भए।
मद मोह लोभ बिषाद क्रोध सुबोध तें सहजहिं गए ॥

—विनयपत्रि

परम रसिक नागरीदासजी कहते हैं—

सब सुख सौंज-भरनै भर्यें।
और ठौर न कहूँ आनँद ढूँढ़ई कै मर्यें ॥
दुख-मूल प्रवृत्ति-मारग कहि न मानत कोइ।
सुख राधा बिहरि बिहारि को मन जानि है दुख सोइ ॥
सतसंग अंबुज मन-सरोवर कीरतन-सुख-धाम।
कीजिये हरि बसि तिन को सेवत नागरी दास ॥

●

---

१ रामायण बालकांड।
२ रामायण उत्तरकांड।
३ रामायण सुन्दरकांड।
४ रामायण उत्तरकांड।

"राम बुलावा भेजिया दिया 'कबीरा' रोइ।
जो सुख साधु-संग मों सो बैकुंठ न होइ॥"



"एक घड़ी आधी घड़ी आधी हूँ सें आध।
'कबीर' संगत साध की कटै कोटि अपराध॥"

—संतबानीसंग्रह

सुन्दरदासजी कहते हैं—

"प्रीति प्रचंड लगै परब्रह्महिं और सबै कछु लागत फीकौ।
सुद्ध हृदै मन होइ सो निरमल द्वैत प्रभाव मिटै सब जीकौ॥
मोहरुषाँय अनंत चलै यहँ 'सुंदर' जैसें प्रगट सरीकौ।
ताहि तें आँखि लगी निसि-बासर साधु को संग सदाँ अति नीकौ॥"



तात मिलै, पुनि मात मिलै सुत-भ्रात मिलै जुवती सुखदाई।
राज मिलै गज-बाज मिलैं, सब साज मिलैं मन-बाँछित पाई॥
लोक मिलै सुर-लोक मिलै बिधि-लोक मिलै बैकुंठहु जाई।
'सुंदर' और मिलै सबही सुख संत-समागम दुर्लभ भाई॥

—सुन्दरविलास

अन्तमें श्रीमज्जीवगोस्वामीजीकी उद्धव प्रति उक्ति भी देखिये और मनन करिये, जैसे—

"तं श्रीमदुद्धवं वन्दे कृष्णप्रेष्ठवरोऽपि यः।
गोपीपादाब्जधूलिस्पृक् तृणजन्माप्ययाचत॥"[1]

—श्रीमद्भागवत वैष्णव तोषिणी टीका

---

१ मैं उन कृष्णके परम श्रेष्ठ सखा उद्धव—भक्तकी वंदना करता हूँ जो कि गोपी-पाद-पद्म-धूलि-रंजित तृण होना चाहते हैं।

रंचक हमारी सुनौ रंचक हमारी सुनौ
रंचक हमारी सुनौ कहि रहि जात हैं॥

●

'दाबि-दाबि छाती पाती-लिखन लगायौ सबै,
ब्यौंत लिखिबे कौ पै न कोऊ करि जात है।
कहै 'रतनाकर' फुरति नाहिं बात कछू,
हाथ धर्यौ हीतल थहरि थरि जात है॥
ऊधौ के निहोरैं फेरि नैंकु धीर जोरैं पै
ऐसौ अंग-ताप कौ प्रताप भरि जात है।
सूखि जाति स्याही लेखिनी कैं नैंकु डंक लागैं
अंक लागैं कागद बररि बरि जात है॥

●

कोऊ चले काँपि संग कोऊ उर-चाँपि चले,
कोऊ चले कछुक अलापि हलबल सैं।
कहै 'रतनाकर' सुदेस तजि कोऊ चले
कोऊ चले कहत संदेस अबिरल सैं॥
आँसु चले काहू के सु काहू के उसास चले
काहू के हियै पै चंद्रहास चले हल सैं।
ऊधव के चलत चलाचल चली यौं चल-
अचल चले औ अचले हू भए चल सैं॥

●

'पीन्हौं प्रेम-नेम-गरुआई-गुन ऊधव कौ
हिय सौं हमेस-हरुआई बहिराइ कैं।
कहै 'रतनाकर' त्यौं कंचन बनाइ काय
ग्यान-अभिमान की तमाई बिनसाइ कैं॥
बातनि की धौंक सौं धमाइ चहूँ कौरनि सौं
निज बिरहानल तपाइ पिघिलाइ कैं।

७२

नातरु—नहीं तो।

नातरु शब्दका सरल प्रयोग, यथा——

चली हुती मन तजी साँवरे 'नातरु गुरुजन बीच।

—मधुरअली

श्रीमाधव महाचार्यजी अपने 'उद्धव दूत' महाकाव्यमें कहते हैं—

वीतासङ्गाः शयनगमनस्नानपानाशनादौ
गायन्त्यस्त्वच्चरितगुणिताः संततं गीतगाथाः।
औदासीन्यं किमपि सकलां बन्धुवर्गे वहन्त्यो
गोप्यो लीलास्थलिषु भवतो योगिनीवद्भ्रमन्ति॥

अर्थात् हे भगवन्, गोपियाँ शयन, बसन, स्नान, पान और भोजन आदि सम्पूर्ण विषयोंसे आसक्ति हटाकर निरन्तर आपके ही चरित्रोंसे वर्णित गीतोंको गाती अपने बन्धु-जनोंके प्रति अति उदासीनता दिखाती हुई आपकी लीला-भूमि व्रजमें योगिनियोंके सदृश भ्रमण कर रही हैं।

कोई कवि कहता है—

शीर्णा गोकुलमण्डली पशुकुलं शष्पाय न स्पन्दते
मूका कोकिलसंहतिः शिखिकुलं न व्याकुलं नृत्यति।
सर्वे त्वद्विरहेण हन्त नितरां गोविन्द दैन्यं गताः
किंत्वेका यमुना कुरङ्गनयनानेत्राम्बुभिर्वर्धते॥'

अर्थात् हे गोविन्द, आपके बिना गोप-बालकोंकी मण्डली अस्त-व्यस्त—तितर बितर हो गयी है, गौएँ घास चरनेकी चेष्टा नहीं करतीं,

कबहुँ बेनी गूँथि निज-कर पग महावर लाँय ।
कबहुँ आगे जोरि-कर करि दीन-चित-सनमाँन ॥
प्रेम-आगैं नेम की कछु चलत नाँहि निदाँन ।
रिनी ह्वै झुके रहैं क्यौं नवल-'नागर' आँन ॥

—नागरसमुच्चय

सुकवि नंदरामजी कहते हैं—

'सीर समीरन की चढ़ झूलनि कैलिया-कूकनि क्यौं सहि जाइगी ।
कैसी निदाघ परी यह बाल तची-तन-तापन सौं दहि जाइगी ॥
हाय कछु सुधि ल्याइहौ नाँहि 'नँदराम' हिए की हिये रहि जाइगी ।
हाल लिखौ नँदलाल न तौ अँसुवान की धार-ही में बहि जाइगी ॥

—हजारा

निज कवि कहते हैं—

नंद सुत मोहू उपनंद गोप बसती भी—
जसुमति गोपी ग्वाल सखा सो भरे रहैं ।
गाय बछरू, पंछी पसु अँसुवा न भूलें दृग
ऐसी तुम बस, पात मुरलि धरे रहैं ॥
निज चू' तिहारी एक आगम की आस ही पै
साँसन में राखें प्रान गोकुल भरे रहैं ।
आँखिन न खोलें नेकु तुमहूँ न खोलें-
तन समझ न खोवें सब मरे से परे रहैं ॥

पद्माकरजी कहते हैं—

'प्यारे नँद नंद अरविंद-मुखी गोकुल की
तुम बिन चंद चाँदिनी-सी डरियो करें ।
कहै 'पद्माकर' सुराये पीरे पौन हूँ तें
निपट निदाँन पीरी पीरी परियो करें ॥

हंसगन चंद चू की आगरी गली पे गली
बैननि के नीर तें नदी-सी हरिबो करें ।
मिलि-बिछुरे हो त्यों ही बिछुर-मिलौगे फेरि
पाती एक आसा पै स्वाँसा भरिबो करें ॥
—जगदीनेश

चतुर्वेद हरनामजी कहते हैं—

ढूरे अंक कोपल, बिलोचननि बिहारी लीन्ही
तुम्हीं चित-चीरि की कसक हरिबो करें ।
अंतर हरत तुम्हि चौकिनी करनि सगों
मदन-कुमार करतार गरिबो करें ॥
कहै 'हरनाम' मेरे गुंजन कियाव ही
मेरे आँग लाही के उर्जाव परिबो करें ।
मिलि-बिछुरे हो त्यों ही बिछुर-मिलौगे फेरि
पाती एक आसा पै स्वाँस-भरिबो करें ॥
—गोपीप्रेमपीयूषप्रवाह

## ७३

## कवि-द्वारा भगवत्-कथा वर्णन

गात—शरीर, गात्र, देह, तन, अंग ।

गात्रं वपुः संहननं शरीरं वर्ष्म विग्रहः ।
कायो देहः क्लीबपुंसोः स्त्रियां मूर्तिस्तनुस्तनूः ॥
—अमरकोष २ । ६ । ७ , ७१

कल्पतरोरुह—वृक्ष विशेष, स्वर्गका—देवताओंका एक वृक्ष, जिसके लिये कहा जाता है कि वह बिना माँगे सब कुछ देता है, अभिलषित—इच्छाके मुताबिक फल देनेवाला, सुरद्रुम* । उनहि—

---

* इच्छित फल देनेवाला ।

उमड़कर, निकलकर, फूटकर, प्रस्फुटित होकर, फूलकर।

कल्पतरोरुह शब्दका प्रयोग अन्यत्र नहीं मिलता, अतः गात और उरहि शब्दोंके (अन्य) प्रयोग दिये जाते हैं, यथा—

'कलस-प्याला' जोबन की सीमा मंद हँसनि मेरी जिय भावै।

—विष्णुदास

आए उरहि कंचुकी कुच कछु सोभा कहत न आवै।

—श्यामदास

कुछ ऐसी ही दयनीय दशाका वर्णन स्वर्गीय बाबू जगन्नाथ दास 'रत्नाकर' ने भी किया है जैसे—

'आए लौटि पौरि-सौं सवारि सुधि ऊधव की
　　और ही बिलोकि दसा दृग-भरि लेति हैं।
कहै 'रतनाकर' बिलोकि बिलखात उन्हें
　　ए ऊ कर काँपत करेजें धरि लेति हैं॥
आवति कछूक पूछिबे औ कहिबे कौं मन
　　परत न साहस पै दाबि धरि लेति हैं।
आनन उदास साँस-भरि उकसौहैं करि
　　सौं करि नैननि निचौहैं करि लेति हैं॥

—उद्धवशतक

७४

## उद्धव-प्रति भगवान्का प्रेमोपालम्भ

सचेत—स्वस्थ चित्त होकर, सावधान होकर, चौकस हो, मन को ढाँढ़स देकर सचेत होकर। ल्यावन—लेने, लेनेको, लानेके लिये। आनि—आकर। मो में—मुझमें। अंतर—पृथकता, भेद, विभिन्नता, अलगाव, फर्क।

श्रीसूरजी कहते हैं—

'ऊधौ भलो ग्यान समुझायौ ।
तुम सो अब यों कहा कहत हौ मैं कहि कहा पठायौ ॥
कहि आवत ही भये चतुर पै यहाँ न कछु कहि आयौ ।
'सूरदास' ब्रज-बासिन कौ हित हरि-हिय माँझ दुरायौ ॥

'ऊधौ मोहिं ब्रज बिसरत नाँहीं ।
बृंदाबन गोकुल तन आवत सघन तृनँन की छाँहीं ॥
प्रात-समैं माता जसुमति औ नंद देखि सुख पावत ।
माँखन-रोटी-दह्यौ सँजोयौ अति हित सौं जु खवावत ॥
गोपी ग्वाल बाल सँग खेलत सब दिन हँसत सिरात ।
'सूरदास' धनि-धनि ब्रज-बासी जिन सौं हरि मुसिक्यात ॥

'ऊधौ मोहिं ब्रज भूलत नाँहीं ।
हंस-सुता-कूलन की सोभा अरु कदंब की छाँहीं ॥
वह सुरभी गऊ, बच्छ, दोहिनी खिरक-दुहावन जाँहीं ।
ग्वाल-बाल मिलि करत कुलाहल, निरतत गहि-गहि बाँहीं ॥
कीन्ह मधुर-भाँति हम कीन्ही जसुमति-नंद निबाँहीं ।
जब-जब सुरति होत वा सुख की उँमगत मन मन माँहीं ॥
पै इतनिक रची सु कनक की मनि-मुक्ता जटि जाँहीं ।
'सूरदास' प्रभु सुमरि-सुमरि-सुख कहि-कहि यौं पछतांहीं ॥

—सूरसागर

उद्धव-प्रति भगवान्-द्वारा कहलाते हुए श्रीनागरीदासजी कहते हैं—

'मोहिं गोपी-जन नहिं बिसरत ।
उनकी प्रीति-रीति अंतर की छनक न मुख तें निसरत ॥
सबहिं चतुर सब नाँगर-मूरति सब तन प्रेम अछेह ।
तिन में श्रीराधा के मेरे एक प्रान द्वै-देह ॥

जदपि तिहारी ह्वाँ अमरावति-सी रावरो सकल सुख साँई।
तदपि सुधि आवत ब्रज की जब तब सुधि की सुधि जाइ॥
ऊधौ परम मर्म व सखा प्रिय तुम बिन कासौं कहिये।
'नागरिदास' दुसह मन-ही-मन बिरह-पीर नित सहिये॥'*

हमारे परम माननीय स्वर्गीय कवि नवनीतजी कहते हैं—

हरि गये मिलन तिहारी उपदेश ही की
हरि भाई भक्ति हिये भाव-भूरि भरे तें।
'नवनीत' सगुन सरूप को ममत्व भाइ
निरगुन-बिसारि आयो प्रीति उर धारे तें॥
उन हीं की ओर तें सिखावन करन आयो
मथुरा आयो बिरह-दवारि-झार झरे तें।
जोग भरि लायो भी बियोग भरि लायो ऊधौ
जीवत न आयो ऐसा आरतिन हिमारे तें॥
'उद्धव विनय विलोकि कै कवि कुमति अभिराम।
गोपिन-ध्रुव दरसन दिए, नँद-नंदन घनश्याम॥

तरंगिनि-वारिप एक सुमधुर सूक्ति और सुनिये, जैसे—

'सत्यपि भेदापगमे नाथ तवाहं न मामकीनस्त्वम्।
सामुद्रो हि तरंगः क्वचन समुद्रो न तारंगः॥'

—श्रीमच्छंकराचार्य (षट्पदी), ३

---

* उक्त भावपर आदिपुराण की एक सुमधुर सूक्ति हमें भी याद आ गयी है जैसे—

'न तथा मे प्रियतमा ब्रह्मा रुद्रश्च पार्थिव।
न च लक्ष्मीर्न चात्मा च यथा गोपीजनो मम॥'

—आदिपुराण

अर्थात्—ब्रह्मा, रुद्र लक्ष्मी और स्वयं मेरी आत्मा भी मुझे उतनी प्रिय नहीं है जितनी कि गोपियाँ हैं।

अर्थात् हे नाथ, मुझमें और आपमें भेद न होनेपर भी मैं तो आपका ही हूँ, किंतु आप मेरे नहीं हैं, क्योंकि तरंगें समुद्रकी होती हैं, तरंगका समुद्र नहीं ।

७५

## कवि-कथन

व्यामोहक (पद्यांतर्गत)—मोह उत्पन्न करनेवाली, विमोहक, माया। जारी—जाली, परदा, माया। पुंजनी—देनेवाली; पूर्ण करनेवाली।* परिपूर्ण, ओत-प्रोत।

व्यामोहक, जारी और पुंजनी शब्दोंका सुन्दर प्रयोग, यथा—

सकल लोक दिखराइ मात मुख डारि दई व्यामोहक-जारी ।

—परमानन्ददास

प्रेम-पुंजनी रस-सी लीला गावै और सुनावै ।

—वृन्दावनदास

॥ इति शुभम् ॥



---

* श्रीनन्ददासजीके इस छंदमें—'प्रेम-रस-पुंजनी' के 'पुंजनी'का अर्थ करते हुए श्रीवियोगी हरि और व्रजरत्नदासजी आदिने इसका अर्थ 'ढेरी, ढेर' या 'ढेरी मात्र' है जो कि उचित प्रतीत नहीं होता। कारण, पुंज शब्दसे 'पुंजनी' नहीं बना है अपितु यह क्रियाविशेष है—सकर्मक क्रिया है और इसका अर्थ जैसा कि ऊपर दिया गया है—होता है। उदाहरण भी मौजूद है आगे भूल-चूक लेनी-देनी।

॥ श्री ॥

# परिशिष्ट ( "क" )



श्रीशुक उवाच

वृष्णीनां प्रवरो मन्त्री कृष्णस्य दयितः सखा ।
शिष्यो बृहस्पतेः साक्षादुद्धवो बुद्धिसत्तमः ॥ १ ॥
तमाह भगवान् प्रेष्ठं भक्तमेकान्तिनं क्वचित् ।
गृहीत्वा पाणिना पाणिं प्रपन्नार्तिहरो हरिः ॥ २ ॥
गच्छोद्धव व्रजं सौम्य पित्रोर्नौ प्रीतिमावह ।
गोपीनां मद्वियोगाधिं मत्सन्देशैर्विमोचय ॥ ३ ॥
ता मन्मनस्का मत्प्राणा मदर्थे त्यक्तदैहिकाः ।
ये त्यक्तलोकधर्माश्च मदर्थे तान् बिभर्म्यहम् ॥ ४ ॥

---

१—श्रीशुकदेवजी बोले—वृष्णियोंके सर्वश्रेष्ठ मंत्री, भगवान् कृष्णके प्यारे सखा और शरणागतोंके दुःख हरनेवाले बृहस्पतिके साक्षात् शिष्य अथवा परम बुद्धिमान् या बुद्धिमानोंमें श्रेष्ठ उद्धवको भगवानने बुला और उनका हाथ अपने हाथमें ले तथा एकान्तमें ले जाकर बोले— हे उद्धव ! हे सौम्य ( निर्मल ) ! तुम व्रजको जाओ । वहाँ मेरे वियोग-पीड़ित पिता माता और गोपियोंको मेरा संदेशा देकर उनके विरह दुःखको दूर करो, क्योंकि इन गोपियोंका मन मुझमें ही लगा रहा है और मेरे लिये ही उन सबने अपने देहके सुखोंको छोड़ दिया है । उनकी तो बात ही क्या जो कोई भी मेरे लिये लोक और धर्म त्याग कर देता है उनका पालन-पोषण मैं ही करता हूँ ॥ १–४ ॥

मयि ताः प्रेयसां प्रेष्ठे दूरस्थे गोकुलस्त्रियः ।
स्मरन्त्योऽङ्ग विमुह्यन्ति विरहौत्कण्ठ्यविह्वलाः ॥ ५ ॥
धारयन्त्यतिकृच्छ्रेण प्रायः प्राणान् कथञ्चन ।
प्रत्यागमनसन्देशैर्बल्लव्यो मे मदात्मिकाः ॥ ६ ॥

श्रीशुक उवाच

इत्युक्त उद्धवो राजन् सन्देशं भर्तुराहृतः ।
आदाय रथमारुह्य प्रययौ नन्दगोकुलम् ॥ ७ ॥
प्राप्तो नन्दव्रजं श्रीमान् निम्लोचति विभावसौ ।
छन्नयानः प्रविशतां पशूनां खुररेणुभिः ॥ ८ ॥
वासितार्थेऽभियुध्यद्भिर्नादितं शुष्मिभिर्वृषैः ।
धावन्तीभिश्च वास्राभिरुधोभारैः स्ववत्सकान् ॥ ९ ॥
इतस्ततो विलङ्घद्भिर्गोवत्सैर्मण्डितं सितैः ।
गोदोहशब्दाभिरवं वेणूनां निःस्वनेन च ॥ १० ॥

---

मैं उनका प्रियसे भी प्रिय हूँ, इसलिये मेरे विलग होनेसे वे गोकुलकी स्त्रियाँ—व्रज-नारियाँ मुझे स्मरण कर-कर मोहित हो विरहकी उत्कण्ठासे विह्वल हो जाती हैं ॥ ५ ॥

वे बड़ी कठिनाईसे किसी प्रकार प्राणोंको रख केवल मेरे संदेश पानेकी अभिलाषासे ही जी रही हैं ॥ ६ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन्! इस प्रकार भगवान्के कहनेपर उद्धव भगवान्का संदेश कहनेके लिये रथपर बैठकर व्रजको चले ॥ ७ ॥

सूर्यास्तके समय लौटते हुए पशुओंकी खुररेणुसे रक्षित रथद्वारा उद्धव नन्दके व्रजमें पहुँचे ॥ ८ ॥

वह व्रज पुष्पवती गौओंके लिये आपसमें लड़नेवाले मतवाले वृषभोंसे शब्दायमान थी। गौएँ अपने स्तनोंके भारसे भारान्वित होते हुए भी अपने-अपने बछड़ोंपर दौड़ती थीं—उनको आलिंगनके लिये उनकी ओर जाती हैं। इधर-उधर दौड़ते हुए सफेद गौओंके बछड़ोंसे सुशोभित व्रज गो-दोहनके शब्दोंसे संकलित और बंशी-ध्वनिसे व्याप्त है ॥ ११ ॥

गायन्तीभिश्च कर्माणि शुभानि बलकृष्णयोः ।
स्वलङ्कृताभिर्गोपीभिर्गोपैश्च सुविराजितम् ॥ ११ ॥
अग्न्यर्कातिथिगोविप्रपितृदेवार्चनान्वितैः ।
धूपदीपैश्च माल्यैश्च गोपावासैर्मनोरमम् ॥ १२ ॥
सर्वतः पुष्पितवनं द्विजालिकुलनादितम् ।
हंसकारण्डवाकीर्णैः पद्मषण्डैश्च मण्डितम् ॥ १३ ॥
तमागतं समागम्य कृष्णस्यानुचरं प्रियम् ।
नन्दः प्रीतः परिष्वज्य वासुदेवधियार्चयत् ॥ १४ ॥
भोजितं परमान्नेन संविष्टं कशिपौ सुखम् ।
गतश्रमं पर्यपृच्छत्पादसंवाहनादिभिः ॥ १५ ॥
कच्चिदङ्ग महाभाग सखा नः शूरनन्दनः ।
आस्ते कुशल्यपत्याद्यैर्युक्तो मुक्तः सुहृद्वृतः ॥ १६ ॥

---

और वह व्रज श्रीकृष्ण और बलरामद्वारा किये गये शुभ कर्मोंका गान करनेवाली सुन्दर अलंकारोंसे अलंकृत गोप-बाला और गोपोंसे सुशोभित है ॥ ११ ॥

वह व्रज अग्नि, सूर्य, अतिथि, गौ, ब्राह्मण और पितृदेवताओंकी पूजाके धूप, दीप और मालाओंसे सुशोभित गोपोंके घरोंसे बड़ा मनोहर है ॥ १२ ॥

चारों ओर फूले हुए वनोंसे सुशोभित पक्षी और भ्रमरसमूहोंसे शब्दायमान है और हंस कारण्डव ( जलकुक्कुट ) आदिसे युक्त पद्म-समूहसे मण्डित है ॥ १३ ॥

श्रीकृष्णके अत्यन्त प्रिय अनुचर उद्धवको आया देखकर श्रीनंद बाबा अति प्रसन्न हुए और उनका आलिंगन कर ( उनका ) अर्चन किया ॥ १४ ॥

रातमें भोजनके उपरान्त उन्हें पलंगपर सुखपूर्वक बैठाकर नंद बाबा उनकी पाद-सेवा करते हुए यह पूछने लगे ॥ १५ ॥

उद्धवजीसे बाबा नंद बोले कि हे महाभाग ! हमारे मित्र शूर-पुत्र वसुदेव बन्धन-विमुक्त हो सुहृदोंके साथ पुत्रादि-सहित कुशलता हैं ? ॥ १६ ॥

दिष्ट्या कंसो हतः पापः सानुगः स्वेन पाप्मना ।
साधूनां धर्मशीलानां यदूनां द्वेष्टि यः सदा ॥ १७ ॥
अपि स्मरति नः कृष्णो मातरं सुहृदः सखीन् ।
गोपान्व्रजं चात्मनाथं गावो वृन्दावनं गिरिम् ॥ १८ ॥
अप्यायास्यति गोविन्दः स्वजनान्सकृदीक्षितुम् ।
तर्हि द्रक्ष्याम तद्वक्त्रं सुनसं सुस्मितेक्षणम् ॥ १९ ॥
दावाग्नेर्वातवर्षाच्च वृषसर्पाच्च रक्षिताः ।
दुरत्ययेभ्यो मृत्युभ्यः कृष्णेन सुमहात्मना ॥ २० ॥
स्मरतां कृष्णवीर्याणि लीलापाङ्गनिरीक्षितम् ।
हसितं भाषितं चाङ्ग सर्वा नः शिथिलाः क्रियाः ॥ २१ ॥
सरिच्छैलवनोद्देशान्मुकुन्दपदभूषितान् ।
आक्रीडानीक्ष्यमाणानां मनो याति तदात्मताम् ॥ २२ ॥

---

पापी कंस अपने अनुयायियोंके साथ अपने पापद्वारा मारा गया, अच्छा हुआ क्योंकि वह सदा धर्मशील और साधु यादवोंसे द्वेष करता था ॥ १७ ॥

क्या कृष्ण अपनी माता और सुहृद् सखाओंके साथ हमारी गौओं, गोपों और अपने द्वारा रक्षित व्रज, वृंदावन तथा गोवर्धनको कभी याद करते हैं ? ॥ १८ ॥

हे उद्धव ! क्या गोविंद अपने स्वजनोंको देखने यहाँ ( व्रजमें ) आवेंगे ! क्या फिर हम उस सुन्दर नासिका और नेत्रोंवाले हँसते हुए मुखको देखेंगे ॥ १९ ॥

क्योंकि दावानल, पवन तथा अरिष्टासुर और कालियसर्पसे उसने हमारी रक्षा की है। बड़ी-बड़ी मृत्युओंसे भी उस सुहृद् आत्मा कृष्णने हमारी रक्षा की है ॥ २० ॥ श्रीकृष्णके चारु चरित, उनके लीला सहित नेत्रोंसे कटाक्षमय देखना, उनका हँसना बोलना, ये सब स्मरण करनेसे हमारी क्रियाएँ—आंगिक कर्म सब शिथिल हो जाते हैं ॥ २१ ॥ नदी, पर्वत और वनके वे प्रदेश—स्थानविशेष जो मुकुंद भगवान्‌के पदोंसे सुशोभित हैं अथवा जहाँ वह खेले हैं देखनेसे हमलोगोंके मन कृष्ण-मय हो जाते हैं ॥२२॥

मन्ये कृष्णं च रामं च प्राप्ताविह सुरोत्तमौ ।
सुराणां महदर्थाय गर्गस्य वचनं यथा ॥ २३ ॥
कंसं नागायुतप्राणं मल्लौ गजपतिं तथा ।
अवधिष्टां लीलयैव पशूनिव मृगाधिपः ॥ २४ ॥
तालत्रयं महासारं धनुर्यष्टिमिवेभराट् ।
बभञ्जैकेन हस्तेन सप्ताहमदधाद्गिरिम् ॥ २५ ॥
प्रलम्बो धेनुकोऽरिष्टस्तृणावर्तो बकादयः ।
दैत्याः सुरासुरजितो हता येनेह लीलया ॥ २६ ॥
श्रीशुक उवाच
इति संस्मृत्य संस्मृत्य नंदः कृष्णानुरक्तधीः ।
अत्युत्कण्ठोऽभवत्तूष्णीं प्रेमप्रसरविह्वलः ॥ २७ ॥
यशोदा वर्ण्यमानानि पुत्रस्य चरितानि च ।
शृण्वन्त्यश्रूण्यवास्राक्षीत्स्नेहस्नुतपयोधरा ॥ २८ ॥

---

हम मानते हैं कि श्रीकृष्ण और बलराम दोनों देवताओंमें श्रेष्ठ देवता हैं, देवताओंके बड़े कार्य करनेके लिये पधारे हैं जैसा कि गर्गने कहा था ॥ २३ ॥

उन्होंने दस हजार हाथियोंके बलवाले कंसको उसके मल्लोंको और कुवलयापीड हाथीको सहज ही ऐसे मारा जैसे सिंह मृगोंको मारता है ॥२४॥

उस तीन तालके बराबर लंबे धनुषको उन्होंने इस प्रकार तोड़ डाला जिस प्रकार हाथी किसी लकड़ीको तोड़ डाले और सात दिनतक एक हाथपर गोवर्धन पर्वतको भी धारण किया था ॥ २५ ॥

जिन्होंने सुर और असुरोंको भी जीत लिया—ऐसे प्रलम्ब धेनुक अरिष्ट तृणावर्त और बकासुर आदि दैत्योंको मारा और सहज ही मारा ।

श्रीशुकदेव बोले कि राजन्! इस प्रकार श्रीकृष्णमें अनुरक्त बाबा नंद उनकी बातोंको याद कर कर उत्कंठासे गला भर आनेके कारण प्रेममें विह्वल हो चुप हो गये और माता यशोदा भी पुत्रके वर्णन किये गये इस चरितको सुनकर आँसुओंसे पृथ्वीको भिगोने लगीं तथा स्नेहके कारण उनके स्तन-द्वयसे दूध टपकने लगा ॥ २७-२८ ॥

तयोरित्थं भगवति कृष्णे नन्दयशोदयोः ।
वीक्ष्यानुरागं परमं नन्दमाहोद्धवो मुदा ॥ २९ ॥

उद्धव उवाच

युवां श्लाघ्यतमौ नूनं देहिनामिह मानद ।
नारायणेऽखिलगुरौ यत्कृता मतिरीदृशी ॥ ३० ॥
एतौ हि विश्वस्य च बीजयोनी रामो मुकुन्दः पुरुषः प्रधानम् ।
अन्वीय भूतेषु विलक्षणस्य ज्ञानस्य चेशात इमौ पुराणौ ॥ ३१ ॥
यस्मिञ्जनः प्राणवियोगकाले क्षणं समावेश्य मनो विशुद्धम् ।
निर्हृत्य कर्माशयमाशु याति परां गतिं ब्रह्ममयोऽर्कवर्णः ॥ ३२ ॥
तस्मिन्भवन्तावखिलात्महेतौ नारायणे कारणमर्त्यमूर्तौ ।
भावं विधत्तां नितरां महात्मन्किं वावशिष्टं युवयोः सुकृत्यम् ॥ ३३ ॥

---

बाबा नंद और यशोदाका भगवान् कृष्णके प्रति इस प्रकारका अनुराग देख उद्धव बड़े आनंदको प्राप्त हो बाबा नंदसे बोले ॥ २९ ॥

उद्धव बोले — हे मानद ( प्रतिष्ठा करने योग्य )! यह बात निश्चय है कि आप और माँ यशोदा दोनों बड़ी सुंदरश्लाघा ( स्तुति ) के योग्य हो, क्योंकि आप दोनोंने सब लोकोंके गुरु नारायणके प्रति इस प्रकार बुद्धि लगायी है ॥ ३० ॥

ये राम और कृष्ण दोनों वीर्य और योनि होनेसे संसारके उपादान और निमित्तके कारण हैं। प्रकृति और पुरुष इन दोनोंके ही आधीन हैं ये दोनों पुराण पुरुष हैं जो सब भूतोंमें प्रविष्ट हो विलक्षण ज्ञानका नियमन करते हैं ॥ ३१ ॥

जिन कृष्णके प्रति पुरुष प्राण-वियोगके समय क्षणमात्र भी निर्मल मन लगाने तो शीघ्र ही कर्म-वासनाओंको दूर कर और ब्रह्म ज्ञानी बन सूर्य-सा प्रकाशित हो परमगति वैकुंठको पाता है ॥ ३२ ॥

हे महात्मन्! यद्यपि इस संसारके हेतु भक्तोंके पावन प्रेमके कारण मर्त्य-रूप ( मनुष्यरूप ) धारण करनेवाले श्रीनारायणके प्रति आप दोनोंने जैसी भावना की है उससे आपकी अब कौन-सी कमनीय कामना बाकी रही ॥ ३३ ॥

आगमिष्यत्यदीर्घेण कालेन व्रजमच्युतः।
प्रियं विधास्यते पित्रोर्भगवान् सात्वतां पतिः ॥ ३४ ॥
हत्वा कंसं रङ्गमध्ये प्रतीपं सर्वसात्वताम्।
यदाह वः समागत्य कृष्णः सत्यं करोति तत् ॥ ३५ ॥
मा खिद्यतं महाभागौ द्रक्ष्यथः कृष्णमन्तिके।
अन्तर्हृदि स भूतानामास्ते ज्योतिरिवैधसि ॥ ३६ ॥
न ह्यस्यास्ति प्रियः कश्चिन्नाप्रियो वास्त्यमानिनः।
नोत्तमो नाधमो नापि समानस्यासमोऽपि वा ॥ ३७ ॥
न माता न पिता तस्य न भार्या न सुतादयः।
नात्मीयो न परश्चापि न देहो जन्म एव च ॥ ३८ ॥
न चास्य कर्म वा लोके सदसन्मिश्रयोनिषु।
क्रीडार्थः सोऽपि साधूनां परित्राणाय कल्पते ॥ ३९ ॥

---

तथापि सात्वतों ( यादवों ) के पति अच्युत भगवान् थोड़े ही दिनोंमें व्रज पधारेंगे और आप लोगोंको सुख देंगे ॥ ३४ ॥

क्योंकि रंगभूमिमें यादवोंके शत्रु कंसको मारकर जो कुछ आपसे भगवान् श्रीकृष्णने कहा है, उसे वे अवश्य ही सत्य करेंगे ॥ ३५ ॥

हे महाभाग! आप लोग न करें क्योंकि श्रीकृष्णको आप अपने पास अवश्य ही देखेंगे। वे तो सब भूतोंके हृदयमें इस प्रकार विराजमान हैं जिस प्रकार लकड़ीके भीतर अग्नि रहती है ॥ ३६ ॥

आत्मा वे मान-रहित हैं उनका कोई प्रिय और अप्रिय नहीं है सब-को समान मानते हैं, इसलिये उनके कोई उत्तम और मध्यम नहीं हैं ॥ ३७ ॥

उनके न कोई माता है न पिता है, न भार्या है और न सुतादि हैं। उनके न कोई अपना है और न पराया न देह है न जन्म है ॥ ३८ ॥

यद्यपि इन सत् असत् मिश्रित योनियोंमें उनका कोई भी कर्म नहीं है तथापि साधुओंकी रक्षाके लिये वे क्रीडामें प्रवृत्त होते ही हैं ॥ ३९ ॥

सत्त्वं रजस्तम इति भजते निर्गुणो गुणान् ।
क्रीडन्नतीतोऽत्र गुणैः सृजत्यवति हन्त्यजः ॥ ४० ॥
यथा भ्रमरिकादृष्ट्या भ्राम्यतीव महीयते ।
चित्ते कर्तरि तत्रात्मा कर्तेवाहंधिया स्मृतः ॥ ४१ ॥
युवयोरेव नैवायमात्मजो भगवान्हरिः ।
सर्वेषामात्मजो ह्यात्मा पिता माता स ईश्वरः ॥ ४२ ॥
दृष्टं श्रुतं भूतभवद्भविष्यत्स्थास्नुश्चरिष्णुर्महदल्पकं च ।
विनाच्युताद्वस्तुतरां न वाच्यं स एव सर्वं परमार्थभूतः ॥४३॥
एवं निशा सा ब्रुवतोर्व्यतीता नन्दस्य कृष्णानुचरस्य राजन् ।
गोप्यः समुत्थाय निरूप्य दीपान्वास्तून्समभ्यर्च्य दधीन्यमन्थन् ॥

---

वे गुण-रहित होकर भी सत्त्व, रज और तमादि गुणोंको भजते हैं; क्रीडा करते हैं तथा संसारकी उत्पत्ति, स्थिति तथा प्रलयके कारण होते हैं ॥४०॥

जिस प्रकार घूमते हुए पुरुषकी दृष्टिमें पृथ्वी भी घूमती हुई सब भासती है उसी प्रकार आत्माका जो अहंभाव—मैं-पना है, उससे चित्त देहादिकमें आरोपकर आत्मा देहादिको कर्ता मानता है ॥ ४१ ॥

भगवान् हरि केवल आपके ही पुत्र नहीं हैं, अपितु वे सबके पुत्र आत्मा पिता और माता हैं अतः वे ईश्वर हैं ॥ ४२ ॥

जगत्में जो दृश्य ( देखने लायक ) या श्रुत ( सुनने लायक ) भूत या भविष्यत् स्थिर या चर, छोटा या बड़ा जो कुछ भी है वह सब अच्युतमय है। उनके बिना कुछ भी नहीं है इसलिये वे ही सबमें होनेसे सर्वमय हैं ॥ ४३ ॥

श्रीशुकदेव महाराज परीक्षित्से बोले कि राजन् बाबा नंदसे कृष्ण-दूत उद्धवको इस प्रकार कहते-कहते ही वह रात्रि क्षणके समान व्यतीत हो गयी। प्रातःकाल सब गोपियाँ उठीं और नित्यकर्मके अनन्तर विधि-पूर्वक दीप-सहित वास्तुदेवोंका पूजन कर दधि मथने लगीं ॥ ४४ ॥

ता दीपदीप्तैर्मणिभिर्विरेजू रज्जूर्विकर्षद्भुजकङ्कणस्रजः ।
चलन्नितम्बस्तनहारकुण्डलत्विषत्कपोलारुणकुङ्कुमाननाः ॥ ४५ ॥
उद्गायतीनामरविन्दलोचनं व्रजाङ्गनानां दिवमस्पृशद्ध्वनिः ।
दध्नश्च निर्मन्थनशब्दमिश्रितो निरस्यते येन दिशाममङ्गलम् ॥ ४६ ॥
भगवत्युदिते सूर्ये नन्दद्वारि व्रजौकसः ।
दृष्ट्वा रथं शातकौम्भं कस्यायमिति चाब्रुवन् ॥ ४७ ॥
अक्रूर आगतः किं वा यः कंसस्यार्थसाधकः ।
येन नीतो मधुपुरीं कृष्णः कमललोचनः ॥ ४८ ॥
किं साधयिष्यत्यस्माभिर्भर्तुः प्रीतस्य निष्कृतिम् ।
इति स्त्रीणां वदन्तीनामुद्धवोऽगात्कृताह्निकः ॥ ४९ ॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे नन्दशोकापनयनं नाम षट्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४६ ॥

---

राजन्! उनके मणिमय आभूषण दीपोंसे प्रकाशित होनेके कारण बड़े सुन्दर दिखायी पड़ने लगे। दधि-मथनके समय रस्सी-रज्जुके आकर्षणसे—बार-बार खींचनेसे, उनकी भुजा, कङ्कण, माला, नितम्बदेश, परिस्पन्द स्तन, हार और कुण्डल सब चंचल होने लगे। उनका कुंकुम-मण्डित मुख अरुण होनेके कारण विशेष सुन्दर लगने लगा ॥ ४५ ॥

कमल-लोचन भगवान्‌के चारु चरित गान करनेके कारण व्रज-सुन्दरियोंकी जो रसपूर्ण मंजुल-ध्वनि उत्पन्न हुई वह दधि-मंथनकी सुन्दर स्वर-लहरीके साथ मिल कर आकाशमें फैल गयी जिससे दसों दिशाओंका अमंगल नाश होने लगा ॥ ४६ ॥

जब सूर्योदय हुआ तो व्रज-वासी बाबा नंदके द्वारपर खड़े सुंदर रथ को देखकर आपसमें पूछने लगे कि यह 'रथ' किसका है ॥ ४७ ॥

क्या अक्रूर फिर आया है? जो कंसकी अर्थ-सिद्धिके लिये हमारे प्यारे कमल-लोचन कृष्णको मथुरा ले गया था? ॥ ४८ ॥

क्या अब हमारे प्राण-रहित शरीरसे वह अपना कोई अन्य अभीष्ट कार्य सिद्ध करना चाहता है? इस प्रकार स्त्रियोंके कहने-सुननेमें ही श्रीउद्धव स्नान-संध्यादि कर यहाँ ( नन्द-घर ) आ गये ॥ ४९ ॥

श्रीशुक उवाच

तं वीक्ष्य कृष्णानुचरं व्रजस्त्रियः प्रलम्बबाहुं नवकञ्जलोचनम् ।
पीताम्बरं पुष्करमालिनं लसन्मुखारविन्दं मणिमृष्टकुण्डलम् ॥ १ ॥
शुचिस्मिताः कोऽयमपीव्यदर्शनः कुतश्च कस्याच्युतवेषभूषणः ।
इति स्म सर्वाः परिवव्रुरुत्सुकास्तमुत्तमश्लोकपदाम्बुजाश्रयम् ॥ २ ॥
तं प्रश्रयेणावनताः सुसत्कृतं सव्रीडहासेक्षणसूनृतादिभिः ।
रहस्यपृच्छन्नुपविष्टमासने विज्ञाय संदेशहरं रमापतेः ॥ ३ ॥
जानीमस्त्वां यदुपतेः पार्षदं समुपागतम् ।
भर्त्रेह प्रेषितः पित्रोर्भवान् प्रियचिकीर्षया ॥ ४ ॥

---

श्रीशुकदेवजी बोले—राजन् ! नवीन कमलके समान नेत्रोंवाले आजानुबाहु पीताम्बरधारी कमल-मालिकाओंसे युक्त और मणि-जटित कुण्डलोंसे देदीप्यमान मुखवाले भगवान्‌के अनुचर ( उद्धव ) को गोपियोंने देखा, व्रजकी स्त्रियोंने उन्हें निहारा ॥ १ ॥

उत्तमश्लोक भगवान्‌के चरण-कमलके आश्रयमें रहनेवाले उनकी अच्युत-जैसी ही वेश-भूषा देखकर गोपियाँ विस्मयके साथ आपसमें पूछने लगीं कि यह मनोहर दर्शनवाला कौन है ? कहाँसे आया है ? आदि करती हुई उत्कंठा-वश उनको चारों ओरसे घेर लिया ॥ २ ॥

जब गोपियोंने जाना कि ये प्रिय कृष्णके सखा हैं और उनका संदेश लेकर आये हैं तब विनम्र हो लजायी हुई कुछ-कुछ मुसकराती तथा कटाक्षमय मधुर वचनों-द्वारा उनका सत्कार करती हुई, एकान्तमें ले जाकर उत्तम आसनपर उन्हें बैठाया और पूछने लगीं ॥ ३ ॥

गोपी बोलीं कि हम आपको जानती हैं कि आप यदुपतिके पार्षद ( पासमें रहनेवाले, मंत्री, मीर मजलिस ) हो और आपको आपके स्वामीने माता-पिताकी प्रसन्नताके निमित्त भेजा है । इसीलिये आप यहाँ आये हैं ॥ ४ ॥

अन्यथा गोव्रजे तस्य स्मरणीयं न चक्ष्महे ।
स्नेहानुबन्धो बन्धूनां मुनेरपि सुदुस्त्यजः ॥ ५ ॥
अन्येष्वर्थकृता मैत्री यावदर्थविडम्बनम् ।
पुम्भिः स्त्रीषु कृता यद्वत्सुमनःस्विव षट्पदैः ॥ ६ ॥
निःस्वं त्यजन्ति गणिका अकल्पं नृपतिं प्रजाः ।
अधीतविद्या आचार्यमृत्विजो दत्तदक्षिणम् ॥ ७ ॥
खगा वीतफलं वृक्षं भुक्त्वा चातिथयो गृहम् ।
दग्धं मृगास्तथारण्यं जारो भुक्त्वा रतां स्त्रियम् ॥ ८ ॥

---

नहीं तो इस गोव्रजमें अब उनकी प्यारी ऐसी कोई भी वस्तु नहीं दिखलायी पड़ती जो उन्हें यहाँकी याद दिलावे परंतु हाँ, जिनके स्नेह-बन्धनमें बँधकर आपको यहाँ उनकी प्रसन्नतार्थ भेजा है सो ठीक है, क्योंकि स्नेहरूप मोह बन्धन मुनियोंसे भी कठिनतासे छोड़ा जाता है ॥५॥

जो अपने नहीं हैं उनसे मतलब निकल जाने तककी ही मित्रता होती है—रहती है जब प्रयोजन सिद्ध हो गया तब मित्रता कैसी ! उदाहरणरूपमें अन्य स्त्रियोंके साथ पुरुषोंकी अथवा नवविकसित पुष्पोंके साथ भौंरोंकी ( जैसी ) मित्रता रही जा सकती है ॥ ६ ॥

धन-हीन पुरुषको वेश्या असमर्थ राजाको प्रजा विद्या पढ़ लेनेपर अध्यापकको विद्यार्थी यजमानसे दक्षिणा ले लेनेके बाद ऋत्विज ( यज्ञ करानेवाला ), फल बीतनेपर पेड़ ( वृक्ष ) को पक्षी भोजनके अनन्तर अतिथि वन जलनेके बाद वनको मृग भोगे पीछे अनुरक्ता परस्त्रीको जार पुरुष छोड़ देते हैं, इसमें क्या कहना और सुनना ॥ ७ ॥

अथवा जिस प्रकार फलरहित वृक्षको पक्षी भोजनके अनन्तर जिस प्रकार अतिथि घरको जले हुए वनको जिस प्रकार मृग और भोगकर पश्चात् जिस प्रकार जार पुरुष स्त्रीको छोड़ देते हैं उसी प्रकार हमको छोड़ दिया ॥ ८ ॥

इति गोप्यो हि गोविन्दे गतवाक्कायमानसाः ।
कृष्णदूते व्रजं याते उद्धवे त्यक्तलौकिकाः ॥ ९ ॥
गायन्त्यः प्रियकर्माणि रुदन्त्यश्च गतह्रियः ।
तस्य संस्मृत्य संस्मृत्य यानि कैशोरबाल्ययोः ॥ १० ॥
काचिन्मधुकरं दृष्ट्वा ध्यायन्ती कृष्णसङ्गमम् ।
प्रियप्रस्थापितं दूतं कल्पयित्वेदमब्रवीत् ॥ ११ ॥

गोप्युवाच

मधुप कितवबन्धो मा स्पृशाङ्घ्रिं सपत्न्याः
कुचविलुलितमालाकुङ्कुमश्मश्रुभिर्नः ।
वहतु मधुपतिस्तन्मानिनीनां प्रसादं
यदुसदसि विडम्ब्यं यस्य दूतस्त्वमीदृक् ॥ १२ ॥

---

इस तरह मन, वचन और शरीरसे गोविन्दमें आसक्त गोपियोंने भगवान् कृष्णके दूत उद्धवको व्रजमें पाकर—उनके साथ संभाषण करते हुए अपने सब लौकिक कर्मोंको छोड़ दिया ॥ ९ ॥

पहिले वे अपने प्रियके कर्मों ( कर्मों ) को गान करने लगीं और फिर उनके बाल्य और किशोरावस्थामें किये गये कर्मोंको याद करके लज्जा छोड़ रुदन करने लगीं ॥ १० ॥

कृष्ण भगवान्के सुसंगमका ध्यान करती हुई वे गोपियाँ, किसी मधुकरको देख और उसे अपने प्रियका दूत मानकर कल्पना कर, यह कहने लगीं ॥ ११ ॥

गोपियाँ बोलीं कि हे मधुप ! तुम कपटीके मित्र हो अतः हमारे चरणोंका स्पर्श न करो क्योंकि तुम सौतके स्तनोंपर विलुलित मालाके कुंकुम ( केशर ) को लगा लाये हो । अरे, ऐसे मानिनीके उपासक प्रसादको तो तेरा मधुपति ( श्रीकृष्ण ) ही धारण करने लायक है, वही इस प्रसादको पाकर यदु-सभामें हँसने लायक है जिसका कि तू दूत बना है ॥ १२ ॥

सकृदधरसुधां स्वां मोहिनीं पाययित्वा
सुमनस इव सद्यस्तत्यजेऽस्मान्भवादृक् ।
परिचरति कथं तत्पादपद्मं तु पद्मा
ह्यपि बत हृतचेता उत्तमश्लोकजल्पैः ॥ १३ ॥

किमिह बहु षडङ्घ्रे गायसि त्वं यदूना-
मधिपतिमगृहाणामग्रतो नः पुराणम् ।
विजयसखसखीनां गीयतां तत्प्रसङ्गः
क्षपितकुचरुजस्ते कल्पयन्तीष्टमिष्टाः ॥ १४ ॥

दिवि भुवि च रसायां काः स्त्रियस्तद्दुरापाः
कपटरुचिरहासभ्रूविजृम्भस्य याः स्युः ।
चरणरज उपास्ते यस्य भूतिर्वयं का
अपि च कृपणपक्षे ह्युत्तमश्लोकशब्दः ॥ १५ ॥

---

अपनी मोहनेवाली अधर-सुधाका एक बार पान कराकर उन्होंने हमें छोड़ दिया, जिस तरह तू किंचित् पुष्पोंका रस लेकर उन्हें छोड़ देता है। लक्ष्मी उनके पाद-पद्मका सेवन क्यों करती है? मालूम होता है कि वह उन उत्तम श्लोक (भगवान्) के वचनों-द्वारा चित्तके चुराये जानेपर ही ऐसा करती है ॥ १३ ॥

हे षट्पद! हम बिना घर-द्वारवाली वनचारिणियोंके आगे (सामने) पुराने जाने-पहिचाने यदुपति (श्रीकृष्ण) का क्यों बहुत बखान (बड़ाई) करता है? यह कीर्ति-कथा तो उस अर्जुनके सखाकी सखियोंको ही जाकर सुना, उनके आगे ही जाकर गा जो कि उनकी प्यारी हैं और जिनके स्तनोंका कामविरोग उनके हृदयसे लगनेके कारण मिट गया है, वे ही तेरे मनोरथको पूरा करेंगी ॥ १४ ॥

त्रिभुवनमें कौन ऐसी स्त्री है जो उन्हें दुर्लभ हो? जिसे कि वह प्राप्त न कर सके? क्योंकि (उनका) कपटयुक्त मंद हाँसी और भौंहोंका विचित्र-विलास बड़ा सुंदर है—मोहक है। जिनके चरण-रजकी उपासना महालक्ष्मी निरंतर किया करती हैं उसके लिये हम क्या हैं? फिर भी जो दीन-दुखियोंपर दया-दृष्टि रखते हैं—करते हैं उन्हें उत्तमश्लोक नामसे पुकारा जाता है औरोंको नहीं ॥ १५ ॥

श्रीशुक उवाच

अथोद्धवो निशम्यैवं कृष्णदर्शनलालसाः ।
सान्त्वयन्प्रियसन्देशैर्गोपीरिदमभाषत ॥ २२ ॥

उद्धव उवाच

अहो यूयं स्म पूर्णार्था भवत्यो लोकपूजिताः ।
वासुदेवे भगवति यासामित्यर्पितं मनः ॥ २३ ॥
दानव्रततपोहोमजपस्वाध्यायसंयमैः ।
श्रेयोभिर्विविधैश्चान्यैः कृष्णे भक्तिर्हि साध्यते ॥ २४ ॥
भगवत्युत्तमश्लोके भवतीभिरनुत्तमा ।
भक्तिः प्रवर्तिता दिष्ट्या मुनीनामपि दुर्लभा ॥ २५ ॥
दिष्ट्या पुत्रान्पतीन्देहान्स्वजनान्भवनानि च ।
हित्वा वृणीत यूयं यत्कृष्णाख्यं पुरुषं परम् ॥ २६ ॥

---

श्रीशुकदेव बोले कि उद्धव, कृष्ण-दर्शन-लालसासे उत्कण्ठित गोपियोंको इस प्रकार कहते-सुनते देख उन ( गोपियों ) को प्रियके सन्देशोंसे सान्त्वना देते हुए यह बोले ॥ २२ ॥

उद्धव बोले कि जिनके वासुदेव भगवान्‌में इस प्रकार मन अर्पित हो गये हैं—लग गये हैं, उनके सम्पूर्ण मनोरथ पूर्ण हो गये फिर वे लोक पूजित क्यों न हों ? ॥ २३ ॥

दान, व्रत, तप, होम, जप, स्वाध्याय और संयम आदि जितने भी श्रेयस्कर कर्म हैं, उन सबसे श्रीकृष्ण भगवान्‌की भक्ति सिद्ध की जाती है—प्रतिपादित की जाती है ॥ २४ ॥

इन्हों ( गोपियों ) ने उत्तम श्लोक भगवान्‌के प्रति बहुत उत्तम भक्ति की है, जो मुनियोंको भी दुर्लभ है ॥ २५ ॥

पति, पुत्र, देह, स्वजन और घर—इन सबको छोड़कर, इन्होंने उत्तम पुरुष श्रीकृष्णको वरा—चाहा, जो बड़ा सुन्दर है ॥ २६ ॥

सर्वात्मभावोऽधिगतो भवतीनामधोक्षजे ।
विरहेण महाभागा महान्मेऽनुग्रहः कृतः ॥ २७ ॥
श्रूयतां प्रियसंदेशो भवतीनां सुखावहः ।
यमादायागतो भद्रा अहं भर्तू रहस्करः ॥ २८ ॥

श्रीभगवानुवाच

भवतीनां वियोगो मे नहि सर्वात्मना क्वचित् ।
यथा भूतानि भूतेषु खं वाय्वग्निर्जलं मही ॥ २९ ॥
तथाहं च मनःप्राणभूतेन्द्रियगुणाश्रयः ॥२९-२॥
आत्मन्येवात्मनात्मानं सृजे हन्म्यनुपालये ।
आत्ममायानुभावेन भूतेन्द्रियगुणात्मना ॥ ३० ॥

---

आप सबका उन अधोक्षज भगवान्‌में विरहके कारण आत्मभाव हो गया है—हर समय उन्हें अपने पास देखती हो अतः हे महाभाग! तुमने मुझपर बड़ा अनुग्रह किया ॥ २७ ॥

अब आप सुखके देनेवाले अपने प्रियके संदेशोंको सुनें। हे मङ्गलकारिणियो! इसीके लिये मैं यहाँ आया हूँ और इसी कार्यके लिये मेरे स्वामीने मुझे यहाँ भेजा है ॥ २८ ॥

भगवान्‌ने कहा है कि हमारा और तुम्हारा किसी तरह किसी समय, कभी भी और कहींपर भी वियोग नहीं है। जिस प्रकार आकाश वायु अग्नि जल और पृथ्वी-आदि पंचभूतोंका, इन पंच-भूतोंसे बने शरीरधारी प्राणीसे नहीं होता ॥ २९ ॥

उसी प्रकार मैं भी मन और प्राणसे भूतेन्द्रिय-गुणोंका आश्रय होकर रहता हूँ अर्थात् उनसे मैं पृथक् नहीं हूँ ॥ २९ २ ॥

मैं दिव्य-ज्ञान-संकल्पके प्रभावसे भूत-इन्द्रिय-गुणोंको उनका रूप होकर अभिन्न जगत्‌को पृथक् शरीर होनेके कारण माया द्वारा सृजता हूँ—बनाता हूँ पालन करता हूँ अर्थात् रक्षा करता हूँ और नाश करता हूँ ॥ ३ ॥

आत्मा ज्ञानमयः शुद्धो व्यतिरिक्तोऽगुणान्वयः ।
सुषुप्तिस्वप्नजाग्रद्भिर्मायावृत्तिभिरीयते ॥ ३१ ॥
येनेन्द्रियार्थान्ध्यायेत मृषा स्वप्नवदुत्थितः ।
तन्निरुन्ध्यादिन्द्रियाणि विनिद्रः प्रत्यपद्यत ॥ ३२ ॥
एतदन्तः समाम्नायो योगः सांख्यं मनीषिणाम् ।
त्यागस्तपो दमः सत्यं समुद्रान्ता इवापगाः ॥ ३३ ॥
यत्त्वहं भवतीनां वै दूरे वर्ते प्रियो दृशाम् ।
मनसः सन्निकर्षार्थं मदनुध्यानकाम्यया ॥ ३४ ॥
यथा दूरचरे प्रेष्ठे मन आविश्य वर्तते ।
स्त्रीणां च न तथा चेतः सन्निकृष्टेऽक्षिगोचरे ॥ ३५ ॥

---

आत्मा तो ज्ञानमय होनेके कारण शुद्ध स्वरूप है—पृथक् है और गुणोंसे रहित है—असङ्ग है। अतः माया और प्रकृतिसे सम्बन्ध होनेके कारण (वह) जाग्रत् स्वप्न और सुषुप्ति-रूप अवस्थाओंमें प्रकाशित होता रहता है ॥ ३१ ॥

जैसे मनमें स्वप्नके अनन्तर स्वप्न-जनित विषयोंका अनित्य-ज्ञान बना रहता है, वैसे ही जाग्रत् अवस्थामें मन द्वारा इन्द्रिय-जनित विषयोंका बोध ध्यान बना रहता है—होता रहता है अतएव इस अवस्थामें मनको रोकनेपर सावधान होनेके कारण मेरे स्वरूपको जानने लगता है ॥ ३२ ॥

बस इस प्रकार मनका रोकना ही समस्त विद्वानोंका अभिमत है। यही वेदार्थ है यही योग है यही सांख्य है यही दान-दम है और यही सत्य है, क्योंकि नदियोंकी समाप्ति—अन्त समुद्रमें ही तो होती है ॥ ३३ ॥

मैं तुम्हारी दृष्टिका प्रिय विषय बन इसलिये दूर रहता हूँ कि तुम्हारा मन एकाग्र हो जाय क्योंकि एकाग्र मन होनेपर ही मेरा ध्यान होगा, मन स्थिर होनेपर ही मेरे ध्यानकी कामना होगी ॥ ३४ ॥

जैसे प्रियतमके दूर रहनेके कारण स्त्रियोंका मन (उसमें) लगा रहता है, आकृष्ट बना रहता है वैसा मन पासमें—सामीप्यमें, नेत्रोंके आगे होनेके कारण नहीं लगता ॥ ३५ ॥

मय्यावेश्य मनः कृत्स्नं विमुक्ताशेषवृत्ति यत् ।
अनुस्मरन्त्यो मां नित्यमचिरान्मामुपैष्यथ ॥ ३६ ॥
या मया क्रीडता रात्र्यां वनेऽस्मिन्व्रज आस्थिताः ।
अलब्धरासाः कल्याण्यो माऽऽपुर्मद्वीर्यचिन्तया ॥ ३७ ॥

श्रीशुक उवाच

एवं प्रियतमादिष्टमाकर्ण्य व्रजयोषितः ।
ता ऊचुरुद्धवं प्रीतास्तत्सन्देशागतस्मृतीः ॥ ३८ ॥

गोप्य ऊचुः

दिष्ट्याहितो हतः कंसो यदूनां सानुगोऽघकृत् ।
दिष्ट्याप्तैर्लब्धसर्वार्थैः कुशल्यास्तेऽच्युतोऽधुना ॥ ३९ ॥
कच्चिद्गदाग्रजः सौम्य करोति पुरयोषिताम् ।
प्रीतिं नः स्निग्धसव्रीडहासोदारेक्षणार्चितः ॥ ४० ॥

---

अतः सब विषयोंसे हटाये हुए एकाग्र मनको मुझमें लगानेसे मेरा ध्यान करने और स्मरण करनेसे थोड़े ही समयके अनंतर मुझको मिलोगी ॥ ३६ ॥

हे कल्याणियो ! व्रजमें बसते—रहते हुए जो वनमें रात्रिके समय (मैंने) क्रीडा की जिनके साथ अनेकानेक खेल खेले, उनके अतिरिक्त जो और अलब्धरासा हैं वे मेरे पराक्रमका चिन्तन कर मुझे पा गयीं ॥ ३७ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि राजन्, गोपियाँ प्रियतमके शुभ-सन्देशको इस प्रकार सुन और उस सन्देशसे प्रियका स्मरण होनेसे बड़ी प्रसन्न हो उद्धवसे बोलीं ॥ ३८ ॥

गोपियाँ बोलीं कि, यादवोंको दुःख देनेवाला कंस मरा यह सुन्दर हुआ। अतः सर्वार्थ सिद्ध प्राप्त, अर्थात् पूर्ण मनोरथी अपने प्रियोंके साथ अच्युत इस समय कुशल हैं बहुत सुन्दर है ॥ ३९ ॥

हे सौम्य ! यदुवंशके छोटे भाई नगर-निवासिनियोंकी मनोहर हास्य-युक्त कथा और उदार कथाओंसे पूजित होकर कभी हमारी प्रीतिकी बातें भी करते हैं ! ॥ ४० ॥

कथं रतिविशेषज्ञः प्रियश्च वरयोषिताम् ।
नानुबध्येत तद्वाक्यैर्विभ्रमैश्चानुभाजितः ॥ ४१ ॥
अपि स्मरति नः साधो गोविन्दः प्रस्तुते क्वचित् ।
गोष्ठीमध्ये पुरस्त्रीणां ग्राम्याः स्वैरकथांतरे ॥ ४२ ॥
ताः किं निशाः स्मरति यासु तदा प्रियाभि
वृन्दावने कुमुदकुन्दशशाङ्करम्ये ।
रेमे क्वणच्चरणनूपुररासगोष्ठ्या—
मस्माभिरीडितमनोज्ञकथः कदाचित् ॥ ४३ ॥
अप्येष्यतीह दाशार्हस्तप्ताः स्वकृतया शुचा ।
संजीवयन्नु नो गात्रैर्यथेन्द्रो वनमम्बुदैः ॥ ४४ ॥
कस्मात्कृष्ण इहायाति प्राप्तराज्यो हताहितः ।
नरेन्द्रकन्या उद्वाह्य प्रीतः सर्वसुहृद्वृतः ॥ ४५ ॥

---

वह रति-विशेषज्ञ होनेके कारण सुन्दर स्त्रियोंका प्रिय, पूजित होकर उनके सुन्दर वाक्योंमें भूल कैसे न बँध जायगा ? अर्थात् अवश्य बँध जायगा ॥ ४१ ॥

हे साधु! कभी पुरस्त्रियोंके समूहमें प्रवृत्त (आसक्त) गोविंद, अपनी इच्छित कथाओंमें प्रसंगानुसार हम ग्रामीणियों-गँवारियोंकी भी ये याद करते हैं ॥ ४२ ॥

वे ( श्रीकृष्ण ) कभी कुमुद कुन्द और इंदु तथा चन्द्रसे सुशोभित वृन्दावनकी उन रम्य-रात्रियोंका भी स्मरण करते हैं जिनमें हम प्यारियोंके साथ चरण-नूपुर ध्वनिसे परिपूर्ण रास रचा था और जिसमें हमने उसकी मनोहर कथा गायी थीं ॥ ४३ ॥

वे दाशार्ह कभी यहाँ आकर हमारे संतप्त गात्रको, जिस प्रकार मेघ वनको शीतल करता है उसी तरह अपने अंगोंसे शीतल करेंगे ? ॥ ४४ ॥

कृष्ण यहाँ क्यों आवेंगे ! उन्होंने अपने शत्रुओंको मार लिया उसका राज्य भी ले लिया राजकन्याओंके साथ विवाह कर लिया और अपने सुहृदोंसे घिर भी लिया ॥ ४५ ॥

किमस्माभिर्वनौकोभिरन्याभिर्वा महात्मनः ।
श्रीपतेराप्तकामस्य क्रियेतार्थः कृतात्मनः ॥ ४६ ॥
परं सौख्यं हि नैराश्यं स्वैरिण्यप्याह पिङ्गला ।
तज्जानतीनां नः कृष्णे तथाप्याशा दुरत्यया ॥ ४७ ॥
क उत्सहेत संत्यक्तुमुत्तमश्लोकसंविदम् ।
अनिच्छतोऽपि यस्य श्रीरङ्गान्न च्यवते क्वचित् ॥ ४८ ॥
सरिच्छैलवनोद्देशा गावो वेणुरवा इमे ।
संकर्षणसहायेन कृष्णेनाचरिताः प्रभो ॥ ४९ ॥
पुनः पुनः स्मारयन्ति नंदगोपसुतं बत ।
श्रीनिकेतैस्तत्पदकैर्विस्मर्तुं नैव शक्नुमः ॥ ५० ॥

---

वह आप्तकाम, अर्थात् पूर्णकाम महात्मा हम वनकी स्त्रियोंसे अथवा अन्य स्त्रियोंसे कृतकृत्य हो सकेगा ? कुछ कार्य साध सकेगा ? क्योंकि वह लक्ष्मीका पति है ॥ ४६ ॥

निराशा बड़ी सुखद है, यह स्वैरिणी ( वेश्या ) पिंगलाने कहा था और इसे हम भी जानती हैं, फिर भी कृष्ण प्रति हमारी दुरत्यया ( दुस्तर परिपूर्ण ) आशा नहीं छूटती—नहीं छूटती ॥ ४७ ॥

उन उत्तम श्लोक-द्वारा कही बातें किससे छोड़ी जायँगी—किससे त्यागी जायँगी, क्योंकि ( उनकी ) बातोंमें आसक्त लक्ष्मी उनके न चाहनेपर भी ( उनका ) संग छोड़ना नहीं चाहती ॥ ४८ ॥

हे प्रभो ! श्रीकृष्णने यमुना नदी, गोवर्धन गिरि और वनोंके इन प्रदेशोंमें संकर्षणके साथ अद्भुत चरित्र किये हैं ॥ ४९ ॥

ये सब स्थान ( जहाँ जहाँ उन्होंने क्रीडा की थी ) नंदनन्दनको बार-बार याद करते हैं और हम भी लक्ष्मीनिकेत ( घर ) के उन चरण चिह्नोंको ( नदी, शैल और वनोंमें ) देखकर उनको भूल नहीं सकतीं ॥ ५० ॥

सरिद्वनगिरिद्रोणीर्वीक्षन्कुसुमितान्द्रुमान् ।
कृष्णं संस्मारयन्रेमे हरिदासो व्रजौकसाम् ॥ ५६ ॥
दृष्ट्वैवमादि गोपीनां कृष्णावेशात्मविक्लवम् ।
उद्धवः परमप्रीतस्ता नमस्यन्निदं जगौ ॥ ५७ ॥
एताः परं तनुभृतो भुवि गोपवध्वो
गोविन्द एव निखिलात्मनि रूढभावाः ।
वाञ्छन्ति यद्भवभियो मुनयो वयं च
किं ब्रह्मजन्मभिरनन्तकथारसस्य ॥ ५८ ॥

वे यमुना नदी, गिरिकुंजादि, वन, गोवर्धनगिरिकी कंदरा और प्रफुल्लित वृक्षोंके जिनमें भगवान् श्रीकृष्णने क्रीडाएँ कीं दर्शन करते-कराते श्रीकृष्णकी याद दिलाते रहे ॥ ५६ ॥

उद्धव, गोपियोंकी श्रीकृष्णमें आन्तरिक अत्यंत आसक्तिके कारण उनकी विपुल-विकलताको देखकर बड़े प्रसन्न हुए और उन्हें ( गोपियोंको ) नमस्कार कर इस तरह बोले ॥ ५७ ॥

---

इस पृथ्वीपर शरीरको धारण करनेवाले जीवोंमें इन गोप-वधूटियोंका जन्म ही धन्य है—इनका जन्म लेना ही सार्थक है क्योंकि इन्होंने सबके आत्मा श्रीगोविन्दमें अपने सब रूढ़ भाव* प्रविष्ट भाव लगा दिये हैं जिन्हें कि संसारसे विरक्त रहनेवाले मुनि और संसारमें स्थित आसक्त हम सब चाहते हैं । अतः भगवत्कथा-रसके चाहनेवालोंका ब्राह्मण कुलमें जन्म लेना ही कुछ विशेष कारण नहीं है—प्रयोजन नहीं है ॥ ५८ ॥

* रूढिभावके अर्थमें भी भावज्ञ आचार्योंका विभिन्न मत है, कोई इसका अर्थ प्रेम मानता है तो कोई स्वाभाविक ज्ञान कोई वैराग्यकी क्रियाओंको मानता है तो कोई जन्म-मरणसे निवृत्ति—आदि-आदि ।

क्वेमाः स्त्रियो वनचरीर्व्यभिचारदुष्टाः
कृष्णे क्व चैष परमात्मनि रूढभावः ।
नन्वीश्वरोऽनुभजतोऽविदुषोऽपि साक्षा-
च्छ्रेयस्तनोत्यगदराज इवोपयुक्तः ॥५९॥

नायं श्रियोऽङ्ग उ नितान्तरतेः प्रसादः
स्वर्योषितां नलिनगन्धरुचां कुतोऽन्याः ।
रासोत्सवेऽस्य भुजदण्डगृहीतकण्ठ-
लब्धाशिषां य उदगाद् व्रजवल्लवीनाम् ॥६०॥

आसामहो चरणरेणुजुषामहं स्यां
वृन्दावने किमपि गुल्मलतौषधीनाम् ।
या दुस्त्यजं स्वजनमार्यपथं च हित्वा
भेजुर्मुकुन्दपदवीं श्रुतिभिर्विमृग्याम् ॥ ६१ ॥

---

अहो! कहाँ ये व्यभिचार-दृष्टिसे दूषित वनचरियाँ और कहाँ इनका परमात्मा श्रीकृष्णमें स्थिर-भाव—प्रेमासक्ति! कोई भी अज्ञानी हो और कितना अविज्ञ क्यों न हो, ईश्वरसे प्रेम करनेपर उसका कल्याण होता ही है। जिस प्रकार अमृतके गुणको न जाननेवाला उसका सेवन करनेसे अमर हो जाता है ॥ ५९ ॥

भगवान्‌से नितान्त प्रेम ( अत्यन्त प्रेम ) करनेवाली लक्ष्मी और कमलगंध जैसी कान्तिवाली देव-कन्याएँ, निरंतर अंगमें रहकर भी वह प्रसन्नता और प्रसाद न पा सकीं, जिसे कि रासोत्सवमें श्रीकृष्णकी भुजाओंसे आलिंगन कर व्रज-सुन्दरियोंने पाया था ॥ ६० ॥

यदि मैं, गोपियोंकी चरण-रज सेवन करनेवाली वृन्दावनकी गुल्म-लता और ओषधि ही बन जाऊँ—तो मेरा जन्म सफल हो जाय, क्योंकि इन्होंने ( सर्व न छोड़े जानेवाले ) दुस्त्यज स्वजनोंको और आर्य श्रेष्ठ पथका त्याग कर श्रुतियाँ भी जिसे ढूँढनेमें असमर्थ हैं ऐसे श्रीमुकुंद भगवान्‌को भजा है—पाया है ॥ ६१ ॥

या वै श्रियार्चितमजादिभिराप्तकामै-
र्योगेश्वरैरपि यदात्मनि रासगोष्ठ्याम् ।
कृष्णस्य तद्भगवतश्चरणारविन्दं
न्यस्तं स्तनेषु विजहुः परिरभ्य तापम् ॥ ६२ ॥
वन्दे नन्दव्रजस्त्रीणां पादरेणुमभीक्ष्णशः ।
यासां हरिकथोद्गीतं पुनाति भुवनत्रयम् ॥ ६३ ॥

श्रीशुक उवाच

अथ गोपीरनुज्ञाप्य यशोदां नन्दमेव च ।
गोपानामन्त्र्य दाशार्हो यास्यन्नारुरुहे रथम् ॥ ६४ ॥
तं निर्गतं समासाद्य नानोपायनपाणयः ।
नन्दादयोऽनुरागेण प्रावोचन्नश्रुलोचनाः ॥ ६५ ॥

---

इन गोपियोंने लक्ष्मी, आप्तकाम ब्रह्मा और शिव-द्वारा पूजित भगवान् श्रीकृष्णके चरणोंका जिन्हें कि योगेश्वर सदा अपने अन्तःकरणमें ध्यान करा करते हैं रास-गोष्ठीके समय अपने स्तनोंपर रख और उनसे आलिंगन कर ( अपने ) तापोंका नाश किया था ॥ ६२ ॥

मैं इन नंद-व्रज-स्त्रियोंकी निरंतर वंदना करता हूँ, क्योंकि इनके द्वारा गायी गयी हरि-कथा तीनों भुवनोंको पवित्र करनेवाली है ॥ ६३ ॥

श्रीशुक बोले कि इसके अनंतर दाशार्ह ( उद्धव ), गोपियोंसे, यशोदासे और बाबा नंदसे आज्ञा लेकर और गोपोंसे मिलकर जानेके लिये—मथुरा वापिस जानेके लिये रथपर बैठे ॥ ६४ ॥

नंदादिक उन्हें ( उद्धवको ) जाते देखकर अपनी आँखोंमें अनुराग-के आँसुओंको भर—प्रेमाश्रुओंसे अभिषिंचन कर, हाथोंमें उन्हें देनेके लिये अनेकानेक भेंटकी वस्तुएँ ले यह बोले ॥ ६५ ॥

मनसो वृत्तयो नः स्युः कृष्णपादाम्बुजाश्रयाः ।
वाचोऽभिधायिनीर्नाम्नां कायस्तत्प्रह्वणादिषु ॥ ६६ ॥
कर्मभिर्भ्राम्यमाणानां यत्र क्वापीश्वरेच्छया ।
मंगलाचरितैर्दानै रतिर्नः कृष्ण ईश्वरे ॥ ६७ ॥
एवं सभाजितो गोपैः कृष्णभक्त्या नराधिप ।
उद्धवः पुनरागच्छन्मथुरां कृष्णपालिताम् ॥ ६८ ॥
कृष्णाय प्रणिपत्याह भक्त्युद्रेकं व्रजौकसाम् ।
वसुदेवाय रामाय राज्ञे चोपायनान्यदात् ॥ ६९ ॥

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्धे उद्धवप्रतियाने सप्तचत्वारिंशोऽध्यायः ।



---

हमलोगोंके मनकी सारी वृत्तियाँ उन ( श्रीकृष्ण ) के चरणोंमें, वचन उनके नामोंका गान करनेमें और शरीर उनको प्रणाम करनेमें लगे रहें ॥ ६६ ॥

ईश्वरकी इच्छासे हमने जो कुछ भी मङ्गलमय आचरण और दानादि किये हैं उन कर्मों-द्वारा घूमते हुए—भ्रमते हुए हम किसी योनिमें जायँ, परंतु हमारी प्रीति परमेश्वर-श्रीकृष्णमें ही लगी रहे ॥ ६७ ॥

राजन्, उद्धवजी इस प्रकार कृष्ण भक्त गोपोंसे पूजा पानेपर पुनः श्रीकृष्ण-पालित मथुरामें आये ॥ ६८ ॥

श्रीकृष्णको प्रणाम करनेके अनंतर व्रज-वासियोंकी भक्तिकी भूरि-भूरि प्रशंसा कर—उनकी भक्तिके उद्रेकको बताकर, वसुदेवजीको राम ( बलराम ) को और महाराज उग्रसेनको नंदादिक-द्वारा दी गयी भेंटें दीं ॥ ६९ ॥

दीन्हौं जोग हमैं सखि कहैं जोग उपदेस।
'जैसी कंथा घर रहै तैसी गए बिदेस' ॥
तैसे गए बिदेस हमारो जीवन-धन-री।
जगती ज्यों-ज्यों सखी हमैं त्यों-त्यों मरि मारी' ॥
'कहै सदाँ सिवलाल' इतौ अपराध न कीन्हौं।
बिरह दैन हीरन दई सखी, जोगि न कौ दीन्हौं ॥ १५ ॥

●

ऊधौ जू, तब-हीं सु किन जोग दियो सोपराध।
"औसर-चूकी डोमिनी गावै सरग-पताल" ॥
'गावै सरग-पताल' रस कहा सुख स्वादु।
इतो करौं अब मधुप सुधा-रस अधर-पिवाए ॥
'कहै सदाँ सिवलाल' जोगसी-री हम सूनो।
अब नाहिं दीन्हौं जोग देत सिखवन अब ऊधौ ॥ १६ ॥

●

माँगैं ऊधौ क्यौं-कौं देस्यो अपनी माग।
"बरती मारी बन गई बन-ई लागी आग" ॥
'बन-ई लागी आग' बाँस-बाँस जावे जरि कें।
करी काँम सौं प्रीति करे मुख्यर्थ सिर धरि कें ॥
'कहै सदाँ सिवलाल' जोग है बैर सु राखें।
इयों अनंग की कोप कुरौं क्यों उनकों माँगें ॥ १७ ॥

●

ऊधौ हमसौ तांकि हैं वाहीन-मोंहि कौं।
'एक करेला कारन, दूजें नीम चढ़ौ' ॥
'दूजें नीम चढ़ौ' अहीर कौ पीर कह्यौ-री।
सूधी हम-ही सती कपट की काँम मुरारी ॥
'कहै सदाँ सिवलाल' जोगनी हरि कौं सूनो।
भरहर दरिया कुमड़,—गुजराती कवी' ॥ १८ ॥

❁

कुंडलिया

हँस मानी पूरे भरी हों भई म्यांने पाँव ।
"सुर के हँस मानसर भरे ठौर-ठौर के भाव" ॥
'ठौर-ठौर कें भाउ' भव है भयो बेग सों ।
मार्जन कीने रोग, हरयो हँस भोग सों ॥
"कहैं सदौं सिखभाव" सदौं के हो हँस ग्यांनी ।
'सुमर के भी रस भव हँसने भव मानी" ॥ ६९ ॥

चौपाई

भरे आवी भरती भाव । जोपे कुमका भीने हाथ" ॥
भरी द, मन में फिरि भीने । भरियो आइ भरे सुख पीने ॥ ७० ॥

●

मार हँमारो नैन सों फूटै । "साँप मरो ना लाठी टूटै" ॥
ऊधौ हँस मार्जन रस मोही । समझ केर अपने मन मोंही ॥ ७१ ॥

●

पूरो न मोंनी ऊधौ मन की । ऊम छोटी भौंमन मन की' ॥ ७२ ॥

दोहा

भाषा-ग्रुचि-समूह की बरन्यो सिव परसार ।
ऊधौ अब गोपीन की लेकर हिय संचार ॥ ७३ ॥

●

याकौं सुँन रस-रस की होत अवार मकास ।
गोविंद गोपीजन-सहित करें हरे में बास ॥ ७४ ॥

●

अष्टारस बसु पट गिनें संवत करौ विचार ।
माधव शुक्ल पंचमी भरिति नखत गुरुवार ॥ ७५ ॥

अपरं
संवत् १८८६ वि०

॥ इति श्रीसदाशिवकृत "शुचि-समूह" समाप्त ॥

# सचित्र, सक्षिप्त भक्त-चरित-मालाकी पुस्तकें

( सम्पादक—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार )

भक्त बालक—पृष्ठ ७२, सचित्र, इसमें गोविन्द, मोहन, धन्ना, चन्द्रहास और सुधन्वाकी कथाएँ हैं। मूल्य ।)

भक्त नारी—पृष्ठ ९८, एक तिरंगा तथा पाँच सादे चित्र इसमें शबरी, मीराबाई, करमैतीबाई, जनाबाई और रबियाकी कथाएँ हैं। मूल्य ।)

भक्त-पञ्चरत्न—पृष्ठ ८८, एक तिरंगा तथा एक सादा चित्र, इसमें रघुनाथ दामोदर, गोपाल, शान्तोबा और नीलाम्बरदासकी कथाएँ हैं। मूल्य ।)

आदर्श भक्त—पृष्ठ ९८ एक रंगीन तथा ग्यारह सादे चित्र, इसमें शिबि, रन्तिदेव, अम्बरीष, भीष्म, अर्जुन, सुदामा और चक्रिककी कथाएँ हैं। मूल्य ।)

भक्त-चन्द्रिका—पृष्ठ ८८, एक तिरंगा चित्र, इसमें साध्वी सखूबाई, महाभागवत श्रीज्येष्ठदेव, भक्तवर विट्ठलदासजी दीनबन्धुदास, भक्त नारायणदास और बन्धु महान्तिकी सुन्दर गाथाएँ हैं। मूल्य ।)

भक्त-सप्तरत्न—पृष्ठ ८८ सचित्र इसमें दामाजी पन्त, मणिदास माली, कूबा कुम्हार, परमेष्ठी दर्जी, रघु केवट, रामदास चमार और सालबेगकी कथाएँ हैं। मूल्य ।)

भक्त-कुसुम—पृष्ठ ८४, सचित्र, इसमें जगन्नाथदास हिम्मतदास, बालीग्रामदास, दक्षिणी तुलसीदास, गोविन्ददास और हरिनारायणकी कथाएँ हैं। मूल्य ।)

प्रेमी भक्त—पृष्ठ ८८, एक तिरंगा चित्र, इसमें बिल्वमङ्गल, जयदेव, रूप-सनातन हरिदास और रघुनाथदासकी कथाएँ हैं। मूल्य ।)